## महर्षि गालवमुनि

महामुनि विश्वामित्र के प्रिय शिष्य गालवमुनि जब समस्त विद्याओं में पारङ्गत होकर, गुरु की आज्ञा से अपने पिता के दर्शनार्थ घर गये, तब वहाँ पहुँचने पर उनकी विधवा माता ने कातर स्वर से उनके पिता के स्वर्गवास का वृत्तान्त सुनाया। ज्ञानी गालवमुनि पितृ-वियोग से दुःखित हो तथा माता को अनाथ देखकर बड़े चिन्तित हुए। मनही मन अपने जीवन को धिक्कारने लगे—"हाय! पुत्र का वह जीवन, उसकी वह विद्या, उसका वह यशो-गौरव तथा धन-ऐश्वर्य्य सब किस काम का है--जो गुरुजनों, विशेषकर पिताकी सेवा में न लगे। मैं बड़ा ही अभागा हूं। पिताके दर्शन तक मुझ अभागे को दुर्लभ हो गये।" बारम्बार चिन्तना करके गालवमुनि ने गुरु का स्मरण किया और हृदय में धैर्य्य धारण करके पितृदर्शन का हठ पकड़ा।

माता से आज्ञा माँग कर किसी एकान्त स्थान में जा, योगसाधना द्वारा ज्ञानी गालवमुनि योगीश्वर आशुतोष भगवान् शंकर का ध्यान करने लगे। थोड़े ही दिनों की कठिन तपस्या से शिवजी प्रसन्न हुए और साक्षात् अपना दर्शन देकर बोले—"हे विप्र! तुम अपने घर जावो, तुम्हारी मनोकामना शीघ्र सिद्ध होगी और तुम अपने पिता का दर्शन पाकर अमर होवोगे"।

गालवमुनि उपरोक्त, वर पाकर बड़े प्रसन्न हुए और अपने घर को लौट पड़े। घर पहुंचते ही, अपने पिता को इष्टी करके घर से द्वारपर आते हुए देख, गालव बड़े विस्मय में पड़े और झट पिता के चरणों पर गिर करुणाश्रु वहाने लगे। उनके पिताने उन्हें उठाकर हृदय से लगाया और सिर सूंघते हुए समस्त अंगों पर अपने कोमलकरों से स्पर्श किया। पिताने गद्गद स्वर से कहा—"प्रिय पुत्र! बड़े आनन्द की बात है कि तुम पढ़-लिखकर यहाँ आगये और मैंने अपनी आँखों से तुम्हें देखकर, पुत्र-सुख का अनुभव किया। तुम्हारी शिवभक्ति सराहनीय है।" क्योंकिः—

"एतद्देवेषु दुष्प्रापं मनुष्येषु न लभ्यते।
निर्विघ्ना निश्चला रुद्रे भक्तिरव्यभिचारिणी॥"

(महा० भा० अनु० प० ६५ अ० १७)

---

## गृत्समद ऋषि

एक बार गृत्समदऋषि-जो बृहस्पति के समान तीव्र बुद्धि वाले थे। किसी सहस्रों वर्ष में पूर्ण होने वाले यज्ञ में 'रथान्तर साम' ( वेद ) का उच्चारण करते समय स्वर-भंग देखकर चाक्षुषमुनि के पुत्र वरिष्ठमुनि ने गृत्समद से कहाः--"हे द्विजश्रेष्ठ! रथान्तर साम का उच्चारण आपसे ठीक नहीं हो रहा है, अतः आप मिथ्या दुराग्रह का परित्याग कर, अबसे भी विचारपूर्वक शुद्ध २ उच्चारण करें--जिससे कुछ फल हो, ऐसे उच्चारण से यज्ञ का फल कदापि नहीं मिलता! परन्तु जब इस उपदेश पर दुराग्रही विद्वान् गृत्समद ने कुछ भी ध्यान नहीं दिया और पूर्ववत् उच्चारण करना ही अपना पाण्डित्य समझा, तब मुनिवर वरिष्ठ से सहा न गया और अत्यन्त क्रोधित हो, गृत्समद को शाप दिया--"ऐ विद्याभिमानी! यज्ञ का फल पाने का मिथ्याभिलाषी! गृत्समद! तुम दुःखी होकर, सदा दूसरों से डरता हुआ, बन-बन में व्यर्थ घूमा करोगे और ग्यारह हज़ार आठ सौ (११८००) वर्ष तक जल-वायु-रहित, निर्जन भयङ्कर बन में--कण्टकमय यज्ञांग-वृक्षों से शून्य, हिंसक जन्तुओं से भरे हुए, विकट बनमें तुम मृग पशु बन कर इधर-उधर मारे २ फिरोगे।" मुनि के शाप से वह मृग बन कर बन में रहने लगा।

तदनन्तर जब उसके मनमें भगवान् शंकर का ध्यान आया, तब उसी समय संयोगवश मृगतनु छोड़, मनुष्य का शरीर पाकर वह आशुतोष भगवान् शङ्कर की शरण में जा, भजन करने लगा। थोड़े ही दिनों में सदाशिव भगवान् सन्न होकर ब्राह्मण से बोले—"हे विप्र! अब तुम निश्चिन्त हो, अजर-अमर बनकर मेरे लोक को जाओ, अब तुझे किसी प्रकार की आधि-व्याधि नहीं सतावेगी। जिस यज्ञ-फल के लिये तुमने पहले रथान्तर साम का गान किया था, अब उसका फल मेरी कृपा से तुझे अवश्य मिल जायगा।"

यह वचन सुनते ही गृत्समद मुनि प्रसन्नचित्त हो, गद्गद कण्ठ से भगवान् नीलकण्ठ की स्तुति करते हुए, कैलास धाम में पहुँचे और जीवन का फल पाकर 'अमर' हो गये। ठीक हैः--

अचिन्त्य एव भगवान् कर्मणा मनसा गिरा।
महापापोपपापौघकोटिग्रस्तोऽपि मुच्यते ॥

( महा० भा० अनु० प० अ० १८)

## शिवभक्त सुपर्ण (जाबालि) मुनि

विन्ध्याचल पर्वत के दक्षिण भाग में अमरकण्टक पहाड़ एक ऐसा अद्भुत स्थान है--जहाँ से चारों दिशाओं में नदियाँ निकली हैं। उसी भाग में मनुष्यों को चारों पदार्थ देने वाली विमल सलिला भगवती नर्मदा जी की निर्मल धारा बह रही है। यह प्रान्त बड़ा ही पवित्र एवं सुहावना है। प्राचीन समय से ही यह पुण्य भूमि मुनिजनों को कौन कहे--देवताओं के मन को भी हरने वाली कही गई है। कहा जाता है कि, इसी पवित्र धाम में ब्रह्माजी ने कभी 'सौत्रामणि' नामक यज्ञ किया और राजर्षि दाधीचि ने शिवजी को प्रसन्न करने के निमित्त यहीं पर महायज्ञ ठाना था। इसी स्थल पर सिद्धेश्वर और चतुष्केश्वर नामक दो ज्योतिर्लिङ्ग भी स्थापित हैं--जिनके भजन-पूजन से शीघ्र ही सिद्धि प्राप्ति होती है।

प्राचीन काल में ब्रह्माजी के 'सुपर्ण' नामक एक पुत्र महा ज्ञानी एवं जितेन्द्रिय हुए। उनकी 'पुरुहूता' नाम की भार्या थी। सुपर्ण मुनि नैमिषारण्य में रह कर कन्द-मूल और फलों के अहार तथा मृगचर्म की शय्या एवं केला के छाल या भोजपत्र का वस्त्र धारण कर, सन्तोषपूर्वक त्रिकाल सन्ध्या-हवनादि कृत्य करने वाले, वेदों के पढ़ने में तत्पर, स्मृति और शास्त्र-पुराणों में कहे हुए मोक्ष के उपायों का विचार किया करते थे। यह सब कुछ करते हुए भी सुपर्ण मुनि शुष्क ज्ञानवादी थे। देवार्चन या किसी देव में श्रद्धा-भक्ति नहीं रखते थे। केवल शुष्क ज्ञान को मानने वाले होने के कारण बाहरी शौच-आडम्बर एवं हवा पीकर, पत्ती खा-खाकर समय काटनाही उनकी तपस्या के मूलाधार थे। स्त्री रहते भी अपनो मिथ्या आडम्बर के कारण ( ॠतौ भार्यामुपेयात ) ॠतुकाल में भी स्त्री का सत्कार न करते थे।

एक बार पुरुहूता ने अपने पतिदेव को प्रसन्न करके कहा:—"स्वामिन्! इस ॠतुकाल में आप मुझको काम-सुख अर्पण करें—जिससे वंशपरम्परा को चलाने वाला, पिण्डप्रदाता, हम लोगों की वृद्धावस्था का एकमात्र सहायक, उभयलोक में आनन्द बढ़ाने वाला पुत्र उत्पन्न हो।"

भार्या का बचन सुनकर मुनि बोलेः—"प्रिये! बात तो तुमने अच्छी कही; किन्तु आज है अमावास्या। हे भद्रे! इस तिथि-योग में दम्पति-संयोग होना—

अयोग्य है। देखो मैंने देवताओं के हजार वर्षतक दुष्कर तप किया; परन्तु कुछ फल न हुआ। अभी मेरे देखते २ क्षणमात्र में शिवाराधन तथा रेवा (नर्मदा) के स्नानमात्र से यह निषाद स्वर्ग को चला गया। अतः मेरे तप को धिक्कार है!

इसी बीच मुनिपर हँसकर निषाद की स्त्री बोली–हे विप्रर्षे! विषाद को छोड़ो मैं सत्य कहती हूं। तुम केवल वायुमात्र भक्षणकर निष्फल कलेश को प्राप्त हुए हो। तब जाबालि बोले–हे शुचिस्मिते! निशाद रूप धारण करने वाली तुम कौन हो? अनुग्रह करके तुम धर्म को कहो।

तब निषादी बोली–हम दोनों पति-पत्नी परस्पर शापयुता हो, इस तीर्थ एवं शिवपूज के माहात्म्य से पाप से छूट गये। इससे हे मुनिश्रेष्ठ! तुम शिवजी के आराधन में तत्पर होवो और उन्हीं के वास्ते होम, जप, आदि कर्म, बराबर करो। जाबालि भी अपने तप को छोड़कर शिवजी के आराधन में तत्पर हुए और थोड़े ही काल में ब्रह्मलोक को प्राप्त हुए॥

"त्यक्त्वा स्वकल्पं जाबालिः शिवाराधनतत्परः।
आचिरेणैव कालेन शिवलोकमुपागतः" ॥ ३३ ॥

(स्कन्द पु० रे० खं० ३ अ०)

## सुधर्मा एवं घुश्मा

दक्षिण दिशा में देवगिरि पर्वत के समीप भारद्वाज कुल में उत्पन्न सुधर्मा नामक एक तपस्वी ब्राह्मण निवास करते थे। वे सदा पठन-पाठन में अपना समय व्यतीत करते थे। त्रिकाल सन्ध्या, देवार्चन एवं अग्निहोत्र भी किया करते थे। वे बड़े धनी थे और अतिथियों के सत्कार में पूरा सौजन्य प्रकट करते थे। सत्कार्य्य में ही उनका पूरा समय और धन व्यतीत होता था।

उनकी पत्नी का नाम सुदेहा था। सुदेहा भी अपने पति के समान ही धर्मपरायणा और गुणवती थी। पति की सेवा करना और उनकी आज्ञा का यथावत् पालन करना ही उसका एकमात्र कार्य्य था। इन लोगों का सत्कार्य्य में समय व्यतीत करते, आयु का अधिकांश समय व्यतीत हो गया। इन्द्रियाँ

शिथिल हो गईं; परन्तु तब तक उनकी कोई भी सन्तान न थी और न उनकी सम्पत्ति का कोई उत्तराधिकारी ही था।

सन्तति के अभाव से दोनों बहुत चिन्तित रहा करते थे। सुदेहा को पुत्र न होने से जो दुःख था, उसका अनुमान निःसन्तान माताएँ ही कर सकती हैं। सुजान सुधर्मा अपनी पत्नी को शास्त्र-पुराणों की अनेक बातें सुना कर बहुत समझाते थे और कहते थे, कि "हे प्रिये! संसार में कौन किसका पिता, कौन किसका माता और कौन किसका पुत्र है? यह संसार स्वार्थ के लिये सब कुछ करता और पाप-पुण्य का भागी बनता है। भला, पुत्र उत्पन्न होकर ही क्या करेगा?" परन्तु सती सुदेहा को इन बातों से सन्तोष न होता। वह सदा कुछ उपाय करने की ही प्रार्थना किया करती थी और कहा करती कि "यदि आप सन्तान का कुछ उपाय नहीं करेंगे तो मैं अपना शरीर त्याग दूंगी।"

एक दिन सुदेहा ने अपने पति से कहाः—"प्राणनाथ! मेरे गर्भ से तो सन्तान होने को अब कोई सम्भावना है ही नहीं। अतः आप दूसरा विवाह कर लें तो बड़ा अच्छा हो और हम लोगों की वृद्धावस्था भी सुखपूर्वक कट जाय। दूसरी भार्या में अवश्य ही पुत्र होगा—यह मेरा आन्तरिक विश्वास है। सुधर्मा ने कहा—"अभी तो तुमको कहने में अच्छा मालुम लगता है; परन्तु जब सपत्नी (सवति) आ जायगी, तब कष्ट पावोगी। और घर में अशान्ति का राज्य हो जायगा। तुम दोनों आपस में कलह करोगी और मेरे भजन में बाधा होगी।"

सुदेहा ने पति की एक न मानी और घुश्मा नाम को अपनी एक बहिन को बुलाकर उसके साथ अपने पति का द्वितीय विवाह करा ही दिया! अब घुश्मा अपने पति देव की तथा बाहन की भी समान सेवा करने लगी। सुदेहा को वह अपनी माता से बढ़ कर मानती और सदा उसी की आज्ञा में रहती थी। उसका नियम था कि वह प्रति दिन १०१ पार्थिव शिवलिंग बनाकर विधिवत् उनकी पूजा करती और अन्त में उन्हें एक तालाब में छोड़ देती थी।

इस प्रकार सदाशिव भगवान् की आराधना करते २ बहुत काल बीत गये। एक दिन भगवान् शंकर ने प्रसन्न होकर उसको सर्वगुणसम्पन्न तेजस्वी एक पुत्र होने का वरदान दिया। शिवजी के वरप्रसाद से घुश्मा के गर्भ से भाग्यवानों के सभी लक्षणों से युक्त एक सुन्दर बालक उत्पन्न हुआ। उस अद्भुत बालक को देखकर सब लोग बहुत प्रसन्न हुए और अनेक प्रकार के आनन्द मनाने लगे।

सुदेहा पहिले तो बालक को देख बहुत प्रसन्न हुई; परन्तु कुछ समय बीतने पर उसके मन में ईर्ष्या ( डाह ) का अंकुर पैदा हुआ और वह अपनी सपत्नी तथा उसके पुत्र को देख-देखकर जलने लगी। ज्यों २ वह लड़का बढ़ता जाता था, त्यों २ सुदेहा का हृदय दुःखित होता जाता था। जब समय आने पर उसका विवाह हुआ और उसकी स्त्री घर में आई, तब तो वह जल-भुन कर खाक हो गई, घर के सब लोग उसका आदर करते तथा उसकी पूरी सेवा करते थे। पर सुदेहा के हृदय की अग्नि शान्त नहीं होती थी। अन्त में उसने यही निश्चय किया कि 'मेरे हृदय की शान्ति घुश्मा के आँसुओं से ही हो सकती है।'

इसी निश्चय के अनुसार सुदेहा ने रात के समय, अपनी स्त्री की शय्या पर सोये हुए सपत्नी के पुत्र को छूरा से टुकड़े २ कर डाला। उन टुकड़ों को रात ही रात किसी समीपवर्ती तालाब में फेंककर वह स्वयं चुपचाप अपनी कोठरी में जाकर सो गई। इधर सवेरा होते ही सब लोग अपने २ नित्य-कृत्य में लग गये। सुधर्मा सन्ध्या-पूजा करने लगे, घुश्मा शिवार्चन करने लगी और सुदेहा भी उस दिन गृहकार्य्य में तत्पर हो काम करने लगी। उधर जब बहू की नींद खुली तो उसने अपने पति को न पाया; प्रत्युत शय्या को रक्त से एक दम रंगा हुआ पाया। वह वेहोश हो गई, उसके हृदय सूख गये। किसी प्रकार होश में आकर विलाप करती हुई उस नव-वधू ने घर के लोगों को यह कु-सन्देश सुनाया। सुदेहा ने जब यह समाचार सुना तो छाती पीट २ कर रोने लगी। परन्तु सुधर्मा और उसकी घुश्मा दोनों अपने नियम का परित्याग न कर, देवार्चन समाप्त करने में लगे रहे और अधिक विचलित नहीं हुए। उन लोगों का यह पूर्ण विश्वास था कि जिस परमात्मा ने ऐसा सुन्दर पुत्र दिया है, वही उसकी रक्षा भी करेगा। वे सोचते थे कि 'शिव-भक्तों का त्रिकाल में कभी कोई अनिष्ट न कर सकेगा।'

मध्याह्न होने पर घुश्मा अपने प्रतिदिन के नियमानुसार पार्थिव लिङ्गों का प्रवाह करने के लिये उसी तालाब में गई और वहाँ से ज्यों ही घर को लौटने लगी, त्योंही उसका पुत्र उस तालाब से निकल कर पुकारने लगा—"मातः! मैं मर कर फिर जी उठा हूं, मुझे अपने श्रीचरणों को स्पर्श कर लेने दो"—यह सुनते ही उसकी माता विस्मित-सी खड़ी हो गई और वह आकर चरणों पर गिर पड़ा।

घुश्मा ने भगवान् की माया की मन ही मन खूब प्रशंसा की, और जिस

प्रकार पहिले मरण सुन कर दुःखित न हुई थी, उसी प्रकार जीवन सुनकर अब आनन्दित भी न हुई । इस अपूर्व धीरता एवं समता को देखकर आशुतोष भगवान् शंकर बहुत प्रसन्न हुए और दर्शन देकर कहने लगे—"घुश्मे ! मैं तुमसे परम प्रसन्न हूं, तुम मुझसे वर माँगो । तुम्हारी सपत्नी ने तुम्हारे पुत्र को काट डाला था, मैं इसको अपने त्रिशूल से स्वयं मारूँगा ।"

घुश्मा ने हाथ जोड़कर कहाः—"प्रभो ! यदि आप मुझ पर प्रसन्न हैं तो कृपया मेरी बहिन की रक्षा करें । उपकारी के साथ अपकार करने वाला अवश्य दण्ड का भागी होता है, और उसे प्राणदण्ड देना चाहिये भी; परन्तु आपके दर्शन से वह अब पापरहित हो गई । इसलिये वह प्राणदान देने के योग्य हो गई । आपके दर्शन का प्रभाव भी भक्तों पर तभी पड़ेगा । नहीं तो "दर्शन से अघ जाँय"—यह कथन व्यर्थ होगा । हे भगवन् ! उसकी प्राण-रक्षा से मुझे बड़ा लाभ होगा । क्योंकि शास्त्र-पुराणों में मैंने सुना है कि जो व्यक्ति अपकार करने वाले के प्रति उपकार करता है, उसके मुख-दर्शन से सब पाप दूर हो जाते हैं । इसलिये दयानिधान ! मेरी ऊपर दया कीजिये और इस नीति एवं धर्म-संगत कार्यों से मुझे लाभ उठाने दीजिये ।"—मैं यही चाहता हूं । शिवजी ने फिर कहा—" मैं तुम्हारे इस पवित्र भाव से अत्यन्त प्रसन्न हूं । तुझे इसके अतिरिक्त और जो वर माँगना हो, माँग लो, मैं देने को तैयार हूं "।

घुश्मा ने निवेदन किया—"हे महेश्वर ! आप कृपा करके इस स्थान में निवास कीजिये, जिससे संसार का कल्याण हो" । महादेवजी ने प्रसन्न होकर "एवमस्तु" कहा, तभी से भगवान् शंकर जी साक्षात् वहां रहने लगे और "घुश्मेश्वर" के नाम से प्रसिद्ध हुए । उस तालाब का नाम "शिवालय" पड़ा । भगवान् ने यह भी कहा कि आज से तुम्हारे वंश का विस्तार होगा । उसमें उत्पन्न होने वाले मनुष्य अग्निहोत्र करने वाले परम विद्वान् होंगे, धन-धान्य की उन्हें कभी कमी न होगी और वे दीर्घायु होकर शिवलोक ( मुक्तिधाम ) को जाया करेंगे ।'

ऐसा कहकर शिवजी ने उसी समय वहीं शिवलिङ्ग का रूप धारण किया और अपने उस दिव्य रूप को देखते २ अन्तर्ध्यान कर लिया । उसी दिन से सुधर्मा के कुटुम्ब का पारस्परिक द्वेषभाव दूर हो गया और सब लोग प्रेम-पूर्वक परमानन्द का उपभोग करने लगे ।

घुश्मेश्वर महादेव के दर्शन करने से सब पाप दूर हो जाते हैं और सुख की वृद्धि उसी प्रकार होती है जिस प्रकार शुक्लपक्ष में चन्द्रमा की वृद्धि होती

है। शिवपुराण में इसी प्रकार लिखा है:—

ईदृशं चैव लिङ्गं च दृष्ट्वा पापैः प्रमुच्यते ।
सुखं संवर्धते पुंसां शुक्लपक्षे यथा शशी ॥१॥

—( शिव पु० ज्ञान० खं० ५२ अ० ८२ )

---

## ऋषियोंकी अपूर्व शिवभक्ति

एक बार देवदारु वन के निवासी मुनियों ने ऐसा विचार किया कि देव-देव श्री महादेवजी को जानने और उनको प्रत्यक्ष करने से बढ़कर दूसरा कल्याण का साधन कोई नहीं है। देवता, ऋषि, पितर-सब के वे ही प्रभु हैं। सृष्टि के आरम्भ में वे ही अपने प्रजापति रूप से संसार की रचना करते हैं और युग के अन्त में अपने काल रूप से सब का संहार करते हैं। योगी लोग इन्हीं रुद्र का, षट्चक्र में अर्थात् मणिपूरकचक्र में सदा ध्यान करते रहते हैं। क्रोधरहित शान्त और जितेन्द्रिय ब्राह्मण लोग भी इन्हीं के लिङ्ग की आराधना करते हैं। इनके साक्षात् दर्शन के लिये शास्त्र के अनुसार इनकी उपासना करनी चाहिये। शास्त्र के अनुसार सब लक्षणों से युक्त अंगुष्ठ के समान शिवलिंग हो और इससे दुगुनी जलहरी (अरघा) हो। फिर इस शिवलिंग के समीप कलशस्थापन करके इस लिंग में विधिपूर्वक शिवजी की पूजा करनी चाहिये। अन्त में "ॐ सद्यो जातादि" मंत्रों से उस कलश को अभिमंत्रित करके उसके जल से अभिषेक करना चाहिये।

इस प्रकार विचार, सब मिलकर महादेवजी की आराधना करने लगे। उन्हें तप करते हुए एक वर्ष पूरा होगया। अन्त में परम दयालु शंकरजी हिमालय के उस देवदारु बन में प्रत्यक्ष हुए। मुनिलोग अपनी २ स्त्री और पुत्रों के साथ परमानन्दित हो, स्वच्छ जल अनेक भांति के फूलों की मालाओं, धूप, चन्दन और नैवेद्यों से आशुतोष शिवजी की पूजा करते हुए, भक्तिपूर्वक हाथ जोड़कर प्रार्थना करने लगे:—

"हे भगवन्! आपके चरित्र विचित्र एवं अगम्य हैं। उनको ब्रह्मादि देवता भी नहीं जान सकते। हे देव! महात्मा पुरुष आपकी स्तुति इस भांति करते हैं:—

"ॐ नमो भवाय भव्याय भावनायोद्भवाय च।

अनन्तबलवीर्य्याय भूतानाम्पतये नमः ॥ १ ॥
संहर्त्रे चाप्यसंगाय अव्ययाय व्ययाय च ।
गंगासलिलधाराय आधाराय गुणात्मने ॥ २ ॥
त्र्यम्बकाय त्रिनेत्राय त्रिशूलवरधारिणे ।
कन्दर्पाय हुताशाय नमोऽस्तु परमात्मने ॥ ३ ॥
शंकराय वृषाङ्काय गणानाम्पतये नमः ।
दण्डहस्ताय कालाय पाशहस्ताय वै नमः ॥ ४ ॥"

इस भाँति परम भक्ति से स्तुति करते हुए सब महात्माओं ने भगवान् शंकर को प्रसन्न किया। उनकी स्तुति सुनकर शिवजी अत्यन्त प्रसन्न हुए और बोलेः—

"हे मुनीश्वरो! संसार में जितने स्त्रीलिंग हैं, सब मेरी देह से उत्पन्न हुई प्रकृति के रूप हैं। जितने पुल्लिंग हैं, सब पुरुष रूप में मेरे ही स्वरूप हैं। इसलिये जो किसी की निन्दा न करते हुए, भस्म धारण कर-जितेन्द्रिय होकर-अपने पापों को दग्ध करके मेरे ध्यान में तत्पर हो आराधना करते हैं, उनको मेरे लोक की प्राप्ति होती है। सब भय-बाधाओं को दूर करने वाले महादेवजी के इस प्रकार के वचन सुनकर, उनके आदेशानुसार लोभ-मोह-आदि को छोड़कर, उन्हीं के शरणागत हो, मुनिलोग फिर इस प्रकार स्तुति करने लगेः--

"सुरचितविचित्रकुण्डलाय सुरचितमाल्यविभूषणाय तुभ्यम्।
मृगपतिवरचर्मवाससे पृथुयशसे च नमोऽस्तु शंकराय ॥"

इस प्रकार मुनियोंकी स्तुति सुन, महादेवजी ने प्रसन्न होकर कहा—"मैं तुम लोगों की तपस्या से प्रसन्न हूं। वर मांगो।" इसपर भृगु, अङ्गिरा, वसिष्ठ, विश्वामित्र, गौतम, अत्रि, सुकेश, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु, मरीचि, कश्यप, कण्व, सम्वर्त्त-आदि मुनि परम श्रद्धा-भक्ति से महादेवजी को प्रणाम करके बोले--"हे महाराज! हमारी एकमात्र अभिलाषा यही है कि आपके चरणारविन्द में हमलोगों की अनपायिनी भक्ति हो, बस यही वर माँगते हैं।

महादेवजी ने उनकी प्रार्थना स्वीकार कर ली और वर दिया कि "मेरी इस आराधना के फल से तुम लोगों की मेरे प्रति अमिट भक्ति होगी और उस भक्ति के प्रभाव से संसार में तुम लोगों का सबसे ऊंचा स्थान रहेगा। सब लोग देवों से अधिक तुम लोगों का सम्मान करेंगे। इस लोक में उच्च पद पाकर अन्त में सब ऋषि शिवलोक को जावोगे।"

इतना वर देकर भगवान् शंकर अपने लोक को चले गये और ऋषि लोग

अपनी तपस्या की समाप्ति कर, अपने अपने आश्रम को पधारे।

भूतं भव्यं भविष्यं व स्थावरं जंगमं च यत्।
तव देहात्समुत्पन्नं देव ! सर्वमिदं जगत् ॥ १ ॥
अज्ञानाद्यदि वा ज्ञानाद्यत्किञ्चित्कुरुते नरः।
तत्सर्वं भगवानेव कुरुते योगमायया ॥ २ ॥

## प्रसिद्ध ऋषि सर्वणि

प्राचीन काल में व्याघ्रपाद के पुत्र शिवभक्त महात्मा 'उपमन्यु' थे। उन्हीं के दिव्य आश्रम में—जो ब्राह्मी शोभा से सुशोभित, सुर-गन्धर्व-सुसेवित, विविध पुष्प-गुल्म-लतादिकों से आच्छादित, उत्तमोत्तम फलों से युक्त, मनोहर पशु पक्षियों से भरे हुए, विहंगों के कलरवों से व्याप्त, कहीं कदलीवन-कहीं बदरीवन और कहीं रसालवन में रसोन्मत्त मधुपों के गुञ्जार से ध्वनित, स्थान २ पर भस्मकणों से ढकी हुई अग्नि से विभूषित अनेक कुण्डों वाले-जहां आपस में सहज शत्रुता का त्याग कर गो-व्याघ्र एक साथ चर रहे हैं, जहाँ त्रिविध समीर प्राणामात्र को सुखद है, जहाँ झरनों के कल-कल निनाद ऋषियों के मन को मुग्ध कर रहे हैं, जहाँ हिरणगण सुख से हरी २ घास चर हैं,जहाँ दैहिक-, दैविक-आधिभौतिक त्रितापों का लेशमात्र भी प्रसार नहीं, जहाँ पवित्र सलिला त्रिपथगामिनी भागीरथी की निर्मल धारा वह रही है और जिसके मनोहर तट पर ऋषि लोग नित्यकर्म्म करते हुए भगवान् शंकर के ध्यान में मग्न रहते हैं—ऐसे विमल-शान्त तपोवन में-सर्वणि मुनि ने जाकर ६०० ( छः सौ ) वर्षों तक स्वयम्भु महादेव के श्रीचरणों का ध्यान किया। तब करुणावरुणालय आशुतोष भगवान् शिवजी ने प्रत्यक्ष होकर मुनिको वरदान दिया कि "हे मुने ! मैं तुम पर प्रसन्न हूं। तुम भूलोक में प्रसिद्ध ग्रन्थकर्त्ता और अजर-अमर होगे।" तब से सर्वणि ऋषि 'अमर' हो गये। क्योंकिः—

"तमाह भगवान् रुद्रः साक्षात्तुष्टोऽस्मि तेऽनघ।
ग्रन्थकृल्लोकविख्यातो भवितास्यजराऽमरा ॥"

( म० भा० अनु० पर्व १४ अ० )

## महामुनि व्यास जी

पुराण इतिहास के पढ़ने वाले सभी मनुष्य कविवर व्यास जी से अच्छी तरह परिचित हैं ! इनकी महाभारत-रचना अनुपम है। ये साक्षात् विष्णु भगवान् के अवतार कहे जाते हैं. इनके अनेक नाम भी हैं। ये द्वीप में उत्पन्न होने के कारण "द्वैपायन तथा वेद शाखाओं के विभाग करने एवं पुराण रचने के कारण "व्यास" (१)कहलाते हैं।

एक वार धर्मार्थ-काम मोक्ष देने वाले तीर्थराज प्रयाग, नैमिषारण्य, कुरुक्षेत्र, हरद्वार, अवन्तिका, अयोध्या, मथुरा, अमरावती, सरस्वती, सिन्धु, गंगासागर-इत्यादि तीर्थों में भ्रमण करते हुए श्रीव्यासजी उस वाराणसी पुरी में पहुँचे, जहाँ जगत्पिता भगवान् विश्वेश्वरनाथ तथा जगन्माता भगवती श्री अन्नपूर्णा देवी साक्षात् विराजती हैं। यहाँ आकर उन्होंने समस्त देवी-देवताओं के दर्शन किये और शास्त्रविधि से समस्त वापी-कूप-सरोवर-कुण्डों में यथाविधि स्नान-दान करते हुए, मणिकर्णिका घाट पर विश्राम किया। तदनन्तर पुनः विनायकादि समस्त देवगणों को सन्तुष्ट करके, आलस्य रहित हो, समस्त पितृ-तीर्थों में श्राद्ध-तर्पण किया। इस प्रकार काशी का पंचकोश करके पुण्यात्मा श्री व्यास जी ने "व्यासेश्वर" नामक ज्योतिर्लिङ्ग की स्थापना की। जिनके दर्शन-पूजन से मनुष्य सब विद्याओं में बृहस्पति(२) के समान हो जाते हैं।

एक वार व्यासमुनि शिष्यों को पढ़ाकर विश्राम कर रहे थे। इसी बीच उनके मन में ग्रन्थ रचने की इच्छा हठात् उत्पन्न हो गई। वे सोचने लगे कि किस देवी-देवता के आराधन से मुझमें ग्रंथ रचने की शक्ति होगी। सोचते २ सायं-सन्ध्या का समय आ पहुँचा। विधिवत् सन्ध्योपासन के पश्चात् समाधिस्थ मुनिवर व्यास जी अपने इष्ट-देव शंकर के ध्यान में लग गये। कुछ ही दिनों में एक जर्जर-काय जटाधारी तपस्वी उनके सामने आये। व्यास जी ने नेत्र खोलकर देखा और सामने आये हुए कायवृद्ध ज्ञानतरुण महात्मा से पूछाः—

---

(१) द्वीपे जातो यतो बालस्तेन द्वैपायनोऽभवत् । वेदशाखाविभजनाद्वेदव्यासः प्रकीर्त्तितः ॥ [ शि० पु० ४४ अ० ४४ श्लो० ]

(२) स्थापयामास पुण्यात्मा लिंगं व्यासेश्वराभिधम् ।
यद्दर्शनाद्भवेद्विप्रा नरो विद्यासु वाक्पतिः ॥ [ शि० पु० ४४ अ० ५७ ]

"महात्मन्! किस शिवलिंग के आराधन से हमारी मनोकामना सिद्ध होगी और संसार में ग्रंथ रचना की शक्ति का प्रादुर्भाव होगा? क्योंकि ऋषियों द्वारा मैंने शिवजी के अनेक नाम सुने हैं।" जिनमें (१) ओंकारनाथ, (२) कृत्तिवासेश्वर, (३) केदारेश्वर (४) कामेश (५) चन्द्रेश (६) कलशेश्वर (७) जाम्बुकेश (८) जैगीषेश्वर (९) दशाश्वमेधेश्वर (१०) द्रुमचण्डकेश (११) गरुडेश (१२) गोकर्णेश (१३) गणेश्वर (१४) धर्मेश (१५) प्रसन्नवदनेश (१६) तारकेश्वर (१७) मरुतेश (१८) नन्दिकेश (१९) निवासेश (२०) पत्रीश (२१) पशुपति (२२) हाटकेश्वर, (२३) तिलभाण्डेश (२४) भारभूतेश्वर (२५) महालक्ष्मीश्वर (२६) मुक्तिनाथ (२७) अमृतेश (२८) भुवनेश्वर (२९) विश्वेश्वर (३०) सिद्धेश्वर (३१) अजेश्वर (३२) पार्वतीश्वर (३३) हिरण्यगर्भेश (३४) रामेश्वर (३५) स्थानेश्वर (३६) रत्नेश (३७) कोटिरुद्रेश्वर (३८) कमलेश्वर (३९) वीरेश्वर (४०) मध्यमेश्वर—इत्यादि(१) अनेक शिवलिङ्ग विख्यात हैं।

उस महात्मा ने कहा कि यों तो सभी शिवलिंग समान हैं, और सब की आराधना से आशुतोष भगवान् शीघ्र प्रसन्न होते हैं; परन्तु आप "मध्यमेश्वर" (२) महादेव का ध्यान-पूजन करें, तो मेरी समझ में सर्वोत्तम होगा। काशी खण्ड में मध्यमेश्वर लिंग का माहात्म्य अवर्णनीय है, जिसके दर्शन करने के लिये समस्त देवता प्रतिपर्व में वहाँ आते हैं, जिनकी सेवा से अनेक देवी-देवता-यक्ष-गन्धर्व सिद्ध हो गये हैं। गन्धर्वराज 'तम्बुरू और देवर्षि 'नारद' इन्हीं महादेव की आराधना से संगीत शास्त्र में प्रवीण हुए। इन्हीं की आराधना से ब्रह्मा सृष्टि करते, विष्णु भगवान् पालन करते और शंकर जी प्रलय काल में संसार का संहार करते हैं। इन्हीं की कृपा से शेषनाग समस्त पृथ्वी को अपने ऊपर लिये हुए हैं। कहाँ तक कहा जाय—सूर्य्य, चन्द्रमा, अग्नि, वायु आदि सभी चराचर देव-दानव, मनुष्य अपने २ अधिकार पर स्थिर रहते हुए सिद्धि को प्राप्त करते रहते हैं।

---

(१) किं वा हिरण्यगर्भेशं किं वा श्रीमध्यमेश्वरम्।
इत्यादि कोटिलिंगानां मध्येऽहं किमुपाश्रये ॥ [शि० पु० ४४० अ० ७३]

(२) अतः सेव्यो महादेवो मध्यमेश्वरसंज्ञकः।
अस्याऽराधनतो विप्रा बहवः सिद्धिमागताः ॥ [शि० पु० ४४ अ० ७९ श्लो०]

इस प्रकार उस महात्मा के वचन सुनकर मुनिवर व्यासजी ध्यानमग्न हो गये और फिर नेत्र खोलने पर उस महात्मा को वहाँ से अन्तर्ध्यान होते जानकर उनके हृदय में शिवलिंग की आराधना का दृढ़ निश्चय हो गया।

नित्य नियम पूर्वक फलाहार करते हुए श्री व्यास जी मध्यमेश्वर लिंग की आराधना करने लगे। कुछ दिनों बाद, एक दिन वे पूजनान्तर भगवान् की स्तुति कर रहे थे, कि जगत्पिता परमेश्वर शंकर जी बाल योगी के वेष में प्रत्यक्ष हुए। श्रीव्यास जी ने इस प्रकार उनकी स्तुति की। यथा :—

## अभिलाषाष्टकम्

वेदव्यास उवाच—

देवदेव महाभाग शरणागतवत्सल !
वाङ्मनःकर्मदुष्प्राप योगिनामप्यगोचर ॥ १ ॥
महिमानं न ते वेदा विदामासुरुमापते !
त्वमेव जगतः कर्त्ता धर्त्ता हर्त्ता तथैव च ॥ २ ॥
त्वमाद्यः सर्वदेवानां सच्चिदानन्द ईश्वरः ।
नामगोत्रे न वा ते स्तः सर्वज्ञोऽसि सदाशिव ॥ ३ ॥
त्वमेव परमं ब्रह्म मायापाशनिवर्त्तकः ।
गुणत्रयैर्न लिप्तस्त्वं पद्मपत्रमिवाम्भसा ॥ ४ ॥
न ते जन्म न वा शीलं न देशो न कुलं च ते ।
इत्थंभूतोऽपीश्वरस्त्वं त्रिलोक्याः काममावहेः ॥ ५ ॥
न ब्रह्मा न च लक्ष्मीशो न च सेन्द्रा दिवौकसः ।
न योगीन्द्रा विदुस्तत्त्वं यस्य तं त्वामुपास्महे ॥ ६ ॥
त्वत्तः सर्वं त्वं हि सर्वं गौरीशस्त्वं पुरान्तकः ।
त्वं बालस्त्वं युवा वृद्धस्तं त्वां हृदि युनज्म्यहम् ॥ ७ ॥
नमस्तस्मै महेशाय भक्तध्येयाय शाम्भवे ।
पुराणपुरुषायाद्धा शंकराय परात्मने ॥ ८ ॥

इति श्रुत्वा वचस्तस्य व्यासस्यामलचेतसः ।
शुचिस्मृत्वा महादेवो बालरूपधरोऽब्रवीत् ॥ ९ ॥

बाल शिव उवाच—

त्वया ब्रह्मविदां श्रेष्ठ योऽभिलाषो कृतो यदि ।
अचिरेणैव कालेन स भविष्यत्यसंशयः ॥ १० ॥
अभिलाषाष्टकं पुण्यं स्तोत्रमेतत्त्वयेरितम् ।
वर्षं त्रिकालं पठनात्कामदं शम्भुसद्मनि ॥ ११ ॥
प्रातरुत्थाय सुस्नातो लिङ्गमभ्यर्च्य शाङ्करम् ।
वर्षं पठन्निदं स्तोत्रं मूर्खोऽपि स्याद्बृहस्पतिः ॥ १२ ॥

इति श्रीशिवपुराणान्तर्गतं व्यासकृतं अभिलाषाष्टकं स्तोत्रं सम्पूर्णम् ।

---

महामुनि श्री व्यास जी के स्तुति करने पर भगवान् शंकर प्रसन्न हुए और मनोवाँछित वरदान दे अन्तर्ध्यान हो गये। तब से मध्यमेश्वर महादेव की ख्याति और भी बढ़ गई। जो मनुष्य उनकी पूजा करता एवं नित्य दर्शन करता है, वह निश्चयही यशस्वी कवि हो जाता है और श्री व्यास जी के समान वह भी पुराण इतिहास का प्रसिद्ध लेखक हो जाता है। उन्हीं की कृपा से व्यास जी अमर हो गये।

एवं लब्धवरो व्यासो महेशान्मध्यमेश्वरात् ।
अष्टादशपुराणानि प्रणिनाय स्वलीलया ॥

( शि० पु० ४४ अ० ११९ श्लोक )

## रुद्रावतार महर्षि दुर्वासा ।

महर्षि दुर्वासा अत्रिमुनि के पुत्र और शिवजी के अंश से उत्पन्न थे। ये फलों का—विशेष कर दूर्वा का असन (आहार) करते थे, इसी लिये इनका नाम "दुर्वासा" पड़ा है। इनका क्रोध भी सुखद है, इसके अनेक प्रमाण पुराणों में मिलते हैं। अस्तु—

एक समय महर्षि दुर्वासाजी भूमण्डल में भ्रमण करते हुए पितृलोक में पहुँचे। वे सर्वाङ्ग में भस्म रमाये एवं रुद्राक्ष धारण किये हुए थे। हृदय में

उमा-पार्वती का ध्यान करते हुए—"जै पार्वती हर" का उच्चारण करते हुए कमण्डलु तथा त्रिशूल लिये हुए, दुर्वासा मुनि ने अपने पितरों के दर्शन किये और उन्हें दण्डवत्-प्रणाम करके कुछ बातें कर ही रहे थे, कि इसी बीच उनके कानों में करुण-क्रन्दन सुनाई पड़ा। वे पापियों के हा-हाकार मय भीषण रुदन को सुनकर कुम्भीपाक, रौरव नरक आदि स्थानों को देखने के लिये आगे बढ़े। वहाँ पहुँच कर, मुनि ने वहाँ के अधिकारी से पूछा—"पितृनाथ! ये लोग इतनी यम-यातना क्यों सह रहे हैं?" उन्होंने कहा—मुने! यह कुम्भीपाक नामक नरक है। यहाँ वे ही लोग आकर कष्ट भोगते हैं—जो शिव, विष्णु, देवी, सूर्य्य, गणेश के निन्दक हैं, जो माता-पिता-गुरु जनों से छल कपट करते हुए उनसे द्रोह रखते हैं तथा जो वेद-पुराण के विनिन्दक हैं।

यह सुन, दुर्वासा ऋषि दुःखित हुए और कौतुकवश वहाँ देखने के लिये गये। कुण्ड के समीप जाकर सिर नीचे करके ज्यों ही देखने लगे त्योंही उनके मस्तक से कुछ भस्म के कण कुण्ड में गिर पड़े। कण के गिरते ही वह कुण्ड दिव्य कुण्ड के समान अथवा स्वर्ग के समान चमकने लगा। वहाँ के पापीष्ट जीव एकाएक प्रसन्न हो उठे और सब दुःखों से मुक्त होकर गद्गदस्वर से मधुर भाषण करने लगे, आपस में देवताओं की भाँति प्रेमालाप करने लगे। मानों स्वप्न के दुःखों को जागृति अवस्था में होकर भूल गये हों। उस समय आकाश से पुष्प वृष्टि होने लगी, त्रिविध समीर चलने लगे। वसन्त ऋतु के समान वह समय यम-दूतों को भी विस्मय में डाल दिया। चकित होकर यमदूतों ने धर्मराज के निकट जाकर एकाएक इस परिवर्तन की सूचना दी और कहा—"महाभाग! बड़े आश्चर्य की बात है कि सब पापियों को इस समय अपार हर्ष हुआ है, किसी को किसी प्रकार की यम-यातना रह ही न गई। हे विभो! यह क्या कारण? यह सुनते ही धर्मराज स्वयं गये और वैसाही देखकर चकित हो गये। सब देवताओं को बुलाकर इसका कारण पूछा—परन्तु किसी को इसका मूल कारण नहीं मालूम हो सका। जब किसी प्रकार पता न चला, तब ब्रह्मा और विष्णु की सहायता से धर्मराज स्वयम्भु भगवान् शंकर के निकट गये। उस समय करोड़ों कामदेव के समान सुन्दर* पार्वती के साथ विराजमान, शिवजी को देखकर वे लोग स्तुति करके बोले—

"हे देवदेव! कुम्भीपाक का कुण्ड एकाएक स्वर्ग कुण्ड के समान हो गया इसका क्या कारण है? किसी को मालूम नहीं होता। अतः आपकी सेवा में हम

---

* पार्वत्या सहितं देवं कोटिकन्दर्पसुन्दरम्। [ दे० भा० १२ स्कं० १५ अ० ]

लोगों की यही जिज्ञासा है।" सर्वान्तर्यामी भगवान् ने गम्भीर स्वर से हँसते हुए कहा—"देवगण! इसमें कुछ भी आश्चर्य्य नहीं है, यह केवल हमारी विभूति (भस्म) का माहात्म्य है। जिस समय हमारा भक्त दुर्वासा कुम्भीपाक नरक को देखने के लिये गया था, उसी समय उसके ललाट से वायुवश कुछ भस्म के कण उस कुण्ड में गिर पड़े। इसी कारण से वह स्वर्ग कुण्ड बन गया है। और अब वह स्वर्गीय "पितृतीर्थ" के नाम से प्रसिद्ध हुआ।'

भगवान् शंकर की बात सुनकर धर्मराज को तृप्ति हुई और वहाँ से शीघ्र ही अपनी पुरी में आकर यमदूतों को सावधान कर दिया कि अब वह कुण्ड "पितृतीर्थ" हुआ। कुम्भीपाक के लिये दूसरा कुण्ड निर्माण करना पड़ा।

उस समय देवताओं ने उस कुण्ड के समीप शिवलिंग और देवी की स्थापना की और वहां के पापियों को मुक्त कर दिया। तब से पितृलोक में उस मूर्ति के दर्शन-पूजन करके पितृलोग शिवधाम (मोक्ष) को प्राप्त करने लगे। देवी भागवत में लिखा भी है:— देवी० भा०

"तनुजातमिदं सर्वं भस्मनो महिमा स्वयम्।
इतः परं तु तत्तीर्थं पितृलोकनिवसिनाम्॥

## शिवभक्त एक ब्राह्मण और उनके चार पुत्र

अवन्ती नाम की एक नगरी है। जो शिव जी को बहुत प्रिय है। यह स्थान किस प्रकार शिव के लिये परम प्रिय हो गया और पतितों को सद्गति देने वाले परम पवित्र तीर्थ में परिणत हो गया, उसकी कथा यों है:—

यहाँ एक परम सदाचारी ब्राह्मण रहते थे। वे सदा अग्निहोत्र में तत्पर होकर शिव जी की अनन्य उपासना में लीन रहते थे। वे नित्य शिव जी की पार्थिव पूजा किया करते थे और सदा वेदों को पढ़ने-पढ़ाने में अपना समय बिताते थे। ये ज्ञान-परायण थे। इनके चार पुत्र थे—जो सदा इनकी आज्ञा का पालन करने में तत्पर रहते थे और अपने पिता के अत्यन्त अनुयायी थे। अपने पिता के अनुसार सदा शिव जी की पूजा, वेदाध्ययन और सत्कर्मों में तत्पर रहते थे। इन लोगों के प्रभाव से उस नगरी की सुख और शान्ति उसी प्रकार दिन २ बढ़ती जाती थी, जिस प्रकार शुक्ल पक्ष में चन्द्रमा की कला दिन २ बढ़ती जाती है। उनके पुण्य के प्रताप से संपूर्ण पृथ्वी सुख और शान्ति से परिपूर्ण हो रही थी। इसी नगरी

के समीप "रत्नभाल" नाम का एक पहाड़ था। इस पहाड़ पर महा पापी और महा बलवान् एक राक्षसों का राजा रहता था। ब्रह्माजी के वरदान के बल से वह सम्पूर्ण संसार को तुच्छ समझता था और देवताओं को पराजित करके वैदिक धर्म को समूल नष्ट करने पर तुला हुआ था। उस अवन्ती नगरी और वहाँ के धर्मपरायण उन ब्राह्मणों के पुण्य-प्रताप के विषय में उसे मालूम हुआ। वह भला इसे कैसे सह सकता था? दैत्यों की सेना लेकर वह उस नगरी पर चढ़ आया, और हुक्म दिया कि ये ब्राह्मण और यहाँ रहने वाले उनके अनुयायी शिव की पूजा तथा वैदिक धर्म को छोड़कर मेरी अधीनता कबूल करें, नहीं तो मैं इन लोगों का सत्यानाश कर डालूंगा। किन्तु सर्वशक्तिमान् शिव में श्रद्धा और विश्वास रखने वाले ये ब्राह्मण कब अपने पथ से विचलित होने वाले थे! इन्हें कुछ भी भय न हुआ। इनको धैर्य के साथ शिव जी की आराधना तथा अपने धर्म-पालन करने में पहले जैसाही तत्पर देख, दैत्यों ने सम्पूर्ण नगरी को घेर लिया और लगे एक-एक कर लोगों को सताने, वध बध करने। सम्पूर्ण नगर में हा-हाकार मच गया। सब भागकर उन ब्राह्मणों की शरण में आये और बोले कि हे विप्रो! अब क्या करना चाहिये। हम लोगों का सत्यानाश हो रहा है। अब बचने का कोई उपाय नहीं सूझता।" सदा शिव में अटल विश्वास रखने वाले उस वेदप्रिय ब्राह्मण के लड़कों ने कहा—सुनो, हम लोगों को इन दुष्टों का कुछ भी भय नहीं है। सर्वशक्तिमान्, सर्वज्ञ और सर्वव्यापक शिव जी के आश्रितों का कोई बाल भी बांका नहीं कर सकता। हम स्वामी शिव की शरण लें। इनको छोड़कर कोई दूसरा हमारी रक्षा करने वाला नहीं है। इस प्रकार सब को धैर्य देकर और स्वयं शान्त होकर, वे पुनः पार्थिव-शिव की पूजा करते हुए ध्यानमग्न हो गये। इतने में दैत्यगण वहाँ आ पहुँचे और ब्राह्मणों को शिवध्यान में मग्न देख, उनको मार डालने की धमकी देने लगे। ज्योंही वे उनको मारने के लिये उद्यत हुए, त्योंही पार्थिव शिवलिंग भयंकर शब्द करते हुए फट गया और उस गढ़े से तुरन्त भक्त-भयहारी, सज्जनों के रक्षक, दुष्टों को वध करने वाले शिव जी विराट् महाकाल के रूप में वहाँ प्रकट हुए और कहने लगे :—

"ऐ दुष्ट दैत्यो! मैं तुम लोगों का नाश करने के लिये महाकाल रूप से प्रकट हुआ हूँ। अब तुम इन ब्राह्मणों के समीप से दूर भागो।" ऐसा कहकर महाकाल शिव ने सेना सहित उन दुष्टों को उसी क्षण में हुंकारमात्र से भस्म कर दिया। जिस प्रकार सूर्योदय होते ही अन्धकार विलीन हो जाता है, उसी प्रकार शिव के

प्रकट होते ही उस दुष्ट सेना का विनाश हो गया। स्वर्ग से फूलों की वर्षा हुई। ब्राह्मण ने अञ्जलिबद्ध होकर संसार के कल्याणकारी शंकर भगवान् को अत्यन्त भक्ति से प्रणाम करके स्तुति करने लगे। महाकाल महेश्वर ने ब्राह्मणों के धैर्य पर प्रसन्न होकर उनको वर माँगने की आज्ञा दी। सब ब्राह्मण हाथ जोड़े, मस्तक झुकाये परम भक्ति से प्रणाम करते हुए बोले :—

"हे महाकाल! हे देव! दुष्टों को दंड देनेवाले, प्रभु शिव जी! संसार-समुद्र से पार करने वाले शंकर!! आप संसार की रक्षा के लिये यहाँ ही निवास कीजिये और अपने दर्शन करने वालों का सदा उद्धार करते रहिये।'

शिवजी ने ब्राह्मणों की इस प्रार्थना पर उनको सद्गति देकर, भक्तों की रक्षा के लिये उसी शोभायमान गढ़े में निवास किया। तब से शिवजी ज्योतिर्लिंग के रूप में आज तक वहीं विराजमान हैं। संसार में वही पुरुष धन्य है जिसने भगवान् शिव जी की शरण में सब प्रकार से अपने को अर्पण किया है। क्योंकि :—

सा जिह्वा या शिवं स्तौति तन्मनो ध्यायते शिवम्।
तौ कर्णौ तत्कथालोलौ तौ हस्तौ तस्य पूजकौ ॥ ७ ॥ (ब्रह्मखण्ड)

## द्विजोत्तम सुमेधा और 'सोमवती'

विदर्भ देश में 'वेदमित्र' और 'सारस्वत' नामक दो विद्वान् ब्राह्मण रहते थे। इन दोनों में घनिष्ट मित्रता थी। परस्पर में एक दूसरे के लिये जाने देने को तैयार रहते थे। उनकी आदर्श मैत्री जीवन भर निबह गई। यथावसर संयोगवश इन दोनों के ( वेदमित्र के 'सुमेधा' और सारस्वत के सोमवान् ) एक २ सुन्दर सुशील पुत्र उत्पन्न हुए। ये दोनों बालक एक से, एकही वेषधारी हुए, मानों एकही माता के युगल सहोदर भाई हैं—देखने वाले चकित होते थे और मनही मन विधाता की रचना पर मुग्ध होते थे। इन दोनों बालकों में भी पारष्परिक प्रेम वैसाही हुआ, जैसे इनके जनकों में था। इनके सभी संस्कार एकही साथ होते चले गये। थोड़े ही दिनों में ये दोनों द्विज बालक साङ्गोपाङ्ग श्रुति-शास्त्र पुराण में निपुण हो गये। जैसे २ इनकी बुद्धि विमल होती गई तैसे २ शरीर भी सुसंगठित एवं सुडौल होता गया। प्राणायाम एवं व्यायाम सम्बन्धी क्रियाओं में भी ये सदा निपुण होते गये।

इस प्रकार इन दोनों बालकों ने अपने अद्भुत गुणों से माता-पिता को बड़ा आनन्दित किया। एक बार उन दोनों मित्रों ने अपने दोनों पुत्रों को बुलाकर प्रेम-पूर्वक कहा—"तात! तुम दोनों के विवाह का समय उपस्थित है। अतः धनो-पार्जन की इच्छा से विदर्भ देश के राजा को तुम लोग अपने गुणों द्वारा जाकर मुग्ध करो।" पिता की आज्ञा से वे दोनों विद्वान् युवक महाराज विदर्भ की राजधानी में पहुँचे। महाराज ने उन विद्वान् द्विजकुमारों की चमत्कारी जानने के लिये हँसते हुए कहाः—

"विद्वन्! निषधदेश की राजमहिषी (रानी) बड़ी पतिव्रता हैं। वह प्रति सोमवार को पार्वती सहित महादेव जी का पूजन करती तथा सोमव्रत रहा करती हैं। इस कारण तुम दोनों में एक स्त्रीका वेष और दूसरा पुरुष (उसके पति) का वेष धारण कर उसके घर जावो, और भोजन करके मेरे यहां आवो।" परन्तु द्विज कुमारों ने कहा—"माता, पिता, गुरु तथा राजकुल में छल-कपट * करने वाले मनुष्य शीघ्र ही विनष्ट हो जाते हैं। अतः ब्राह्मण कुल में उत्पन्न हम लोग छल-कपट करना नहीं जानते, न कर सकते हैं"। राजा बोले—आप लोग विद्वान् हैं, "आज्ञा गुरूणां ह्यविचारणीया" का स्मरण करके गुरु, पिता, माता एवं राजाओं की अवहेलना करना उचित नहीं—विशेषकर राजाज्ञा का भँग करना तो प्रत्यक्ष दण्ड का कारण होता है। राजा की आज्ञा का किसी प्रकार प्रत्युत्तर नहीं होता, उसका उत्तर कार्य द्वारा ही दिया जा सकता है। राजा की ऐसी गम्भीर एवं नीति युक्त बात सुनकर अथवा दण्ड-भय के कारण दोनों ने "बहुत अच्छा" कहकर वैसा ही किया।

सारस्वत के पुत्र 'सोमवान् ने स्त्री का और वेदमित्र के पुत्र सुमेधा ने पुरुष (पति) का वेष बनाया। सुन्दर स्वच्छ वस्त्राभूषणों से सुसज्जित होकर वे दोनों (कृत्रिम दम्पति) सोमवार के दिन निषधराज में पहुँचे, और अन्तः-पुर में जाकर रानी द्वारा सविधि पूजित हुए। अपने पातिव्रत्य प्रताप से उन दोनों को कृत्रिम दम्पति जानते हुए भी महारानी ने उनमें शिव-पार्वती का ध्यान-आवाहन करके विधिवत् पूजन किया। अन्त में अनेक प्रकार के स्वादु भोजन करा कर, गो-भूमि-हिरण्य के दानों से उन्हें सन्तुष्ट करके विदा किया।

---

* नृपे गुरौ नटे धूर्त्ते कुट्टन्यां च बहुश्रुते।
माया तत्र न कर्त्तव्या यतः सा तैर्विनिर्मिता (द्विजेन्द्र)

रानी ने जिसको पार्वती (स्त्री) की बुद्धि से पूजा था, वह स्त्री बन गया। पुरुष ने पूछा—सखे! तुम वास्तव में तो स्त्री हो नहीं। फिर स्त्री की भाँति हाव-भाव या और बातें क्यों करते हो? तुम तो एक विद्वान् पुरुष हो, और हम तथा तुम आपस में एक दूसरे के मित्र हैं। यह वचन सुनकर वह अपने पिता के पास गया और सब वृत्तान्त कह सुनाया। उसके पिता भी इस वृत्तान्त से शोक व्यग्र हो, दोनों बालकों को साथ लेकर विदर्भ-नरेश के पास गये। सारस्वत ब्राह्मण ने राजा से कहा—महाराज! आपकी आज्ञा से छल-कपट द्वारा वेष बदल कर अनुचित कर्म करने वाले मेरे पुत्र की यह दशा देखिये? यह स्त्री हो गया है, अब क्या किया जाय? आपने मेरी सन्तान नष्ट कर दी। आज से मेरे पितर लोग निराश हो गये होंगे। भला यह कौन सा पाण्डित्य है? ब्राह्मण का वचन सुनकर राजा आश्चर्यित हो गये और रानी के प्रभाव की मनही मन प्रशंसा करने लगे। अन्त में राजा ने ऋषि-मुनियों को बुलाकर यह घटना सुनाई और द्विजकुमार के अपने पहिले वेष में हो जाने का उपाय पूछा—ऋषियों ने कहा—राजन्! इसमें आप अवश्य दोष के भागी हैं। अतः आपको ही इसका उपाय करना चाहिये। क्योंकि आपके राज्यमें—विशेषतः आपके ही करने से ऐसा हुआ है। इसलिये आप भगवान् शंकर की आराधना करें; क्योंकि यह पार्वती शिव की ही प्रेरणा से ऐसा हुआ है। भला इसे दूसरा कोई कैसे हटा सकता है?

संसार में अघट-घटना-पटीयसी भगवान् शंकर की माया ही सर्वत्र काम कर रही है। आश्चर्य्य से आश्चर्य्य, कठिन से कठिन काम प्रभुकी कृपासे आसान हो जाते हैं। केवल उनकी भृकुटि—विलास से ही संसार का प्रलय तक हो जाता है। यह कौन सी आश्चर्य्य की बात है? आप उनकी ही आराधना करें। इसी से द्विजकुमार के स्त्रीत्व का रूप बदल जायगा और वह फिर अपने वेष में होकर अपने पिता को आनन्दित करेगा।

इस प्रकार राजा भरद्वाज मुनि के सदुपदेश से शिवालय में जाकर शिव-पार्वती की आराधना करने लगे। संयम-नियम से निराहार रहकर भगवती पार्वती के ध्यान में मग्न रहते हुए जब तीन रात्रि बीत गई, तब राजा ने पार्वती की स्तुति करना प्रारम्भ किया। स्तुति से प्रसन्न होकर देवी ने राजा को दर्शन किया, और कहा कि जाओ, तुम्हारा मनोरथ शीघ्र ही सिद्ध हो जायगा। परन्तु तुम चाहते क्या हो? सो वर माँगो। राजा ने हाथ जोड़कर

विनय पूर्वक कहा—"मातः! आपके अनुग्रह से इस द्विजपुत्र का स्त्रीत्व छूट जाय और फिर पुरुषत्व प्राप्त करे।" देवी ने कहा—'राजन्! मेरे भक्तों द्वारा जो काम हो जाता है, वह दस लक्ष वर्षों तक अमिट रहता है, वह अन्यथा किसी प्रकार नहीं हो सकता। तब राजा पुनः बोले—'जगज्जननी! इस ब्राह्मण को यही एक पुत्र है, यह विना पुत्र पाये जीवित न रहेगा; बल्कि मेरे ऊपर मरने को तैयार है। अतः मैं ब्रह्महत्या का भागी बनूँगा। इसलिये मुझ पर दया कीजिये 'जिससे इस महापातक से यह जन पृथक् रहे'। पार्वती जी बोली—मेरे अनुग्रह से उस ब्राह्मण को एक दूसरा उत्तम पुत्र होगा। 'सोमवती' नाम की कन्या इस सुमेधा ब्राह्मण की स्त्री होकर सुखोपभोग करेगी। उसी के गर्भ से एक तेजस्वी—इस द्विजनन्दन से भी सुन्दर-सुशील पुत्र उत्पन्न होगा, यह कहकर भगवती पार्वती जी वहीं अन्तर्ध्यान हो गई। राजा प्रसन्नचित्त होकर राजधानी को लौट गये और ब्राह्मण भी यथाकाल सुन्दर यशस्वी पुत्र पाकर आनन्दित हुए।

भला, शिवभक्तों की महिमा का वर्णन कौन कर सकता है? ऋषियों ने भी तो यही कहा है कि:—

"तेऽब्रुवन्नथ पार्वत्याः शिवस्य च समीहितम्।
तद्भक्तानां च माहात्म्यं कोऽन्यथा कर्तुमीश्वरः॥" (ब्रह्मोत्तरखण्ड)

## ऋषिवर्य्य बालखिल्य

बालखिल्य ऋषि क्रतुस्वयम्भु मनु के पुत्र थे। इनकी माता का नाम था "सन्नीति"। एक बार इन्द्र ने इनका अपमान किया। उस समय बालखिल्यों ने क्रोधित हो, तपोवन में जाकर तप करने का विचार किया। प्राणी के प्रारब्ध * जब जैसे होते हैं, वैसे ही विचार उनके मन में उद्बुद्ध होते हैं, और प्राणी किसी भी निमित्त से वैसा करने को तत्पर हो जाते हैं। फिर तत्पर हो जाने पर उसके उपयुक्त साधन भी उन्हें स्वयं मिलने लगते हैं। इस नियम के अनुसार बालखिल्य अपने प्रारब्धवश जगत्पिता भगवान् श्री शंकर की शरण में जाकर

---

(*) जैसी हो भवितव्यता, वैसी मिलै सहाय।
आपु न आवे ताहि पै, ताहि तहां लै जाय॥ [तुलसी]

ध्यान-मग्न हो, तपस्या करने लगे। भगवान् भूतनाथ में भक्ति-भाव होना जीव के भावी विभूति का हेतु होता है—जो देवताओं के लिये भी सदैव दुर्लभ है। मनुष्यों में तो कठिनता से—या प्रभु की प्रेरणा* से सम्भव हो सकता है।

जो व्यक्ति सब प्रकार से अनन्यगति होकर भगवान् स्वयम्भु की शरण लेते हैं; वे अवश्य अभय होते हैं। उन्हीं को संसार से छुटकारा मिलता है—जो शिवाराधन में तत्पर रहते हैं। उन ऋषियों ने मनसा, वचसा और कर्मणा तप किया। भक्त-वत्सल शिवजी ने प्रसन्न होकर उन्हें दर्शन दिया। ऋषियों ने नेत्र खोलकर देखा तो सामने व्याघ्रचर्म पर स्थित, सिर की जटा में गंगा, मस्तक में बाल चन्द्रमा को धारण किये, पंचमुख, नीलकण्ठ, त्रिलोचन, समस्त अगों में विभूति रमाये, सर्प के कंकण-कण्ठहार धारण किये, नाग-वासुकी के यज्ञोपवीत धारण किये तथा हाथों में त्रिशूल—डमरू लिये हुए, एक विचित्र स्वरूप दृष्टिगोचर हुआ :। ऐसे दिव्य अलौकिक स्वरूप को देखकर बालखिल्य मुनियों ने उनकी स्तुति की। शिवजी उनपर प्रसन्न होकर बोलेः—ऋषिगण! मैं तुम लोगों पर प्रसन्न हूं। मेरी कृपा से तुम स्वर्ग से अमृत लाने के वास्ते सुपर्ण (गरुड़) को उत्पन्न करोगे। बालखिल्य ऋषि प्रसन्न होकर अपने आश्रम में गये, और मनोरथ की सद्यः सिद्धि पाकर अत्यन्त सन्तुष्ट हुए।

"सुपर्णं सोमहन्तारं तपसोत्पादयिष्यथ ॥"

(म० भा० अनु० प० १४ अ०)

## योगाचार्य जैगीषव्यजी

जैगीषव्य नाम के एक महर्षि काशी में रहते थे। वे नित्य विश्वनाथ जी का दर्शन करके भोजन करते थे। एक समय विश्वनाथ जी ने गिरजा देवी के साथ काशी से मंदराचल के लिये यात्रा की। जैगीषव्य जी ने भी उसी दिन से ऐसा व्रत कर लिया कि जब तक विश्वानाथ जी पुनः काशी नहीं आयेंगे और मुझे उनके दर्शन जब तक न होंगे, मैं अन्न ग्रहण न करूँगा। शिवजी के लौट आने तक मैं बराबर निराहार ही रहूँगा।

किस प्रकार उन्होंने इस व्रत का पालन किया—"योग के बल से या भगवान् शंभु के अनुग्रह से—" इसे या तो वे स्वयं अथवा शिवजी ही जानें।

---

* तस्यैव च प्रसादेन भक्तिरुत्पद्यते नृणाम्। [शिवपुराण]

थे। शंकर जी ने लौट कर काशी आते ही नन्दी से कहा—"हे नन्दिन् ! यहाँ पर एक मनोहर गुहा है—जिसमें मेरे एक परम भक्त 'जैगीषव्य' नाम के तपस्वी बड़े कठोर नियम का पालन कर रहे हैं। उनके शरीर में केवल चर्म और अस्थि शेष रह गया है। जब से मैं काशी से परम रम्य मंदराचल चला गया, तभी से ये आहार छोड़कर कठोर नियम का पालन कर रहे हैं। तुम जाओ और इस दृढ़व्रती मेरे भक्त को यहाँ बुला लाओ। इस अमृत के समान लीला-कमल को अपने साथ लेते जाओ। यह जीवन, बल और बुद्धि देने वाला है। इसे उनके अंग में स्पर्श करा देना और फिर उनको उठा कर यहाँ ले आना। नन्दी भगवान् शंकर से उस लीला-कमल को लेकर उस गुफा की ओर चल दिये। वहाँ जाकर उन्होंने लीला-कमल को उनकी देह से स्पर्श करा दिया। स्पर्श कराते ही उनका शरीर हृष्ट-पुष्ट और सर्वाङ्ग-सुन्दर हो गया। नन्दी ने उनको उठाकर देवदेव महादेव जी के सामने ला उपस्थित किया।

जैगीषव्यजी गिरजादेवी के सहित शोभायमान श्रीशंकर भगवान् को अपने सामने देखते ही भूमि पर दण्डवत् गिरकर प्रणाम करते हुए इस प्रकार स्तुति करने लगे:—

> नमः शिवाय शान्ताय सर्वज्ञाय शुभात्मने ।
> जगदानन्द—कन्दाय परमानन्द—हेतवे ॥ १ ॥
> अरूपाय सरूपाय नानारूपधराय च ।
> विरूपाक्षाय विधये विधिविष्णुस्तुताय च ॥ २ ॥

जो शिव शान्त, सर्वज्ञ, मंगलमय, आनन्द-कन्द, परमानन्द के निदान, रूप रहित होकर भी जो रूपवान्, अनेक रूप धारी, विधिस्वरूप, ब्रह्मा और विष्णु के द्वारा स्तुति करने योग्य और विरूपाक्ष हैं, उनको हम बारंबार नमस्कार करते हैं।

जैगीषव्यजी इस प्रकार शंकर जी की अनेकानेक स्तुति करके ठूँठे वृक्ष के समान उनके सामने खड़े हो गये। चन्द्रभूषण महादेव जी ने प्रसन्न होकर उनसे कहा—'हे मुने ! मैं तुम्हारी भक्ति से बहुत प्रसन्न हूं वर माँगो'। ऋषि ने कहा, कि हे परम-पददायक भवानीश ! हे देवदेव !! यदि आप मुझपर प्रसन्न हैं तो यही वर दीजिये, कि "मैं आपके चरण-कमलों से कभी दूर न होऊँ।" दूसरा वर यह माँगता हूं कि इस शिवलिंग में आपका सदा निवास रहे।" ईश्वर

ने कहा कि हे अनघ ! यह दोनों वर मैं तुमको देता हूँ और इसके साथ मैं तुमको निर्वाण-साधक योगशास्त्र का दान करता हूं। आज से समस्त योगियों के बीच तुम 'योगाचार्य्य' होवोगे।

भगवान् ने कहा कि हे मुने ! तुमने ऐसा कठोर तप किया है जैसा कदाचित् किसी ने न किया हो। संसार में अनेक व्रत हैं, पर तुम्हारे इस व्रत की बराबरी कोई नहीं कर सकता। मेरा दर्शन करके भोजन करने का नियम सबसे उत्तम व्रत है। मेरे दर्शन किये विना जो कुछ खाया जाता है, वह अधम वस्तु है। फल-फूल मुझे समर्पण किये विना जो मनुष्य भोजन कर लेता है, वह इक्कीस जन्म बीजभक्षी जीव ( पक्षी ) होता है। तुम्हारे इस नियम का सोलहवां हिस्सा भी अन्य कोई कठोर से कठोर व्रत नहीं है। हे जैगीषव्य ! तुमनेजो कुछ प्रार्थना की, वह तो पूरी होगी ही। इसके साथ-साथ तुमको योगशास्त्र भी प्रदान करता हूँ। इससे तुम्हें मोक्ष की प्राप्ति होगी और आज से सदा तुम्हें सब लोग 'योगाचार्य' मानेंगे। तुम्हारे हाथों से संस्थापित "जैगीषव्येश्वर" के दर्शन करने से तीन ही वर्ष में योग-सिद्धि हो जायगी।

ऐसा वर देकर भगवान् शिवजी अपने लोक को चले गये और जैगीषव्य कृतकृत्य होकर संसार के उपकार में लग गये।

स्कन्दपुराण में लिखा है, कि जैगीषव्येश्वर नामक शिवलिंग का दर्शन बड़े भाग्य से होता है। उनकी तीन वर्ष तक सेवा करने से योग-सिद्धि प्राप्त होती है। इस शिवलिंग के दर्शन-स्पर्शन और पूजन से सब पापों का विनाश हो जाता है। लिखा भी है:—

जैगीषव्येश्वरं नाम लिंगं काश्यां सुदुर्लभम्।
त्रीणि वर्षाणि संसेव्य लभेद्योगं न संशयः॥ ८० ॥
अत्र ज्येष्ठेश्वरक्षेत्रे शिवलिंगं सुसिद्धिदम्।
नाशयेदघसंघानि दृष्टं स्पृष्टं समर्चितम्॥ ८१ ॥

( काशीखंड उत्त० ६३ अ० )

## इक्ष्वाकु-ब्राह्मण

प्राचीन काल में 'इक्ष्वाकु' नामक एक ब्राह्मण बड़ा विद्वान् बुद्धिमान् तथा निखिल-कला-निपुण हुआ। धनाढ्य होते हुए भी यह न यज्ञ करता न दान देता था। न देवी-देवताओं का पूजन करता था न अतिथि-सेवा ही। केवल प्रयत्न से अच्छे अच्छे भोग्य पदार्थों द्वारा अपना शरीर पालन करता और सुन्दर वस्त्राभूषणों से अपने को संस्कारसहित समझता था। ऐसे उस स्वार्थी ब्राह्मण की आयु एक लक्ष वर्ष की हुई। इसी वर्ष के भीतर अन्त वाले पाँचवें मास के तीसरे दिन उसने रात्रि के समय पुराण में इस प्रकार की कथा सुनी:—

"जो कोई अपने इकट्ठे किये हुए धनों में से कुछ भी दान नहीं करता या स्वयं ही उसका उपभोग करता रहता है, उसका उतने वर्षों का भोग-विलास करना सब व्यर्थ एवं निस्सार हो जाता है। उस प्राणी को क्रमशः उतने वर्ष तक नरक भोगना पड़ता है। उसके बाद मृत्युलोक में जन्म लेकर वह दरिद्री रोगी, बन्धुरहित, दुष्टा स्त्री वाला, बहुत संतान वाला होता है। वह अपना निर्वाह भिक्षा मांगे हुए अन्नों से करता है अथवा मार्ग में पड़े हुए अन्नों को बीन २ कर अपना निर्वाह करता है। जीते-जी युवा होते ही 'अंग-भंग' नेत्रों से हीन, तथा कानों से रहित होकर नाना प्रकार का कष्ट भोगता है।"

ऐसी कथा सुनकर इक्ष्वाकु ब्राह्मण अत्यन्त दुःखित हुए। तत्पश्चात् अपने कर्मों का स्मरण करके मन में पश्चात्ताप–सन्ताप, शोक–मोहादि करते हुए उसकी अकाल मृत्यु हुई। यमपुरी में जाकर उसने प्रेतनाथ यमदेव द्वारा अपना कर्म-विपाक इस प्रकार सुना :—

"तुमने अपने पाप–कर्मों से लिप्त होकर कुछ पुण्य भी नहीं किया। केवल पाप ही से पाप का घड़ा भरा। इससे तुमको यहाँ रौरव कष्ट भोगना पड़ेगा। अब तुम्हारी थोड़ी–सी आयु शेष है—इससे तुम अपने पहिले शरीर में चले जाओ और अब से अपने कल्याण के निमित्त साङ्गोपाङ्ग यज्ञ–व्रतादि करो। द्विजों को वेद पढ़ाओ, ब्राह्मणों को भोजन करावो। भस्म और रुद्राक्ष–माला धारण करके देवदेव महादेव तथा आदि शक्ति सती पार्वती का पूजन-भजन करो। ऐसा करने से तुम कभी इस (यम) लोक में न आवोगे और अन्त में मुक्त हो जावोगे। यदि ऐसा न करोगे तो बारम्बार यम-यातना के घोर चक्र में पीसे जावोगे।"

यमराज के ऐसे युक्तिसंगत वचनों को सुनकर वह ब्राह्मण अपने पूर्व शरीर में चला गया और जब तक जीता रहा, बराबर शिवजी का पूजन करता रहा। जब वह वृद्ध हो चला और उसकी सभी इन्द्रियाँ शिथिल हो चलीं, तब वह एक दिन महामुनि शिवभक्त जाबालि ऋषि के दर्शन की अभिलाषा से मन्दराचल पर्वत पर गया। वहाँ जाबालि ऋषि तप कर रहे थे। साथ ही वेदाध्यापन और स्मृति-शास्त्र-पुराणों का मनन किया करते थे। इक्ष्वाकु ब्राह्मण ने मन्दराचल पर्वत पर जाकर उस अनुपम आश्रम की इस प्रकार शोभा देखीः—

## ( आश्रम-वर्णन )

"मन्दराचल के विशाल शिखर पर—जहाँ ऊँचे २ सुर-सदन बने हुए थे, जो यक्ष, गन्धर्व तथा किन्नरों के मधुर गान से गूँज रहे थे। सिद्ध महात्माओं तथा योगी मुनियों की शान्त चित्तवृत्ति से जहाँ सुखद शान्ति का साम्राज्य छाया हुआ था। जिस आश्रम में श्रुति-स्मृति रूपिणी धेनु स्वच्छन्द विचर रही थी, आश्रम के आस-पास मनोहर नगर बसे हुए थे, बापी कूप तड़ाग तथा उपवनों से सुशोभित एक ऊँचे मन्दिर में चारों वेद स्थापित थे—जिनकी सुन्दर वेदी देखती ही बनती थी! उसीके निकट एक देदीप्यमान सिंहासन पर कपूर के समान श्वेत एवं गोदुग्ध के समान शुद्ध कान्ति वाले योगिराज शङ्करजी विराजमान थे। चन्द्रशेखर भगवान् अपने तीनों नेत्रों को खोले, पांचों मुख से मन्द २ हँसते हुए सुर-मुनियों के मनको मोह रहे थे, मुण्डों की माला धारण किये, नाग को यज्ञोपवीत बनाये चम्पा के समान पीले रंग के-से शोभित होते थे। सुन्दर रत्नों के कुण्डल धारण किये व जटाजूट से सुशोभित वे गङ्गाधर विराजमान थे। नाना प्रकार के भूषणों से विभूषित चन्दनादि लेपों से सुगन्धित जिनके वाम भाग में गिरजा विराजती थीं और उनके मुखारविन्द को योगिराज शिवजी देख रहे थे, मुग्ध सुन्दर मुखवाली हाथों में सुवर्ण का कमल धारण किये वह देवी प्रसन्न हो रही थी। ओंकार की पंखा से देवदेव को पवन कर रही थीं। पार्वती जी पुष्पों की माला शिवजी के गले में पहनाती हुई पूजा कर रहीं थी। ज्ञप्ति, विरक्ति दोनों स्त्रियां योगाभ्यास को चामर बनाये हुए धारण किये, यम नियम सब उनके किङ्कर बने हुए, उनकी सेवा में उपस्थित थे। प्राणायाम आगे खड़े थे, वे प्रत्याहार भी सुन्दर वर्ण धारण किये उपस्थित थे, कुबेर उनके ध्यान में मग्न थे। सत्य सेनापति थे, ब्रह्मा से लेकर कीट-पतंग तक सब पशु रूप थे। उनके पति शिवजी थे, पशुओं के स्वामी

धर्म्म और अधर्म्म सब माया के पाश से सब बँधे हुए हैं, उनको छुड़ाने के लिये वही काशिका पुरी है। ऐसे उमानाथ का स्मरण प्राणिमात्रको करना चाहिये; क्योंकि उनकी सेवा करने से अमित भोगों को भोगकर प्राणी शिव-लोक में जाता है। यम, विष्णु, इन्द्रादि उनके पुर के द्वारपाल हैं। लक्ष्मी, सरस्वती उनकी देहली साफ़ करती हैं। अन्य देवताओं की स्त्रियां सब दासीकर्म्म में नियुक्त हैं। अर्थात् सब देवता उनके दास और देवियां उनकी दासियां हैं। ऐसे सुन्दर मन्दराचल पर स्थित जाबालि-आश्रम को इक्ष्वाकु ब्राह्मण ने देखा। मुनिवर को प्रणाम करके ब्राह्मणने कहा-'मुनिवर! हम इस महापर्वत के ऊँचे शिखर पर जाना चाहते हैं; परन्तु जा नहीं सकते। अतः हमारा कल्याण कैसे होगा?' जाबालि मुनि बोले —"हे विप्र! हमने भी दिव्य दृष्टि से तुम्हारा सब हाल जान लिया है। तुमने भी जान लिया होगा कि अब केवल दश दिन आयु शेष है; पर तौ भी धर्म-पुण्य नहीं किया। अत: अनाभ्यास के कारण इतने दिनो में न तो तुम तप कर सकते हो, न योगसाधन ही। सामर्थ्य न होने से देवताओं की पूजा-अर्चा भी नहीं कर सकते और न यज्ञ, व्रत, तडागादि खुदाना, देव-मन्दिर बनवाना ही हो सकता है। अब न तीर्थयात्रा कर सकते हो, न कोई प्रायश्चित्त। इसलिये ऐ ब्राह्मण! अब तुम यहां ठहरो या चले जावो।" यह सुनकर इक्ष्वाकु विप्र बोले—'जिस ब्राह्मण ने जन्म भर ब्राह्मण का ही धर्म्म-कर्म किया हो, वही हमारे पापों का परिहार कर सकता है'—यह निश्चय है। इस प्रकार के सर्वगुण-सम्पन्न ब्राह्मण आपही हैं। अतः बताइये—किस श्रेष्ठ धर्म्म से हमारा पाप नष्ट होगा। अब इस नरक-यातना से मेरी रक्षा कीजिये। मैं आपकी शरण में हूं। शरणागत का पालन करना सब धर्म्मों से बढ़कर है।

जाबालिऋषि बोले—'हे द्विज! हम सत्य कहते हैं, तुम्हारे पापों का नाश थोड़े ही काल में नहीं हो सकता।' इक्ष्वाकु बोले—"हे मुने! शरण में आये हुए हमारी रक्षा करो। अब हमारा काल बीत जाना चाहता है।' जाबालि बोले—"हे विप्र! वेदों का रहस्य, हमारे प्राणों से भी प्यारा, ब्रह्मादि देवताओं का किया हुआ पूजन, शिवलिंग-पूजन है। यह सब पापों का नाश करता है, मुक्ति-भुक्ति का दाता है। इससे तुम शिवजी की पूजा करो; क्योंकि जिसकी जिह्वा पर 'शिव-शिव' उच्चरित होता रहता है, शीघ्र ही उसके महापाप नष्ट हो जाते हैं। शिवको प्रदक्षिणा करके जो मनुष्य नमस्कार करता है, उसका वह नमस्कार समस्त भूमि की प्रदक्षिणा करने के समान फलदायक होता

है। शिवजी के मन्दिर में जो कोई बाजा बजाता है, वह देवताओं के समान मान्य (पूज्य) होता है। यही संक्षेप रीति से शिव-पूजन की विधि है।"

हे ब्राह्मण! अब आपकी थोड़ी आयु शेष है। अतः शिवजी की पूजा करो। चाहे तीनों काल में, चाहे दोनों काल में; वन में उत्पन्न पुष्पोंसे शंकर जोकी प्रातःकाल पूजा किया करो। विल्वपत्र तथा अन्य सुगंधित कमल-कदम्ब-पुन्नाग-कनैल-तुलसीदल-मदार-अकौवा-धतूर के पुष्प-दूर्वा-अक्षत से शिवजी का पूजन करो। 'तैल के पकाये हुए अन्न तथा चम्पा-पुष्प से शिवजी का पूजन कदापि न करो।'

---

इसलिये घृतपक्व अन्न शिवजी को निवेदन करे—ऐसा पूजन-विधान जानकर तुम अब शिवलिंग का पूजन करो। इस प्रकार जब जाबालिमुनि ने कहा तब से इक्ष्वाकु ब्राह्मण शिव-पूजन में आठ दिन तक बराबर लगे रहे। नवें दिन भी प्रातःकाल स्नान करके इसी प्रकार पूजन किया।

जब दसवें दिन उसकी मृत्यु हुई, तब यमपुरी से यमदूत और शिवलोक से शिव के गण उसे ले जाने के लिये आये। दोनों दल में बड़ा विवाद हुआ। अन्त में यह निर्णय हुआ कि शिवलिंग के अर्चन-पूजन करते हुए इसका प्राणान्त हुआ है। अतः यह शिवधाम में ही जाय। सुन्दर पुष्प चन्दनादि से सजे विमान पर बैठाकर शिवगण उसे कैलासपुरी-भगवान् श्री शंकर जी की शरण में ले गये, और वह ब्राह्मण मुक्त होकर परमानन्द को प्राप्त हुआ। ठीक है:—

बहुनात्र किमुक्तेन यस्य भक्तिः शिवे दृढा।
महापापोपपापौघ-कोटिग्रस्तोऽपि मुच्यते ॥ २० ॥

(पद्म पुराण)

# इकासीवाँ रत्न

## शिवभक्त 'तण्डी' ऋषि

सत्ययुग में तण्डी नाम के एक ऋषि थे। इन्होंने दस हजार वर्ष तक समाधि लगाकर परम दयालु महादेवजी की आराधना की। एक बार अविनाशी परमात्मा में तल्लीन होते हुए, परम श्रद्धा के साथ वे मनही मन चिन्तना कर रहे थे कि जिन परमात्मा को सांख्यवेत्ता लोग पर, प्रधान, पुरुष, अधिष्ठाता,

ईश्वर कहकर गान करते हैं और योगीलोग सदा चिन्तन करते हैं—ज्ञानी लोग जिनको जगत् की उत्पत्ति और विनाश का कारण समझते हैं—देवता, असुर तथा मुनिगण जिनसे श्रेष्ठ और किसी को नहीं मानते (परं यस्मान्न विद्यते) उन अजन्मा, ईशान, आदि-अन्त से रहित, आनन्दमय परम पवित्र भगवान् की मैं शरण लेता हूं। तण्डीऋषि इस प्रकार भावना कर ही रहे थे कि इतने में शंकर भगवान् ने दर्शन दिया।

"तावदेव गिरेः शृङ्गे व्याघ्रचर्मोपरि स्थितम्।
ददर्श पञ्चनयनं नीलकण्ठं त्रिलोचनम्॥"

उस अविकारी, उपमारहित, अचिन्त्य, शाश्वत, ध्रुव, देश और काल से असीम, ब्रह्मरूप, गुणातीत, निर्गुण परमानन्दस्वरूप, अक्षर, मोक्षस्वरूप, मनु, इन्द्र, अग्नि, पवन, विश्व, और ब्रह्मा के गतिरूप, अग्राही, अचल, शुद्ध बुद्धि से ग्रहण करने योग्य, असंख्य ज्ञानियों को भी दुष्प्राप्य, सकल विश्व के कारणरूप ईश्वर के दर्शन पाने पर "तण्डीऋषि" इस प्रकार स्तुति करने लगेः—

"हे सर्वश्रेष्ठ! देव!! आप पवित्र से भी पवित्र हैं—गतिवालों की भी गति हैं। हे परम कल्याणकारी! हे परम सत्य!! आपको नमस्कार है! ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्र, विश्वेदेवता और महर्षि भी आपके स्वरूप को यथार्थ रीति से नहीं जानते। फिर मैं जानही कैसे सकता हूँ? आपही मोक्ष के द्वार को खोलते और बन्द करते हैं। आपही ब्रह्मा, विष्णु, शिव, स्वामी कार्त्तिकेय, इन्द्र, सविता, यम, वरुण, चन्द्र, मनु, धाता, विधाता और धन के अधिपति कुबेर हैं। हे भगवन्! आज हम वास्तव में कृतार्थ हुए हैं। आज हमें निश्चय ही सत्पुरुषों की वह गति मिली है—जिसे पाने के लिये पवित्र ज्ञानीलोग भी सदा प्रार्थना करते रहते हैं। जिन सनातन देव का साक्षात्कार केवल ज्ञानी को ही होता है और जिनको मैं अपने अज्ञान के कारण बहुत समय तक न जान सका था, आज अनेक जन्मों के अनन्तर मैंने उनकी साक्षात् भक्ति पायी है। भक्तों पर शीघ्र ही अनुग्रह करने वाले, हृदयाकाश में विराजमान ब्रह्म आप ही हैं। आप सब के हृदय में वास करने वाले परमात्म-स्वरूप हैं। जो श्रद्धालु पुरुष भक्तियोग का आश्रय लेकर आपकी शरण लेता है, उसके सामने प्रत्यक्ष होकर आप

दर्शन देते हैं, और तपस्वियों को जो स्थान (परम धाम) मिलता है, वही विमल धाम आप उस शैव को भी देते हैं।"

परम दयालु शिवजी ने उनपर प्रसन्न होकर कहा:—"हे प्रिय भक्त! तुम अक्षय, अविकारी, दुःखरहित, तेजस्वी और दिव्यज्ञान वाले होवो। तुम्हारा पुत्र यजुर्वेद की तण्डिशाखा के कल्पसूत्र का करनेवाला होगा। हे वत्स! बोलो तुम्हारी क्या कामना है।"

तण्डिऋषि ने हाथ जोड़कर कहा:—"त्वयि भक्तिर्दृढ़ास्तु मे।" हे भगवन्! आपमें मेरी दृढ़ भक्ति हो—यही एकमात्र प्रार्थना है—इसके पश्चात् देवताओं और ऋषियों से वन्दित भगवान् शंकर जी मुनि की कामना पूरी कर, वहीं अन्तर्धान हो गये।

ब्रह्मा भवश्च विष्णुश्च स्कन्देन्द्रौ सविता यमः।<br>
वरुणेन्दू मनुर्धाता विधाता त्वं धनेश्वरः॥ २२॥

(म० भा० अनु० प०)

## बयासीवाँ रत्न

### धुन्धुमूक ब्राह्मण और उसके पुत्र

प्राचीन काल में 'धुन्धुमूक' नामक एक सामर्थ्यवान् ब्राह्मण था। उसने एक बार अमावास्या के दिन रुद्र मुहूर्त में दिन के समय ही, अपनी 'शिल्पा' नाम की स्त्री से उसकी इच्छा बिना, संगम किया। यथासमय गर्भ के पूरा होने पर शनि-दृष्ट लग्न में, माता-पिता का अरिष्टकारक एक दुष्ट पुत्र उत्पन्न हुआ। जनन-काल में शिल्पा को बड़ी वेदना हुई। उस समय अशुभ के अनेक लक्षण दृष्टिगोचर होने लगे।

पुत्रजन्म के समय धुन्धुमूक ने ऋषि-मुनियों को बुलाकर उसके विषय में पूछा 'कि यह पुत्र कैसा है? तब मित्र और वरुण ने कहा—यह पुत्र बड़ा उत्पाती तथा क्रूर बुद्धि वाला होगा, इसपर वसिष्ठजी ने विचार करके कहा—"हाँ, यह बालक दुष्ट तो होगा सही; परन्तु बृहस्पति के अनुग्रह से यह सब पातकों से मुक्त हो जायगा। धुन्धुमूक ब्राह्मण यह सुनकर बड़ा दुःखित हुआ परन्तु क्या करे। प्रारब्धवश सब सहना ही पड़ता है। किसी प्रकार जातकर्म

आदि संस्कार करके यथाकाल उसे पढ़ा-लिखाकर चतुर बनाया और उसका विवाह भी कर दिया।

कालान्तर में वह ब्राह्मणसुत अपनी स्त्री को छोड़कर अन्य स्त्रियों से व्यभिचार करने लगा। और एक शूद्री में आसक्त हो, उसी के साथ मद्यपान करता हुआ वह दुष्ट दिनरात पापकर्म में लिप्त रहने लगा। खाना-पीना, सोना-जागना, सब काम उसी के यहाँ करने लगा। महा पतित उस ब्राह्मणपुत्र को सभी-हेय दृष्टि से देखने और उसका अनादर करने लगे।

दैवयोग से एक दिन दोनों में घोर विरोध हो गया। इसलिये अवसर पाकर उस नीच ब्राह्मण ने उस शूद्रा को मार डाला। इसपर रुष्ट होकर शूद्री के घर वालों ने उस पापी के दोष से धुन्धुमूक ब्राह्मण का सपरिवार नाश कर दिया; किन्तु वह दुष्ट ब्राह्मण कहीं जान बचाकर निकल भागा। उधर राज-दण्ड से शूद्री के परिवार को भी फाँसी दी गई। इस प्रकार दुष्ट-दुष्टा उन दोनों के कुल का विनाश हो गया। ठीक कहा है :—

"त्रिभिर्वर्षैस्त्रिभिर्मासैस्त्रिभिः पक्षैस्त्रिभिर्दिनैः।
अत्युत्कटैः पापपुण्यैरिहैव फलमश्नुते॥"

उधर धुन्धुमूक का पुत्र भागते २ प्रारब्धवश बृहस्पति के आश्रम में पहुँचा। देवगुरु बृहस्पति ने उसे ब्राह्मण जानकर पाशुपतव्रत, पंचाक्षर तथा षडक्षर मंत्रों का उपदेश किया। उसने भी महामंत्र पाकर विधिवत् उन मंत्रों का दो २ लक्ष जप किया और एक वर्ष तक पाशुपत व्रत में लगा रहा। अन्त में आयु

---

नोट—ॐ नमो नारायणाय—यह अष्टाक्षर मंत्र है। ॐ नमो भगवते वासुदेवाय—यह द्वादशाक्षर मंत्र है। ॐ नमः शिवाय—यह शिवजी का षडक्षर मंत्र है। सब कार्यों को सिद्ध करने वाले इसी प्रकार के शिवतराय, मयस्कराय, नमस्ते शंकराय—इत्यादि मंत्रों से देवता लोग भी शिवजी का पूजन करते हैं। ( १ ) नमः शिवाय, ( २ ) नमस्ते शंकराय, ( ३ ) मयस्कराय, ( ४ ) रुद्राय और ( ५ ) शिवतराय—ये पाँचो शिवजी के अमोघ महामंत्र हैं। इनके उच्चारण करने से ब्रह्म-हत्या आदि महापातक भी उसी क्षण जलकर भस्म हो जाते हैं। महापापी भी "नमः शिवाय" इस महामंत्र का उच्चारण करके निःसन्देह मुक्त हो जाता है।

समाप्त होने पर मृत्युवश वह यमलोक को गया। महराज यमने उसका बड़ा सत्कार किया और शूद्रों द्वारा मारे गये अपने पिता माता एवं स्त्री को जो नरक-यातना भोग रहे थे—छुड़ाकर स्वर्ग में ले गया। भगवान् शंकर के पंचाक्षर* मंत्र के जाप से तथा पाशुपत-व्रत के धारण करने से वह पतित ब्राह्मण भी अपने परिवार के साथ स्वर्ग गया। वहाँ ये सब शिवजी के गण में मिल कर आनन्द करने लगे। यह भगवान् शंकर के मंत्रों का प्रत्यक्ष फल है, जो पापी मनुष्यों को भी इतना ऊँचा पद दिलाने में समर्थ है। अन्यान्य मंत्रों से पंचाक्षर या षडक्षर मंत्र का फल कोटिगुना अधिक है। इसमें ज़रा भी सन्देह की बात नहीं है कि जो मनुष्य इस कथा का श्रवण-पठन करेगा अथवा उत्तम ब्राह्मणों को सुनावेगा, वह अवश्य ही शिवधाम को जायगा। लिखा भी है:—

यः पठेच्छृणुयाद्वापि श्रावयेद्वा द्विजोत्तमान्।
स याति शिवधामं वै रुद्रजाप्यमनुत्तमम् ॥ ३६ ॥

(लिंगपुराण उत्तम० ८ अ०)

# तिरासीवाँ रत्न

## शिवभक्त 'कलहंसजी'

मत्स्या और तापी नदी के संगम पर देवताओं से सेवित एक तीर्थ है। जहाँ ऋषियों का एक रमणीय आश्रम है। वहीं पर 'कलहंस' नामक एक प्रसिद्ध देवर्षि रहते थे। वे सदा कन्द-मूल-फल तथा पयःपान द्वारा ही अपना जीवन निर्वाह करते हुए आशुतोष भगवान् शंकर के ध्यान में लगे रहते थे। इस प्रकार एक पाँव पर खड़े २ योगसाधना द्वारा शिव-ध्यान करते हुए जब साढ़े दस हज़ार वर्ष बीत गये, तब उनकी इस घोर तपस्या से इन्द्र घबड़ा गये कि कहीं यह अपने तपोबल से हमारी 'अमरावती पुरी' न ले-लेवे—इस अभिप्राय से उन्होंने महर्षि कलहंस की परीक्षा करना चाहा।

---

*"महापापैरपि स्पृष्टो देहान्ते यस्तु मां स्मरेत्।
पंचाक्षरीं वोच्चरति स मुक्तो नात्र संशयः ॥ १७ ॥

(शिवगीता १६ अध्याय)

इन्द्र ने ब्राह्मण का वेष धारण कर, कलहंस के आश्रम में आ, उनसे पूछा—'महात्मन्! किस लिये आप इतनी घोर तपस्या कर रहे हैं?' ऋषि ने अपने योगबल से इन्द्र को पहचान कर कहा—'सुरराज! आप व्याकुल न होवें, मैं आपके पद के लिये यह तप नहीं कर रहा हूँ। मैं देवताओं के भी देवता भक्त-वत्सल भगवान् शिव की आराधना कर रहा हूँ। आप निश्चिन्त हो, अपनी पुरी में जाकर राज्य करें।" यह सुनकर इन्द्र कुछ सहम तो गये; परन्तु फिर बोले—"तपस्विन्! मैं आप पर प्रसन्न हूं, मुझसे कुछ वर माँगकर तपस्या से विराम लीजिये।" तपस्वी ने कहा—'महाभाग! आप से मुझे कुछ तात्पर्य्य नहीं, आप यथेष्ट विचरिये। मैं जिनकी आराधना कर रहा हूं, उनके अतिरिक्त अन्य किसी से कुछ याचना * नहीं करूँगा। आप व्यर्थ कष्ट न उठावें। अन्तमें उन्हें "मनोरथ-सिद्ध" का वरदान देकर इन्द्र अपने लोक को चले गये।

कुछ ही दिनों बाद भगवान् शंकर ने कलहंस की अपने में दृढ़ भक्ति † जानकर साक्षात् दर्शन दिया। महादेव जी के कोटि-कन्दर्प सुन्दर स्वरूप को देखकर देवर्षि साष्टांग प्रणाम करके इस प्रकार स्तुति करने लगेः—

"हाटकाय नमस्तुभ्यमुमानाथ! नमोऽस्तु ते।
ब्रह्मविष्णुमहेशाय सर्वज्ञाय नमो नमः॥ १॥
त्वया व्याप्तमिदं सर्वं त्रैलोक्यं सचराचरम्।
सद्यो जातस्तथाघोरस्तत्पुरुषाय नमो नमः॥ २॥
उमाकान्तार्द्धदेहाय श्रीकंठोरगभूषणम्।
आदिमध्यान्तरूपाय कलिकाल! नमोऽस्तु ते॥ ३॥
अनन्तगुणरूपाय नागयज्ञोपवीतिने।
नमः शिवाय शन्ताय शूलहस्त! नमोऽस्तु ते॥ ४॥
जिह्वाचापल्यभावेन खेदितोऽसि मया प्रभो!
ब्रह्मविष्ण्वादिभिर्देवैर्यस्यान्तो नैव लभ्यते॥ ५॥
भवसागरमग्नानां कः स्तोतुं शक्तिमान् भवेत्।
अज्ञानाज्ज्ञानतो वापि शूलपाणे! क्षमस्व नः॥ ६॥

---

*—विनाऽहं त्र्यम्बकं याचे नान्यदेवादहो वरम्॥ (रेवा खण्ड १४ अ०)

†—ज्ञात्वा तस्य परां भक्तिं देवदेवो महेश्वरः। (रेवा खण्ड)

भगवान् शिवजी ने कलहंस की स्तुति सुनकर कहाः—हे महाप्राज्ञ। हे अनघ! तुम्हारी स्तुति से मैं प्रसन्न हूँ, तुम वर माँगो। तब कलहंस बोलेः—हे देवदेव! जो आप प्रसन्न हों और यहां मुझे वर देने की इच्छा करते हों तो हे सुरेश्वर! हे प्रभो!! "कलहंसेश्वर" नाम से आप यहां विराजिये, और हे महादेव! यहाँ किये हुए होम दान, जप-तप आपके प्रसाद से अक्षय होवे। हे शिवजी! जो मनुष्य पर-वश वा अपने वश हो करके यहां शरीर का परित्याग करे, वह इस तीर्थ के प्रभाव से आपके धाम को प्राप्त करे।" तब महादेवजी बोलेः—'हे विप्र! जिस २ काम की इच्छा करोगे, हमारे अनुग्रह से सब सिद्ध होगा—इसमें कोई सन्देह नहीं।' यह कहकर महादेव जी कैलास को चले गये। तब से यह कलहंस-तीर्थ शिवधाम को देनेवाला कहलाता है।

एतत्ते कथितं राजन्! कलहंसस्य कीर्त्तनम्।
पठनाच्छ्रवणाद्वापि न सीदन्ति कलौ जनाः॥
(रेवाखण्ड १४ अ०)

इति ब्रह्मर्षि खण्ड।

## राग देश।

भज मन चन्द्रशेखर-चरण॥ टेक॥
सगुण-निर्गुण रूप जाको नाम मंगल करन॥
शेष सुमिरन करत जाको धरे रज सम धरन।
सिद्ध औ सनकादि नारद निगम आगम बरन॥
व्याध महा असाधु पामर अन्त लाग्यो मरन।
शीत बस शिवनाम सुमिरत मिटी जियकी जरन॥
इन्द्र चन्द्र कुबेर विधि हरि रहत जाकी शरन।
कहत देविसहाय शिव भज मिटै आवागमन॥ ७४॥
(शैव-मनोरञ्जनी)

# राजर्षि खण्ड

## चौरासीवाँ रत्न

### क्रतु स्वयम्भु मनु

विवस्वत् आदि चतुर्दश मन्वन्तरों में "क्रतु" नामक एक स्वयम्भु मनु ब्रह्माजी के मानस पुत्र थे। ये बड़े पराक्रमी तथा दीर्घजीवी थे। बहुत दिनों तक इनको कोई सन्तति न हुई। इससे चिन्तित होकर ये पुत्र-कामना से भगवान् शंकर की आराधना करने लगे। इस प्रकार शिव की समाधि में स्थित क्रतु मनु ने तीन सौ वर्ष तक योग-तप किया। अन्त में भगवान् महेश्वर ने प्रसन्न होकर इन्हें दर्शन दिया। उस समय वामभाग में श्रीपार्वती जी, सिर पर श्रीगंगा जी तथा गोद में श्रीगणेश जी विराजमान थे। कण्ठों में सर्पों का कण्ठहार एवं नाग-यज्ञोपवीत पहिने, रुद्राक्ष तथा भस्म धारण किये, त्रिनेत्र, पंचवदन महादेव जी विहँस रहे थे। मृगचर्म पर योगासन से स्थित नन्दिकेश्वर तथा गणों से युक्त, डमरू-त्रिशूलधारी शंकरजी—जिनके ललाट में द्वितीया के चन्द्रमा विभूषित हो रहे थे, नित्य अविनाशी सर्वान्तर्यामी सदाशिव भगवान् के दर्शन से कृतकृत्य हुए मनु महाराज ने पुत्र होने का वरदान माँगा। शिवजी ने 'एवमस्तु' कहकर उन्हें "एक सहस्र पुत्र" होने का वरदान दिया। महाराज 'क्रतु' मनोऽभिलषित वर पा, सन्तुष्ट होकर अपने स्थान को चले गये। और शंकर जी वहीं देखते २ अन्तर्धान हो गये।

"तस्य चोपददौ पुत्रान् सहस्रक्रतुसम्मितान्।"

(म० भा० अनु० प० १४ अ०)

# पचासीवाँ रत्न

## महाराज मान्धाता

सूर्यवंश के इक्ष्वाकुवंश में 'युवनश्व' नामक एक प्रतापी राजा हुए। उन्होंने अनेक यज्ञ किये; परन्तु कोई पुत्र न हुआ। इससे समस्त राज्य-भार अपने मन्त्रियों के अधिकार में सौंपकर, वे तपस्या करने के लिये वन में चले गये। वहाँ फलहारी बन, संयम-नियम से तप करते २ कुछ काल बीत गया।

एक बार प्यास से व्याकुल राजा इधर-उधर जल ढूंढ़ रहे थे, कि इतने ही में किसी ऋषि के आश्रम में पहुँचे। वहाँ इसी राजा के पुत्र-कामना से अभिमंत्रित जल से भरा हुआ एक कलश देखकर राजा ने शीघ्रता से उसी जल को अनजान में पी लिया और एकान्त में जाकर सो रहा। इसी बीच ऋषियों ने कलश को खाली देखकर पूछा कि जल किसने पीया? युवनश्व ने कहा—महात्मन्! मैंने प्यासे से घबड़ाकर शीघ्रता के कारण उसे पी लिया। क्षमा कीजिये। तब भार्गव भगवान् बोले—मंत्रों द्वारा अभिमंत्रित यह कलश-जल आपके पुत्र के निमित्त रखा गया है—जिसके पीने से आपको सन्तान होगी। हे राजेन्द्र! मैंने कठिन तपस्या द्वारा आपके पुत्र होने के लिये यह उपाय किया था। अतः आपने अच्छा नहीं किया—जो जल पी लिया। अस्तु, अब आपको पुत्र अवश्य होगा और वह बड़ा पराक्रमी, इन्द्र के समान अजेय तथा यशस्वी राजा होगा।

यथासमय राजा की बाईं कोख फाड़कर दूसरे सूर्य के समान तेजस्वी पुत्र उत्पन्न हुआ, और युवनश्व की मृत्यु भी न हुई। इन्द्रादि देवता उस बालक को देखने आये। देवताओं ने इन्द्र से पूछाः—"यह बालक क्या पीवेगा? क्योंकि इसका जन्म माता के गर्भ से नहीं हुआ है।" तब इन्द्र बोलेः—"मुझको पीवेगा।" ऐसा कहकर इन्द्र ने बालक के मुँह में अपनी तर्जनी अँगुली डाल दी और बालक प्रसन्न हो, उसीको पीने लगा। उसी समय उसका नाम "मान्धाता" हुआ। उसके स्मरण मात्र से दिव्य शस्त्र उपस्थित हुए। देवताओं के सहित इन्द्र ने उनका अभिषेक किया। मान्धाता ने अपने जीवन में अनेक यज्ञ किये और इन्द्र के आधे राज्य को अपने यज्ञबल से प्राप्त करके दस करोड़ वर्ष तक राज्य किया।

एक समय जब बारह वर्ष तक अनावृष्टि हुई, तब मान्धाता राजा ने मेघों

को बाणों से जीतकर तृप्ति करायी, और भगवान् भूत-भावन की स्तुति की। राजा की स्तुति एवं सविधि लिंगपूजन से शंकर प्रभु प्रसन्न होकर बोलेः—"हे सुव्रत! वरदान माँगो। तुम्हारे लिये कुछ भी अदेय नहीं हैं।" मान्धाता बोलेः—'हे देवेश! आप मुझ पर यदि प्रसन्न हैं और वर देना चाहते हैं, तो हे देवदेव! यह 'वैदूर्य्य' नामक पर्वत मेरे ( मान्धाता के ) नाम से विख्यात हो और उसपर देवता लोग आकर निवास करें। आज से यहां पर दान, तप, पूजा-पाठ जो करे वह शीघ्र ही सिद्धि प्राप्त करे और जो यहां प्राण परित्याग करे, वह भी सद्गति पाकर शिवधाम ( स्वर्ग ) को जाय।" मान्धाता की प्रार्थना स्वीकार कर 'ॐकारेश्वर' भगवान्—"सर्वमेतन्नृपश्रेष्ठ! मत्प्रसादाद्भविष्यति" ऐसा कहकर अन्तर्धान हो गये।

"ॐकारमादिदेवञ्च ये वै ध्यायन्ति नित्यशः।
न तेषां पुनरावृत्तिर्घोरे संसार-सागरे॥"

( रेवाखण्ड २८ अ० )

# छियासीवाँ रत्न

## अयोध्यापति राजा 'अजापाल'

प्राचीन समय में विख्यात अयोध्या नगरी का अधिपति 'अजापाल' नामक भूपाल हुआ। वह राजा अपनी प्रजा के लिये वैसाही हितकारी था, जैसा पिता अपनी सन्तानके लिये होता है। उस धर्मात्मा राजा ने अपने पूर्वजों का राज्य पाकर अपने मन में विचार किया कि मुझे वेही कर्म करने चाहिये—जो मेरे श्रेष्ठ पुरुषों ने किया है; क्योंकि राजाओंका यह परम धर्म है कि सदैव प्रजाका प्रतिपालन करे और उनको सुखपूर्वक रखे। जो लोभी राजा प्रजाओं से 'कर' ग्रहण करते हैं, उससे प्रजा के हृदय में बड़ा क्षोभ उत्पन्न होता है। राजा लोग अपने हाथी घोड़ा सेना की रक्षा करने के लिये स्वयं समर्थ नहीं होते, इसीलिये प्रजाओं से कर लेते हैं। अतः मुझे बिना हाथी घोड़ा और सेना के ही केवल तपस्या की शक्ति से राज्य करना चाहिये।

इस प्रकार राजा ने अपने मन में निश्चय कर, कुल-गुरु वसिष्ठ जी को बुला, आदर से कहाः—"हे गुरुवर! किसी ऐसे तीर्थ का नाम बतलाइये-जहाँ जाने

से, ब्रह्मा, विष्णु, महेश तीनों देवता प्रसन्न हों। मैं अपने लिये नहीं; बल्कि समस्त संसार के लिये तपस्या करूंगा। वसिष्ठ जी बोले कि हे राजन्! सब पापों का विनाश करनेवाला 'हाटकेश्वर-क्षेत्र' है। वहाँ अम्बिका देवी शीघ्र ही प्रसन्न होती हैं। इसलिये नियमपूर्वक उस देवी की आराधना करो। तत्पश्चात् राजा ने बहुत दिनों तक पुष्पादि से उस देवी की आराधना की। एक दिन पूजा में निरत राजा पर देवी प्रसन्न होकर बोली—"हे वत्स! मैं तुम्हारे पूजन से संतुष्ट हुई हूँ। तुम्हारी जो इच्छा हो, मुझसे वर माँगो।" राजा ने कहा—"हे माता! मैंने अपनी प्रजा की हित-कामना के लिये इस व्रत को किया है, मेरी प्रसन्नता से सब प्राणी आनन्दित होवें। आकाश में गमन करने वाले, ज्ञान संयुक्त ऐसे अस्त्र तथा मंत्रों को प्रदान करो—जिनसे पापाचारियों और रोगों को मैं दमन कर सकूं। मेरे राज्य में सब लोग सुखपूर्वक जीवन बितावें और रोग तथा शोक रहित होवें। हाथी, घोड़ा तथा रथों का संग्रह मैं नहीं करूंगा। क्योंकि इससे संसार के मनुष्यों को कष्ट होता है। देवी बोली—" हे राजन्! आपने बड़ा प्रशंसनीय काम किया है जिसको न आज तक किसी ने किया और न करेगा। मैं तुम्हारी इच्छा के अनुरूप ही वरदान दूँगी।"

इसके बाद राजा ने जिन दिव्य अस्त्रों को माँगा था, वे वहां प्रकट हो गये। देवी के दिये प्रसाद को पा, राजा ने अपनी स्त्री और पुत्र दशरथ को छोड़कर, समस्त सम्पत्ति ब्राह्मणों को दान कर दी। पृथ्वी पर राजा की इस प्रकार दानशीलता की भूरि २ प्रशंसा होने लगी। उस समय यदि कोई असावधानतावश कुछ पाप करता था तो उसी क्षण उसको दण्ड दिया जाता था। राजा के डर से कोई पाप नहीं करने पाता था। इसलिये यमपुरी भी सूनी हो गयी। तब यमराज ने जाकर ब्रह्मा से कहा कि आपने मुझे पापी मनुष्यों को दण्ड देने का अधिकार दिया था; परन्तु राजा अजापाल ने देवी के प्रसाद से मुझे इस अधिकार से वञ्चित कर दिया है। यह सुनकर ब्रह्मा जी ने समीप बैठे हुए शिवजी की ओर देखा। महादेवजी ने कहा कि, सदाचार पर चलने वाले राजा को किस प्रकार रोका जायगा। हमें वही कार्य करना चाहिये—जिससे राजा प्रसन्न होवे और उसका धर्म दूषित न हो। उसके बाद शिवजी ने यमराज से कहा कि राजा का कितना आयुर्बल शेष है? यमराज ने कहा कि, हे सुरश्रेष्ठ! उसके आयुर्बल में केवल ५ पाँच हजार वर्ष व्यतीत हुए हैं। अभी पचपन हजार वर्ष आयुर्बल शेष है। इसलिये उसके विनाश का शीघ्र कोई उपाय कीजिये।

यमराज के जाने पर शिवजी व्याघ्र का रूप धारण कर उस राजा के यहाँ गये। राजा उस समय पूजा-पाठ में लीन था। व्याघ्र रूप में शंकर ने राजा की बकरियों को भक्षण कर लिया। अपनी बकरियों का इसप्रकार विनाश होते देख, राजा ने तीखे वाण चलाये—जिन्हें शंकर जी ने अपने मुख में ग्रहण कर लिया। उसके बाद राजा ने शिवजी से द्वन्द्व युद्ध किया। शिवजी के अंग-स्पर्श से राजा का शरीर पवित्र हो गया और राजा पर प्रसन्न होकर शिवजी ने व्याघ्र शरीर को छोड़कर चन्द्रभाल-विभूति-विभूषित अपने दिव्य शरीर को धारण किया।

मुण्डमालाधरान्दिव्यां सखट्वाङ्गसपन्नगाम् ।
तान्दृष्ट्वा स महीपालससभार्य्यः प्रणतस्ततः ॥ ७४ ॥

( नागर खं० ६३ अ० )

खट्वांग सहित सर्पों की जनेऊ और मुण्डमाला को धारण किये उस शरीर का दर्शन कर राजा ने प्रणाम किया और आनन्द के आँसुओं से गद्गद वाणी बोले—'हे व्यापक देव! अज्ञानता में किये हुए मेरे अपराधों को क्षमा कीजिये।' शिवजी ने कहा—"हे राजन्! जिस भाँति तुमने राज्य किया और प्रजाओं का पालन किया, उस प्रकार किसी ने नहीं किया है और न करेगा। इसलिये हे नृपसत्तम! धर्म समेत इसी शरीर से पातालपुरी में जाओ। क्योंकि तुम्हारा कर्म देवताओं के विरुद्ध है। इससे तुम्हें मृत्युलोक में न रहना चाहिये। राजा बोले—"देव! मैं अयोध्यापुरी में जाकर अपने पुत्र दशरथ को राजगद्दी सौंप एवं मंत्रियों को अच्छी प्रकार से समझा-बुझाकर आपके कथनानुसार पाताल में ही रहूँगा। इसके बाद महाराज अजापाल वैसाही करके अजर-अमर होकर आज तक भगवान् शंकर की सन्निधि में हैं और जबतक सूर्य्य-चन्द्रमा पृथ्वी पर रहेंगे—वे वहीं निवास करेंगे। देखिये:—

तेनैव नरदेहेन स्वकलत्रसमन्वितः ।
अद्यापि तिष्ठते तत्र जरामरणवर्जितः ॥ ९३॥
श्रद्दधानश्च तन्देवम्पाताले हाटकेश्वरम् ।
एवं तत्र समुद्भूता सा देवी या महेश्वरी॥९४॥

( नागर खंड ६३ अ० )

# सत्तासीवाँ रत्न

## महाराज दशरथजी

सूर्यवंश के भूषण स्वरूप महाराज दशरथ के जब तीन पन बीत चुके और राज्य का उत्तराधिकारी कोई पुत्र नहीं उत्पन्न हुआ, तब उन्होंने पुत्र के निमित्त प्रभास-क्षेत्र में जाकर भगवान् शंकर का ध्यान-पूजन करते हुए बहुत दिनों तक कठिन तप किया। वहाँ पर "दशरथेश्वर" नामक लिंग की स्थापना करके वे नित्य उनकी स्तुति करने लगे। थोड़े दिनों में भगवान् शंकर प्रसन्न होकर प्रत्यक्ष हुए और बोले—"राजन्! मैं तुमपर अत्यन्त प्रसन्न हूँ, मनोवाँछित वरदान माँगो?" महाराज ने विनयपूर्वक कहा—"हे सुरेश्वर! मैं केवल अपने राज्य के उत्तराधिकारी पुत्र के न होने से अधिक दुःखी हूँ। इसलिये आप यदि प्रसन्न हैं तो मुझे यशस्वी पुत्र प्रदान करें। भगवान् ने कहा—"हे महाभाग! शीघ्र ही त्रैलोक्यविजयी मर्यादापुरुषोत्तम श्रीराम का अवतार तुम्हारे घर होगा। अतः तुम अपनी राजधानी में चले जाओ।"

महाराज दशरथ जी अयोध्यापुरी में आकर फिर राज-काज सँभारने लगे। यथासमय उनकी राजमहिषी ने श्रीराम को उत्पन्न किया। जिनका यशोगान-आदिकवि महर्षि वाल्मीकि ने किया है। जिस शिवलिंग के प्रभाव से राजा ने राम के समान पुत्र पाया, उसके दर्शन-पूजन से आज भी मनुष्य वैसा ही फल पाता है। लिखा भी हैः—

"तेन लिङ्गप्रभावेण प्राप्तं राजा महद्यशः।
कार्तिक्यां कार्तिके मासे विधिना यस्तमर्चयेत् ॥
दीपपूजोपहारेण यशस्वी सोऽभिजायते ॥ ७ ॥

(प्रभास खण्ड १६४ अ०)

# अट्ठासीवाँ रत्न

## राजा इन्द्रसेन

सत्ययुग में 'इन्द्रसेन' नामक एक प्रतापी राजा हुए। वे प्रतिष्ठापुर के अधिपति तथा धोर-गम्भीर एवं शिकार खेलने में सिद्धहस्त थे। बिना शिकार के उनसे एक दिन भी न रहा जाता। उनके प्रताप से त्रिभुवन काँपता था। परन्तु एक बड़ा भारी दोष उनमें यह था कि वे अपनी इन्द्रियों के वश में होकर प्रजा-पालन में उदासीनता रखते थे। अपने सुख तथा मनमाने कार्यों के लिये दूसरे का हिताऽहित कभी न सोचते थे।

इनके आखेट का एक दल-सा था। जो प्रतिदिन इनके पीछे आज्ञापालन में तत्पर रहा करता था। जब ये शिकार को जंगल में जाते तो "आहरस्व"—"प्रहरस्व" का विशेष उच्चारण करते थे। इस प्रकार बहुत दिनों तक इन्होंने राजसुख भोगा। मृत्यु के बाद जब यमदूतों द्वारा वे यमलोक पहुँचाये गये और इनके कर्मों के परिणाम सुनाये गये, तब निर्णायक यमराज ने राजा इन्द्रसेन से विहँसकर कहा—महाराज! आप यहाँ कैसे आ गये? आप तो पुण्यवान् हर-भक्त हैं। अतः आप शिवलोक में जावें।

यमदेव का वचन सुनकर राजा ने कहा—भगवन्! मैंने अपने जीवन में कोई उत्तम काम नहीं किया; प्रत्युत निरन्तर शिकार खेलकर पशु-वध का ही पाप किया है। भला, मैं शिवभक्ति क्या जानूँ? कैसे मुझे आप स्वर्ग भेज रहे हैं? तब यमराज ने कहा—'हे राजन्! आखेट के समय आप सदैव "आहरस्व" "प्रहरस्व" का उच्चारण करते थे। उस समय "हर" (शिववाचक) शब्द के उच्चारण से भगवान् शिवजी अपना नाम सुनकर प्रसन्न होते थे। उसी नाम के प्रभाव से आपके सभी पाप-पुंज तृण के समान जलकर भस्म हो गये। अब पवित्र हो गये हो। अतः सीधे शिवधाम को जाओ।

राजा इन्द्रसेन और यमराज में बातें हो रहीं थीं कि इतने ही में शिवजी के गणदूत वहाँ आ पहुँचे। उन्हें देखकर महाराज यम बहुत प्रसन्न हुए और शिवजी की भाँति उनका भो स्वागत किया। आतिथ्य-सत्कार से सन्तुष्ट शिव-गण राजा इन्द्रसेन को विमानपर बैठाकर शिवजी की शरण में ले गये। भगवान् शंकर ने महाराज इन्द्रसेन को बड़े आदर-सत्कार से अपने समीप बैठाया और उन्हें भी अपने गण में मिला लिया। तब से ये शिव के पार्षद मुण्ड के मित्र

"चण्ड" नाम से विख्यात हुए। इस प्रकार महाराज इन्द्रसेन शिवजी के नामोच्चारण मात्र से ही मनोवाँछित फल पाकर मुक्त हो गये।

"महेशान्नापरो देवो दृश्यते भुवनत्रये।
तस्मात्सर्वप्रयत्नेन पूजनीयः सदा शिवः॥"

# नवासीवाँ रत्न

## शिवभक्त राजा कामरूपेश्वरजी

कामरू देश में "कामरूपेश्वर" नामक एक प्रतापी राजा हुए, ये अनन्य शिव-भक्त थे। इनका समस्त समय शिवजी के पार्थिव-पूजन में ही व्यतीत होता था। एक बार कामरू देश में "भीम" नामक एक भयंकर राक्षस ने ऋषि मुनियों को नाना प्रकार की पीड़ा पहुँचाकर अत्यन्त चिन्तित कर दिया। यज्ञ-व्रत, पूजा-पाठ में विघ्न डालने लगा। यहाँ तक कि सब देवताओं और ऋषियों को तंग करके वहाँ से निकाल दिया। और इधर-उधर तपस्वियों को ढूंढ़ने लगा।

एक दिन महाराज कामरूपेश्वर शिवजी के ध्यान में मग्न हो, उनका पूजन कर रहे थे, इसी बीच वह राक्षस वहाँ पहुँचा और उस भक्त राजा को मारने के लिये तलवार खींचकर उनके निकट खड़ा हो गया। राजा से भय दिखाते हुए पूछा—"तुम कौन हो? इस समय क्या कर रहे हो? सत्य २ कह दो, नहीं तो आज मैं तुझे सपरिवार मार डालूंगा।" राक्षस के ऐसे नृशंस एवं कठोर शब्दों को सुनकर राजा कुछ भयभीत तो हुए, पर धैर्य धारण करके मन में सोचने लगे कि जिस शंकर जी की पार्थिवपूजा मैं प्रतिदिन करता हूँ, जिसके बल से इन्द्रादि देवता राज-सुखोपभोग करते हैं और जिसके आधीन समस्त संसार के चराचर जीव हैं, वही परमेश्वर इस पार्थिवलिंग में भी विद्यमान हैं, तो क्या ये संकट पड़ने पर मेरी सहायता न करेंगे? इस प्रकार धैर्य धारण कर, राजा ने महादेव जीसे प्रार्थना की, कि हे उमेश! मैं आपका भक्त हूँ और आपकी ही शरण में आया हूँ। आप सर्वान्तर्यामी हैं। जो इच्छा हो, सो कीजिये। ऐसा सोचकर उस अधम राक्षस का तिरस्कार करते हुए राजा बोले:—'ऐ राक्षसेश्वर! भक्त-भयहारी आशुतोष भगवान् शंकर का मैं भजन कर रहा हूं।" (भजामि शंकरं देवं

स्वभक्तपरिपालकम् ) महाराज कामरूपेश्वर के इस वचन को सुनकर राक्षसेन्द्र भीम क्रोध से लाल होकर गर्व के सहित बोलाः—तुम्हारा शिव-शंकर मेरा जाना हुआ है। वह क्या करेगा? जिसको मेरे चाचा रावण ने वश में कर रखा था, उसी शिव का तुम भजन कर रहे हो। इस काम को छोड़ दो नहीं तो मैं तुझे भयंकर दण्ड दूँगा और तुम्हारे शिव का बल भी देख लूंगा।

राजा ने कहा—चाहे तुम इसके लिये जो चाहो, सो करो। परन्तु जब तक मेरे कण्ठ में प्राण रहेगा, तब तक मैं न शिवपूजन छोड़ूंगा, न उनका ध्यान-भजन छोड़ूंगा। राजा के ऐसे निर्भीक वचन को सुनकर भीमासुर ने हँसकर कहा—तुम बड़े मूर्ख हो, उस भीखमंगे, नङ्गे, विषधर जीवों के संग रहने वाले पहाड़ी शंकर के किङ्कर बने हो। यदि तुम अब से भी यह काम नहीं छोड़ते हो तो लो, मुझसे युद्ध करो और मेरे तीखे बाणों के शिकार बनो, अथवा अपने संरक्षकों को बुलाओ। देखें, तुम्हारा वह शंकर कैसे सहायता करता है। ऐसा कहकर भीमासुर अपनी तलवार की धार का पार्थिवलिंग पर ज्योंही वार किया, त्योंही उस लिङ्ग से साक्षात् शंकर जी प्रगट हो गये। उस विकराल रुद्र के रौद्र रूप को देखकर उसकी सेना काँप उठी। शिव जी ने अपना त्रिशूल तानकर उस राक्षस से कहा कि देखो, मैं अपने भक्तों की रक्षा कैसे करता हूं। भक्तों को सुख देनेवाले एवं शत्रुओं ( राक्षसों ) को शूल देने वाले मेरे इस त्रिशूल को देखो और अब अपने बचने का उपाय सोचो।

इस प्रकार देखते-देखते भगवान् शंकर ने भीमासुर का वध कर डाला। राक्षसों का संहार होते देखकर ऋषि-मुनि प्रसन्न हुए, देव गन्धर्वों ने आकाश से पुष्पों की वृष्टि की। अन्त में भगवान् ने राजा से कहा—हे भक्तशिरोमणे! अब तुम क्या चाहते हो, वर माँगो। राजा ने हाथ जोड़कर कहा—भगवन्! मुझे अब कुछ नहीं चाहिये। आपने इस राक्षस का वध करके तीनों लोकों को आनन्दित किया। देवता-मुनियों ने भी यही कहकर प्रार्थना की, कि संसार के कल्याण के कारण आप यहाँ सदा निवास करें और 'भीम-शंकर' नाम से प्रसिद्ध हों। यह प्रार्थना सुनकर भगवान् शंकर जी ने वहाँ निवास किया।

इत्येवं प्रार्थितश्शम्भुर्लोकानां हितकारकः।
तत्रैव स्थितवान्प्रीत्या स्वतन्त्रो भक्तवत्सलः ॥ ५४ ॥

( शि० पु० २१ अ०।

# नब्बेवाँ रत्न

## एक राजकुमार बालक

विदर्भ नगर में 'सत्यरथ' नामक एक शैव राजा धर्मपूर्वक राज्य कर रहे थे। वे बड़े धर्मात्मा, सत्यवादी तथा पराक्रमी राजा थे। एक दिन महाराज सत्यरथ शिवजी का पूजन कर रहे थे, उसी समय ससैन्य शाल्य राजा वहाँ आकर युद्ध करने को उद्यत हो गया। दोनों में द्वन्द्व युद्ध हुआ। महाराज सत्यरथ हार गये और शत्रुद्वारा मारे गये। सत्यरथ की सेना भयभीत होकर भाग गई। मंत्री लोग इधर उधर जान लेकर छिप गये। उस संकटापन्न समय में महाराज सत्यरथ की गर्भवती महारानी बेचारी शोकसन्तप्तमना होकर शत्रुओं के भय से रातोरात अन्तःपुर से अकेली भागकर किसी घोर वन में जा पहुंची वह मन में श्री शंकर जी का ध्यान करती हुई किसी प्रकार रात बिता कर प्रातःकाल होतेही एक सुन्दर सरोवर के तटपर पहुंची। वहाँ छायादार वृक्ष-लताओं के प्राकृतिक कुञ्ज में निवास करती हुई रानी के कुछ समय किसी प्रकार बीत गये। यथाकाल उसके गर्भ से एक तेजस्वी पुत्र उत्पन्न हुआ। उस समय उसके भाग्यवान् होने के अनेक लक्षण दीख पड़े थे। परन्तु पुत्रजन्म के थोड़ी देर बाद दैववश रानी बालक को वहीं छोड़कर जल पीने की इच्छा से उस सरोवर में गयी। ज्योंही जल पीने लगी, त्योंही कालरूपी मगर ने उसे पकड़ लिया और सर्वदा के लिये उस नवजात शिशु को अनाथ कर दिया।

इधर वह बालक पृथ्वी पर पड़ा २ रो रहा था। उस निर्जन वन में उस बालक का कोई दूसरा सहायक न था। हाय, "दैवो दुर्बलघातकः"! इस बालक का रुदन सुन कर उस वन के पशु-पक्षी भी मन ही मन प्रारब्ध को धिक्कार रहे थे। इसी बीच अन्तर्यामी, दयालु भगवान् शंकरजी की प्रेरणा से वहाँ एक भिक्षुकी अपने एक वर्ष के जन्मे हुए बालक को लिये हुई आ पहुंची। इस बालक को अनाथ एवं नवजात जानकर मारे करुणा के वह चिन्ता करने लगी और मन ही मन अपने मन्द भाग्य को धिक्कारती हुई उस तेजस्वी बालक को उठाने की चेष्टा करने लगी। वह सोचती थी, कि मैं स्वयं भिक्षा मांगकर किसी प्रकार अपना जीवन निर्वाह कर पाती हूँ। तिस पर भी मेरा एक वर्ष का बच्चा भी है। अब इस अनाथ बालक का पालन कैसे करूँगी, अथवा इसे अकेला छोड़ने पर भी पातक लगता है। क्या करूँ ? धर्म का निर्वाह कैसे हो!

ऐसी परिस्थिति में—जब इसका नाल-छेदन भी नहीं हुआ—जातकर्म संस्कार द्वारा इसके पालन में बड़ा पुण्य होगा। परन्तु मेरी जैसी दीना दुर्भगा का यह काम नहीं। ऐसे तेजस्वी, राजसदन में पालने योग्य बालक की रक्षा मैं कैसे कर सकूंगी—इत्यादि नाना प्रकार की कल्पनाएँ उसके हृदय को डाँवाडोल कर रही थीं। उसी समय अत्यन्त, दयालु, दीनों पर दया करने वाले शरणागत-वत्सल भगवान् शिवजी एक भिक्षुक के वेष में वहाँ आ पहुँचे और हँसते हुए भिक्षुकी से बोले—ब्राह्मणि ! तुम अपने मन में किसी प्रकार का सन्देह न करो और मानसिक कल्पनाओं को छोड़कर इस बालकको अपने साथ ले जाओ। इसका लालन-पालन भी अपने पुत्र के समान करो। इसी बालक द्वारा तुम्हारा अन्त में कल्याण होगा।

उस भिक्षुक-वेषधारी शिवजी के वचन पर श्रद्धा एवं विश्वास करके उस ब्राह्मणी ने उस लड़के को अपने संग कर लिया। और विनय के साथ उनसे पूछा कि हे भगवन् ! आप कौन हैं ? और यह बालक कौन है ? इत्यादि प्रश्नों के उत्तर से मुझे सन्तुष्ट करें, क्योंकि मेरी समझ में आप कोई असाधारण देवता मालूम होते हैं। यदि मुझपर आपकी इतनी दया है तो बताइये ? आपके भक्त की यह दशा क्यों है ? करुणासागर भगवान् ने उस स्त्री को अपना वह शुद्ध-बुद्ध-सच्चिदानन्द जगदानन्दकारक स्वरूप दिखाया—जिसके लिये ऋषिगण अनेक जन्म तप करते हैं, तो भी नहीं पाते। ऐसे अद्भुत-अगम अगोचर, सत्य तथा सुन्दर ( सत्यं परं सुन्दरम् ) स्वरूप को देखकर वह कृतार्थ हुई और अपने जन्म को सफल समझने लगी।

भगवान् बोले—हे ब्राह्मणपत्नि ! इस बालक का संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है। इसके पिता विदर्भ-नरेश शत्रुओं द्वारा युद्ध में मारा गया और माता भी इसे प्रसव करके अभी स्वर्ग को चली गई। अब यह तेजस्वी बालक अकेला है। अतः ले-जाकर इसका तुम पालन-पोषण करो। इसके द्वारा तुम्हारी विमल कीर्त्ति संसार में अचल हो जायगी और अन्त में तुम सपरिवार परम पद को पावोगी।

इतने ही से उस ब्राह्मणी को तृप्ति न हुई। उसने फिर पूछा—हे महाभाग ! भला आपके भक्तों की यह दशा क्यों ? यह बालक माता-पिता तथा बन्धु-रहित क्यों हुआ ? मुझ निर्धन का पुत्र क्यों कहलावे ? कैसे इसका पालन मुझ दीन ब्राह्मणी से हो सकेगा ? मैं इन दोनों का—विशेषतः इस तेजस्वी बालक के अनु-

कूल सामग्री का कैसे प्रबन्ध कर सकूंगी? तब भिक्षुक रूपधारी महापुरुष ने विहँसते हुए फिर इस प्रकार कहा—हे ब्राह्मणी! तुम व्याकुल न होवो। तुम्हारी सब इच्छाएँ पुर्ण होंगी। अच्छा, अब इस बालक का संक्षिप्त चरित सुनो:—

"इस बालक का पिता (सत्यरथ) पूर्वजन्म में पाण्डुराज हुआ, वह धर्मात्मा शैव था। एक बार वह शिवरात्रि के दिन त्रयोदशीव्रत रहकर शिव जी की पूजा में मग्न था। इसी बीच नगर में एक बड़ा भयंकर शब्द हुआ। उसे सुनकर राजा पूजा-छोड़कर शत्रु की शंका से बाहर चला गया। वहाँ शत्रु को उपद्रव करने के निमित्त आये हुए जानकर राजा ने उसका सिर काट लिया और फिर उस अपवित्र राजा ने शिव-पूजन किये बिना ही रात्रि में भोजन कर लिया। इसी पाप के कारण तथा इष्ट-देव के तिरस्कार करने के अपराध से वह इस प्रकार इस जन्म में शत्रुद्वारा मारा गया। इसी प्रकार इसकी माता ने भी पूर्व जन्म में अपनी सौंति को छल करके मारा था, इस पाप से उसे मगर ने खा लिया। यह लड़के ने भी उस जन्म में शिवजीकी पूजा का कुछ व्यतिक्रम किया है इसलिये यह इस जन्म में ऐश्वर्य्यरहित मातृ-पितृ-विहीन होकर कष्ट पा रहा है। हे ब्राह्मणी! यह तुम्हारा जो अपना पुत्र है। पूर्व जन्म में ब्राह्मण था और नित्य प्रतिग्रह लेकर अपना जीवन बिताया करता था। इसने यज्ञ-व्रत-अनुष्ठानादि तथा दान-पुण्य कुछ भी अपने जीवनकाल में नहीं किया। इस कारण इस समय दरिद्र हुआ है। इस प्रकार सब कथा सुना तथा उस ब्राह्मणी को अपनी अचलभक्ति देकर भगवान् वहीं अन्तर्धान हो गये। और वह ब्राह्मणी आनन्दपूर्वक दोनों बालकों को लेकर "चक्र" नामक ग्राम में रहने तथा उनका पालन-पोषण करने लगी।

यथाकाल शाण्डिल्यमुनि के द्वारा उन दोनों का उपनयन संस्कार होकर सब कलाओं की शिक्षा मिली। अन्त में वे दोनों भगवान् शंकर की असीम कृपा से अपने जीवन में राजसुखोपभोग करते हुए बड़ा सुयश कमाये और मरने पर सपरिवार शिवलोक गये। जो इस पवित्र चरित्र को नित्य सावधान होकर सुनता, पढ़ता और दूसरे को सुनाता है, वह इस लोक (मृत्युलोक) में सुखपूर्वक आनन्द करता हुआ कैलास में जाकर परम आनन्द (मोक्ष) को प्राप्त करता है।

य एतच्छृणुयान्नित्यं श्रावयेद्वा समाहितः।
स भुक्त्वा निखिलान् कामान् चान्ते शम्भुपुरं व्रजेत्॥

(प्रश्नोत्तर खण्ड)

# एकानबेवाँ रत्न

## वैष्णव-शिरोमणि 'भीष्म-पितामह'

भीष्म पितामह महाराज शान्तनु के ज्येष्ठ पुत्र थे। वे पतितपावनी गंगा के गर्भ से उत्पन्न हुए थे। भीषण (कठिन) प्रतिज्ञा के पालन करने के कारण उनका नाम "भीष्म" पड़ गया। महाभारत के अन्त में जब भीष्म पितामह शर-शय्या पर पड़े हुए थे, तब भगवान् शंकर को जानने की इच्छा रखनेवाले धर्म-राज युधिष्ठिर ने भीष्म पितामह से पूछा—हे भीष्मपितामह! आपने जगत्पति महेश्वर के माहात्म्य सुने हैं। अतः देवों के भी देव ईश शम्भु के विषय में मुझसे कहिये।

भीष्म पितामह ने कहा—'हे युधिष्ठिर! वह ईश्वर सर्वत्र व्याप्त है; परन्तु दृष्टिगोचर नहीं होता। ऐसे अव्यक्त-नित्य-निर्विकार शिवजी के गुणों के वर्णन करने का मुझमें शक्ति नहीं है। जो विराट् (ब्रह्मा), सूत्रात्मा (विष्णु) और प्राज्ञ (इन्द्र) के स्रष्टा (उपादान कारण रूप) हैं, और जो प्रभु (नियन्ता) हैं। ब्रह्मा से लेकर पिशाच तक जिनकी उपासना करते हैं, प्रकृति तथा प्रकृति के भोक्ता पुरुष से भी जो परे हैं, योग जानने वाले तत्त्ववेत्ता ऋषि-मुनि जिनका चिन्तन करते हैं, जो अक्षर (अपरिणामी) तथा परब्रह्म हैं। जो रज्जु में सर्प तथा सीप में रजत के समान भासने पर भी अनिर्वचनीय हैं। अर्थात् जो सत् है, न असत् है। जो प्रकृति और पुरुष से परे है। अर्थात् प्रकृति पुरुष को दबाकर जो स्वयं ब्रह्माण्ड की रचना करता है। ऐसे प्रभु परमेश्वर महादेव के गुणों के वर्णन करने में कौन समर्थ हो सकता है? अतः हे पुत्र! शंख-चक्रगदाधारी नारा-यण* भगवान् के अतिरिक्त मुझ सरीखा पुरुष उन परमेश्वर शंकर के गुणों को किस प्रकार जान सकता है? क्योंकि भगवान् नारायण ज्ञानी हैं, विष्णु (व्या-पक) हैं, दुर्जय हैं और वे दिव्य दृष्टि से महादेवजी का दर्शन किया करते हैं। जब बद्रिकाश्रम में श्रीकृष्ण जी ने भगवान् शंकर को प्रसन्न किया, तब शिव-भक्ति के प्रभाव से पुरुषोत्तम कृष्ण ने समस्त संसार को व्याप्त कर लिया और सब लोकों

---

* को हि शक्तो भवं ज्ञातुं मद्विधः परमेश्वरम्।
ऋते नारायणात्पुत्र शंखचक्रगदाधरात्॥ ८॥
(म० भा० अनु० प० १३ अ०)

के चाहने योग्य भोग्य वस्तु से भी अधिक प्रिय ( अन्तर्यामी ) पद पाया। तब भीष्म पितामह ने शंकर की महिमा जाननेवाले श्रीकृष्ण जीकी प्रार्थना की कि हे देव ! हे विष्णो ! धर्मराज के प्रश्नों का आपही उत्तर दीजिये, क्योंकि आप सर्वज्ञ हैं। तब श्रीकृष्ण जी ने कहा—हे भीष्म पितामह ! जिस भगवान् शंकर के गुणों को ब्रह्मादि देवता भी नहीं जान सकते, उनके गुणों को भला मनुष्य कैसे जान सकता है ? महात्मा शंकर के गुणों को किसी प्रकार यथाशक्ति मैं कहूँगा। ऐसा कहकर पवित्रता से आचमन करके बोले—कि मैंने पहिले 'साम्ब' नामक पुत्र को उत्पन्न करने के लिये जब कठिन तप किया था, तब प्रत्यक्ष में भगवान् शंकर ने दर्शन दिया था।

ऐश्वर्यं यादृशं तस्य जगद्योनेर्महात्मनः।
तदायं दृष्टवान् साक्षात् पुत्रार्थे हरिरच्युतः ॥ १४ ॥
( महा० अनु० १३ )

# बानबेवाँ रत्न

## शिवभक्त 'सुधर्मा' और 'तारक'

काश्मीर में 'भद्रसेन' नाम का एक श्रेष्ठ राजा हुआ। जिसके पुत्र का नाम 'सुधर्मा' और मन्त्री का नाम 'तारक' था। राजकुमार तथा मन्त्रिकुमार में बड़ा स्नेह था। वे दोनों एक से एक सुन्दर, सुशील तथा गुणी थे। पढ़ने-लिखने, खेलने-कूदने एवं खाने-पीने में सर्वत्र उन दोनों का सहयोग था। वे शैव थे, अतः दोनों को रुद्राक्ष की माला और भस्म से बड़ा प्रेम था। स्वर्ण या रत्न के हार का परित्याग करके वे दोनों रुद्राक्ष की माला धारण करते थे।

एक बार महर्षि पराशर जी भद्रसेन राजा की राजधानी में पहुँचे। उस समय राजा ने इनका विधिवत् स्वागत करके ऊँचे आसन पर बैठाया और विनयपूर्वक निवेदन किया कि, हे मुनिवर ! हमारे राजकुमार और मन्त्रिकुमार दोनों नित्य भस्म तथा रुद्राक्ष की माला आदरपूर्वक धारण करते हैं; परन्तु आग्रह करने पर भी ( किसी ने इनको सिखलाया भी नहीं ) रत्नों की माला नहीं धारण करते। यह स्वाभाविक प्रवृत्ति न ज़ाने कैसे हो गयी। आप त्रिकालज्ञ हैं इसलिये कृपा करके मेरी यह जिज्ञासा पूरी कीजिये। यह सुनकर पराशरमुनि

बोलेः—"महाराज ! आपके मन्त्रिपुत्र तथा राजकुमार के पूर्वजन्म का वृत्तान्त जैसा आश्चर्य-जनक है, वैसा सुनिये।

"इसके पूर्वकाल में नन्दिग्राम में 'महानन्दा' नाम की एक प्रसिद्ध वेश्या रहती थी—जिसकी सजावट की सामग्रियों की कोई संख्या नहीं थी। वह सदा रत्न-जटित विविध भूषणों से विभूषित रहा करती और सिद्ध महात्माओं के मन को भी सहज ही में मोह लिया करती थी। साथ ही वह शिवकी अनन्य सेविका (भक्त) भी थी, बिना पूजन किये अन्न ग्रहण नहीं करती। वह शिवभक्ति में उन्मत्त रहकर वानर और मुर्गा को नचाया करती थी। शायद वह इस काम में नृत्यकला-प्रवर्त्तक नटराज शिवजी को प्रसन्नता के लिये ही ऐसा करती हो ! वानर और मुर्गा को भी रुद्राक्ष पहनाती थी। वानर के सभी भूषण रुद्राक्ष के बने हुए और मुर्गा के पैरों तथा गले में भी उसी की मनिया शोभा दे रही थी। हे राजन् ! वही वानर इस जन्म में तुम्हारा पुत्र और वह मुर्गा मंत्रिपुत्र होकर आया हुआ है। इसीलिये उनका वह संस्कार शरीरान्तर होने पर भी कुछ २ बना हुआ है। अब वे इस जन्म के बाद पुनः संसार में न आवेंगे। मेरे रुद्राक्ष के धारण करने एवं पूजा-ध्यान के प्रभाव से वे दोनों आवागमन से रहित होकर शिव जी के उत्तम धाम कैलासपुरी में जायेंगे।"

ऐसा सुनकर राजा प्रसन्न हुए और स्वयं भी उन्हीं परमेश्वर महादेव का भजन करने लगे। अन्त में उनके सभी बन्धु-बान्धव शिवधाम में जाकर मुक्त हो गये।

"पूर्वाऽभ्यासेन रुद्राक्षान दधाते शुद्धमानसौ।
अस्मिञ्जगति तं लोकं शिवं सम्पूज्य यास्यतः ॥" (ब्रह्मो० खं०)

# तिरानबेवाँ रत्न

## विरक्त महाराज 'भर्तृहरि'

आज से लगभग दो हजार वर्ष पूर्व, मालवा प्रान्त (राजपूताना) के जगद्विख्यात उज्जैन नगर में महाराज 'भर्तृहरि' राज करते थे। ये बड़े धर्मात्मा, नीति-निपुण तथा न्याय-परायण विद्वान् पुरुष थे। प्रजा-वत्सल महाराज भर्तृहरि अपनी प्रजा को पुत्र के समान मानते थे। उनके राज्य में सब अपने २

अधिकार में लगे रहते थे। उनके समय में चोर-डाकू या बदमाशों का वास नहीं था। ऐतिहासिक दृष्टि से बौद्ध-धर्म का प्रचार उस समय जोरों पर था। ब्राह्मण-धर्म एवं यज्ञादि कृत्यों की अधोगति थी।

उस बौद्धकालीन युग में भी महाराज की खूब चलती थी। देवी देवताओं पर विशेष विश्वास रखने वाली इनकी प्रजाओं में बौद्धमतानुयायियों की दाल न गली; प्रत्युत स्थान २ में विद्वान् ब्राह्मणों द्वारा शिवार्चन होता था स्वयं महाराज भी प्रेम सहित विधिवत् पार्थिव-पूजन क्रिया करते थे। आपने कितने बौद्धों को शैव सनातनी बनाया। सर्वगुण-सम्पन्न होते हुए भी राजा भर्तृहरि में एक भारी दोष यह था कि वे पिंगला नामक रानी में इनका अधिक प्रेम था। ये इसमें विषयासक्त हो गये थे। वास्तव में कामिनियों के संसर्ग से बुद्धिमान् पुरुष भी सत्पथ से विचलित हो जाता है। किसी कवि ने ठीक कहा है:—

"अविनाशी विच धार तिन; कुल कंचन अरु नार।
जो कोई इनतें बचै; सोई उतरे पार॥

चन्द्रमुखी, सिंह की कटिवाली, हस्ती के समान मन्थर गतिवाली, स्त्री जिसके हृदय में बसी हो, तो भला जप-तप * कहाँ? और समाधि का विधान कहाँ? फिर स्थिर मन होकर अपने ध्येय से पराङ्मुख हो जाता है। ठीक यही दशा महाराज की भी होने लगी। जब प्राणप्यारी पिंगला से कुकृत्यों का उन्हें पता लगा तब उनके हृदय में उसके प्रति घृणा हुई। उसी दिन से राजा के हृदय में एक विशेष प्रकार का प्रकाश हो आया। और संसार से ऐसा विराग हो गया—जिससे विषय-भोग विषैले सर्प की भांति उन्हें प्रतीत होने लगे। पिंगला के वे सभी गुण दोष में परिणत हो गये। इसके छल-छिद्र युक्त कपट-व्यवहार रहस्य एवं पापोत्पादक जानकर वे दुःखित हुए। इसलिये नाशवान् सांसारिक क्षणिक सुखों को छोड़, अविनाशी, नित्य, सत-चित्-आनन्दमय भगवान् महेश्वर की आराधना में तत्पर हो गये। और तब से उनका पवित्र ज्ञान भास्कर के समान पृथ्वी पर चमकने लगा। उन्होंने यह सोचा—

---

* द्विजराजमुखी मृगराजकटी, गजराजपराजितमन्दगती।
यदि सा ललना हृदयंगमिता, क्व जपः क्व तपः क्व समाधिविधिः॥ १॥

"अहौ वा हारे वा बलवति रिपौ वा सुहृदि वा
मणौ वा लोष्ठे वा कुसुमशयने वा दृषदि वा।
तृणे वा स्त्रैणे वा मम समदृशो यान्तु दिवसाः
सदा पुण्येऽरण्ये शिवशिवशिवेति प्रजपतः" ॥४०॥

(वैराग्यशतकम्)

'शिव-शिव' जपनेवाले पुरुष ही धन्य हैं। उनको सांसारिक विषय-वासना कदापि नहीं व्याप सकती। इसलिये वे सब राज-पाट छोड़कर शिवजी का भजन करने लगे। भगवान् शंकर की कृपा से वे इतने बड़े ज्ञानी हो गये—जिससे उनका नाम पृथ्वीपर अमर हो गया। इसके प्रमाण के लिये उनका शतकत्रय (नीति-शतक, शृंगार-शतक और वैराज्ञ-शतक) देखने योग्य है। यहाँ पर मैं भक्तों के विनोद के लिये वैराग्यशतक का कुछ पद्य उद्धृत करता हूँ। देखियेः—

गङ्गातीरे हिमगिरिशिलाबद्धपद्मासनस्य
ब्रह्मध्यानाभ्यसनविधिना योगनिद्रां गतस्य।
किं तैर्भाव्यं मम सुदिवसैर्यत्र ते निर्विशङ्काः
कण्डूयन्ते जरठहरिणाः शृङ्गमङ्गे मदीये ॥ १ ॥

आशानाम नदी मनोरथजला तृष्णातरङ्गाकुला
रागग्राहवती वितर्कविहगा धैर्यद्रुमध्वंसिनी।
मोहावर्तसुदुस्तरातिगहना प्रोत्तुङ्गचिन्तातटी
तस्याः पारगता विशुद्धमनसो नन्दन्ति योगीश्वराः ॥२॥

महादेवो देवः सरिदपि च सैवामरसरि-
द्गुहा एवागारं वसनमपि ता एव हरितः।
सुहृद्वा कालोऽयं व्रतमिदमदैन्यव्रतमिदं
कियद्वा वच्यामो वटविटप एवास्तु दयिता ॥ ३ ॥

मोहं मार्जय तामुपार्जय रतिं चन्द्रार्धचूडामणौ
चेतः स्वर्गतरङ्गिणीतटभुवामासंगमंगीकुरु।

को वा वीचिषु बुद्बुदेषु च तडिल्लेखासु च स्त्रीषु च
ज्वालाग्रेषु च पन्नगेषु च सरिद्वेगेषु च प्रत्ययः ॥ ४ ॥

एकाकी निःस्पृहः शान्तः पाणिपात्रो दिगम्बरः ।
कदा शंभो भविष्यामि कर्मनिर्मूलनक्षमः ॥ ५ ॥

स्नात्वा गाङ्गैः पयोभिः शुचिकुसुमफलैरर्चयित्वा विभो त्वां
ध्येये ध्यानं नियोज्य क्षितिधरकुहरग्रावपर्यङ्कमूले ।
आत्मारामोऽफलाशी गुरुवचनरतस्त्वत्प्रसादात्स्मरारे
दुःखं मोक्ष्ये कदाऽहं समचरणकरे पुंसि सेवासमुत्थम् ॥ ६

मही रम्या शय्या विपुलमुपधानं भुजलता
वितानं चाकाशं व्यजनमनुकूलोऽयमनिलः ।
स्फुरद्दीपश्चन्द्रो विरतिवनितासंगमुदितः
सुखं शान्तः शेते मुनिरतनुभूतिर्नृप इव ॥ ७ ॥

किं वेदैः स्मृतिभिः पुराणपठनैः शास्त्रैर्महाविस्तरैः
स्वर्गग्रामकुटीनिवासफलदैः कर्मक्रियाविभ्रमैः ।
मुक्त्वैकं भवबन्धदुःखरचनाविध्वंसकालानलं
स्वात्मानन्दपदप्रवेशकलनं शेषा वणिग्वृत्तयः ॥ ८ ॥

चाण्डालः किमयं द्विजातिरथवा शूद्रोऽथ किं तापसः
किं वा तत्त्वविवेकपेशलमतिर्योगीश्वरः कोऽपि किम् ।
इत्युत्पन्नविकल्पजल्पमुखरैः संभाष्यमाणा जनै-
र्न क्रुद्धाः पथि नैव तुष्टमनसो यान्ति स्वयं योगिनः ॥९॥

महेश्वरे वा जगतामधीश्वरे, जनार्दने वा जगदन्तरात्मनि ।
तयोर्न भेदप्रतिपत्तिरस्ति मे, तथापि भक्तिस्तरुणेन्दुशेखरे ॥१०॥

## चौरानबेवाँ रत्न

### सती सत्यभामा

श्रीकृष्णजी की आठ पटरानियों में से 'सत्यभामा' उनकी प्रिय भार्या थी। उसे लक्ष्मी का अवतार भी कहते हैं। एक बार कृष्णप्रिया सत्यभामा ने प्रभास क्षेत्र में जाकर शिवलिङ्ग की स्थापना की—जिसके पूजन से सब पाप दूर होते हैं। माघ मास की तृतीया तिथि के दिन उन्होंने शिव की स्थापना की और सविधि पूजन करके अपने सभी मनोरथों को पाया था। इसलिये जो स्त्री या पुरुष भक्तिभाव से भगवान् शंकर की आराधना-पूजा करता है और प्रतिवर्ष उस तिथि को व्रत रहकर शिव-पार्वती की पुजा करता है, वह अपने सब मनोरथों को पाकर सद्गति ( शिवधाम ) पाता है।

"माघमासे तृतीयायां नारी वा पुरुषोऽपि वा।
यस्तं पूजयते भक्त्या स मुक्तः पातकैर्भवेत् ॥"

( प्रभास खण्ड )

## पञ्चानबेवाँ रत्न

### महारानी कुमुद्वती

किरात देश में 'शूर-विमर्दन' नामक एक महा प्रतापी राजा हुआ। वह शत्रुओं को जीतने वाला, भूत-भविष्य-वर्तमान को जानने वाला और शिव जी का अनन्य भक्त था। उसकी धर्मपत्नी का नाम 'कुमुद्वती' था। जो परम प्रतिभका तथा धर्मपरायणा थी। राजा में एक महान् दोष भी था। वह कृपण, निर्दयी और विलासी था, सब जाति की स्त्रियों को चाहने वाला वह नृपति प्रतिदिन

महादेवजी की पूजा किया करता और बिना लिंगार्चन किये अन्नग्रहण नहीं करता था। वह आलस्य रहित होकर दोनों पक्षों की चतुर्दशी ( शिवरात्रि ) को व्रत रहकर सविधि शिव-पूजन किया करता और उससे बहुत सन्तुष्ट हुआ करता था।

वह कभी २ शिवजी की प्रसन्नता के लिये स्वयं भी प्रेमोन्मत्त होकर नाचा करता और मधुर २ भजनों द्वारा उन्हें रिझाया करता था। परन्तु रानी कुमुद्वती को राजा का नृत्य करना तथा परस्त्री-प्रेम आदि करना कभी न भाता, वह सदा उसके दुराचारों से सन्तप्त रहा करती थी। एक दिन रानी ने राजा से एकान्त में कहा:—"नाथ! आप का चरित्र बड़ा आश्चर्य्य जनक है। भला, कहाँ आपका वह भारी दुराचार और कहाँ परमेश्वर में ऐसी दृढ़-भक्ति ? ( क ते महान् दुराचारः क भक्तिः परमेश्वरे ) राजा ने देर तक सोचकर विहँसते हुए कहा:— 'प्रिये! मैं पूर्व जन्म में कुत्ता की योनि पाकर पम्पानगर में रहा करता और व्यर्थ इधर-उधर घूमा करता था। एक बार एक शिवमन्दिर के निकट मैं घूम रहा था कि एक भद्रपुरुष भोजन की सामग्री लेकर उस मन्दिर में गया। मैं भी उसी के लालच में पड़कर मन्दिर के फाटक के पास जा बैठा। तब तक एक दूसरा क्रूर पुरुष हाथ में दण्डा लिये वहाँ आया और मुझे मारने दौड़ा। मैं वहाँ से प्राण बचाने के लिये दौड़ता हुआ उस मन्दिर के चारों ओर कई बार घूमा, मार भी खाई; परन्तु लोभ के मारे मैं पुनः फाटक पर ही जा डटा।

उस दिन कृष्णपक्ष की चतुर्दशी थी, शिवरात्रि का कोई महा पर्व था। अतः भक्तों की भारी भीड़ थी। आना-जाना लगा ही रहा। कितने ही शिवभक्त नाना प्रकार के पकवान् शिवजी को चढ़ाने के लिये लाये। इससे हमारा लोभ बढ़ता गया। सच बात तो यह है कि श्वानयोनि में रहते हुए भी मुझे वहाँ बैठना और वह कौतुक ( पूजा-पाठ ) देखना बड़ा प्रिय मालूम होता था, इन्हीं कारणों से मैंने मार खाता हुआ भी पकवान् के लिये कई चक्कर लगाया। तब तक एक दूसरा क्रूर पुरुष आया और फिर मेरा पीछा किया। इस बारी भी मैंने तीन चक्कर लगाकर दुराग्रहवश मन्दिर का द्वार नहीं छोड़ा और डण्डे की चोट से वहीं पर एकाएक मर गया। भगवान् शंकर की प्रदक्षिणा से और उनके निकट ( मन्दिर पर ) मरने से आज मैं शुद्ध प्रतापी एक राजवंश में उत्पन्न होकर नाना प्रकार के भोग-विलास को भोगता हूँ। और हे भामिनि! मैं उन्हीं भगवान्

शंकर की कृपा से *त्रिकालज्ञ हुआ हूँ। इसीलिये पूर्वजन्म के संस्कार वश मैं परमेश्वर में भक्ति रखता हुआ किसी प्रकार उनका भजन ( नाच-गाकर भी ) किया करता हूं। इसमें आश्चर्य करने की कोई बात नहीं है। देखती नहीं हो ? स्वयं भी महा प्रभु शंकर जी भवानी पार्वती के साथ विराजते हुए किस प्रकार त्रिगुणातीत † सिद्ध योगी बने रहते हैं।

राजा की धर्मयुक्त प्रिय वाणी सुनकर रानी गद्गद हो गई और भगवान् शंकर के गुणानुवाद सुनाते रहने की प्रार्थना की। रानी ने कहा — स्वामिन् ! ऐसे करुणालय को मैं आज आपकी दया से जान गई। अब मैं प्रतिदिन उनका पूजन किया करूँगी। प्राणनाथ ! आप त्रिकालज्ञ हैं—यह रहस्य भी मुझे आज मालूम हो गया। अतः आप कृपा करके मेरे पूर्व जन्म का चरित्र सुनाइये। राजा ने कहा—"हे वरानने ! तुम उस जन्म में आकाशगामी पक्षी की योनि में जन्मी थी। एक बार चारा ढूंढ़ती हुई तुमने मांस का पिण्ड पाया। तुम्हारे चोंच में मांसपिण्ड देखकर एक बलवान् गीध ने तुम्हारा पीछा किया। तुम उड़ती हुई एक शिवालय की प्रदक्षिणा करके शिव-ध्वजा पर जा बैठी। गीध ने पहुंचकर अपने तीखे चोंच से ऐसा मारा कि तुम वहीं गिरकर मर गई और वह मांस का पिण्ड लेकर उड़ गया। देवदेव श्रीशिवजी की प्रदक्षिणा करके उनकी सन्निधि में मरने के कारण इस समय तुम राजकुमारी होकर मेरी राजमहिषी‡ ( रानी ) हुई हो।"

इसलिये ऐ प्रिये ! हम लोग अब शिवाराधन में सदा तत्पर रहते हुए इसी प्रकार राज्य-सुखोपभोग किया करें। अन्त में महेश्वर की दया से हम लोगों का मनोरथ अवश्य सिद्ध होगा। क्योंकि जिन लोगों ने ज्ञान से या अज्ञान से भी शिवार्चन (लिंगार्चन) किया है, वे लोग अवश्य शिवधाम में जाकर उनके पार्षदों में मिल गये हैं। और अन्त में विमुक्त हुए हैं। इसलिये —

---

* दृष्ट्वा चतुर्दशीपूजां दीपमाला विलोकिताः।
तेन पुण्येन महता त्रिकालज्ञोऽस्मि भामिनि ॥ २२ ॥

† नैस्त्रिगुण्ये पथि विचरतां को विधिः को निषेधः।"

‡ प्रदक्षिणप्रकरणाद्देवदेवस्य शूलिनः।
तस्याग्रे मरणाच्चैव जातासीह नृपाङ्गना ॥ ३० ॥ (ब्रह्मो० ख० ४ अ०)

शिवपूजां सदा कुर्यादबुद्धिमानिह मानवः ।
अशक्तश्चेत्कृतां पूजां पश्येद्भक्तिविनम्रधीः ॥
अश्रद्धयापि यः कुर्याच्छिवपूजां विमुक्तिदाम् ।
पश्येद्वा सोऽपि कालेन प्रयाति परमं पदम् ॥

## छानबेवाँ रत्न

### शिवभक्त राजा भद्रायु और उनकी रानी कीर्ति-मालिनी

एक समय राजा 'भद्रायु' अपनी राजमहिषी 'कीर्त्ति-मालिनी' को साथ लेकर वन में भ्रमण करने के लिये गये। यथेष्ट विचरते हुए राजा विश्राम की इच्छा से एक सुन्दर सुशीतल छायादार वृक्ष के तले जा बैठे। एकान्त में वे दम्पति बैठे हुए आपस में शिव-चर्चा करने लगे। रानी के पूछनेपर राजा ने भगवान् शंकर की अनेक कथाएँ उनको सुनायीं। परन्तु शिव-भक्त दम्पति को कहने-सुनने से तृप्ति नहीं होती थी। जब सन्ध्या होने को आयी और ये लोग उठकर अपने स्थान को चलने का विचार करने लगे। इसी बीच जगज्जननी श्रीपार्वती के साथ नित्य विचरने वाले श्रीमहादेवजी ने राजदम्पति की शिवभक्ति--परीक्षा करनी चाही।

भक्तों के लिये लीला-वपुधारने में निपुण नटनागर भगवान् शम्भुने वहाँ शीघ्र ही एक 'द्विजदम्पति' राजा के सामने कर दिया। अर्थात् शिवजी ब्राह्मण का और पार्वतीजी ब्राह्मणी का वेष बना, स्वयं फिर -माया-व्याघ्र का वेष धारण कर, उसी वन में गरजते हुए द्विजदम्पति पर आक्रमण किया। सिंह के भय से भागे हुए ब्राह्मण और उसकी स्त्री दोनों राजा की शरण में आये और पुकार २ कर रोने लगे। हे शरणागत-पालक! क्षत्रिय-कुलवीर!! भद्रायु!!! हम लोगों को बचाओ। नहीं तो, व्याघ्र भक्षण करना चाहता है। महा बलधारी भद्रायुराजा करुणनाद सुन तथा दो स्त्री-पुरुष पर एक सिंह का आक्रमण देखकर उन्हें धीरज देते हुए दौड़े। तब तक सिंह ने ब्राह्मणी को पकड़ लिया और हे नाथ, हे शिवशम्भो! पुकारती हुई उसे भक्षण कर गया। राजा ने उस विकराल व्याघ्र पर बाणों की वृष्टि कर दी; किन्तु उस कालस्वरूप माया व्याघ्र पर बाणों का कुछ भी प्रभाव न पड़ा। इधर स्त्री का विनाश एवं अपने

प्राणों की भी निराशा देखकर ब्राह्मण आश्चर्यित हो, विलाप करने लगा। और राजा से मर्मवेधी एवं अपमान-सूचक शब्द का प्रयोग करने लगा।

ब्राह्मण बोला—राजन्! तुम्हारा बाहु-बल कहाँ गया? तुम्हारे शत्रु-संहारी वे तीक्ष्ण बाण विफल क्यों हो रहे हैं? तुम्हारी ख्याति और शूर-वीरता किस दिन काम आवेगी? तुम्हारे लिये क्षत्रिय* शब्द व्यर्थ होरहा है। भला, तुम्हारे देखते २ हमारा आधा अंग (स्त्री) विनष्ट हो गया, अब यह अर्धाङ्ग (हमारा क्षुद्र शरीर) रह कर ही संसार में क्या करेगा? जो जीते जी अपनी स्त्री की रक्षा नहीं कर सका—अथवा जो शरणागत में आये को न बचा सका—ऐसे लोगों को संसार में जीना भी धिक्कार है?

ऐ राजन्! मैं तो अधीर होही चुका हूँ। अब तुम हमारी रक्षा करके अपने यश की रक्षा करो। गो-ब्राह्मणों के लिये शरीर देकर भी उन्हें बचाना क्षत्रिय राजाओं का परम धर्म कहा गया है। अपने धर्म को त्यागना एवं सम्भावित† की अकीर्त्ति होना संसार में मरने से भी अधिक है।

इस प्रकार अपने पराक्रम (क्षत्रियधर्म) की निन्दा सुनकर राजा शोकाकुल हो विचारने लगा—'हाय! आज प्रारब्ध के विपरीत होने से पुरुषार्थ भी मानो नष्ट हो गया। जब मैं अपने पूर्वजों की ही कीर्त्ति नहीं बचा सकता, तब भविष्य में कीर्ति क्या कमाऊँगा? मेरी शरण में आई हुई दीन ब्राह्मणी मर गई। इसलिये महापातक का दोष लगा। अब मेरे जीवन को सचमुच धिक्कार है।' यह विचार महाराज भद्रायु नत-मस्तक हो, ब्राह्मण के चरणों में गिरकर नम्र वचन बोले—हे ब्राह्मणदेव! मुझ से बड़ा पाप हो गया। मेरा उद्धार कैसे होगा। मुझपर दया करिये और शोक त्यागकर मुझ से कुछ माँगिये। मैं राजा हूँ, आप ब्राह्मण हैं। अतः हर प्रकार से आपको सन्तुष्ट करना मेरा धर्म है। आपकी जो इच्छा हो, माँगिये; पर मुझपर क्रोध न करिये। ब्राह्मण बोले—अन्धे को दर्पण से क्या लाभ? भला, बिना स्त्री के मुझे धन से क्या प्रयोजन! इसलिये यदि कुछ देना चाहते हो तो अपनी धर्मपत्नी को ही दे दो—मेरी यही कामना है।

ब्राह्मण की ऐसी विकट माँग सुन, राजा दुःखित होकर बोले—हे विप्रवर! हाथी घोड़ा या समस्त राज्य भी आप ले सकते हैं, पर दूसरे की स्त्री

---

* क्षतात्किल त्रायत इत्युदग्रः क्षत्रस्य शब्दो भुवनेषु रूढः। (रघुवंश)

† सम्भावितस्य चाकीर्तिर्मरणादतिरिच्यते। (गीता)

को क्यों चाहना करते हैं? परस्त्री-ग्रहण से प्रायश्चित्त बढ़ता है और ब्राह्मणोचित धर्म भी यह नहीं है। इसलिये स्त्री को छोड़कर दूसरी कोई अन्य वस्तु माँगिये।

ब्राह्मण बोले—राजन्! मैं महापातकों को भी अपने तपो-बल से भस्म कर दूंगा, फिर परस्त्री-ग्रहण के दोष की कौन गिनती? इसलिये आप पाप का भय त्यागकर मुझे अपनी स्त्री दीजिये, और कुछ मुझे नहीं चाहिये।

ब्राह्मण के ऐसे कठोर वचन को सुनकर राजा काँपने लगे। उनका वह हृदय-जो बड़े २ शत्रुओं के आक्रमण को तृण के समान जानता था, जो घोर से घोर संकटों में पर्वत की तरह निश्चल रहता था, साहस और धैर्य्य में जो एक था, वह भी ब्राह्मण के इस वचन से पीपल की पत्ति के समान काँपने लगा और अन्ततोगत्वा उन्हें ब्राह्मण की क्रोधाग्नि* (शापाग्नि) का ध्यान आया। अतः वैसा करने को विवश होना पड़ा। मन में यह सोचा कि "ब्राह्मण देवता को अपनी प्रिय भार्या समर्पित करके मैं अग्नि में प्रवेश करूँ।" यह विचार निश्चय करके उन्होंने स्नानादि नित्यक्रिया करके चिता लगाई और उस ब्राह्मण को अपनी स्त्री का दान (संकल्पद्वारा) कर, श्रीशंकरजी का ध्यान करते हुए वे स्वयं अग्निचिता में कूद पड़े।

आशुतोष भगवान् ने अपनी शरण में आये हुए राजा के इस धर्ममय कार्यपर प्रसन्न होकर प्रत्यक्ष दर्शन दिया। राजा के अग्नि में प्रवेश करते ही वह ब्राह्मण शीघ्र ही शिवजी के रूप में—पंचवदन, त्रिनेत्र, चतुर्भुज, त्रिशूल-डमरूधारी,जटाजूट में गंगा, भाल में चन्द्रमा तथा समस्त अङ्गों में विभूति धारण किये, नाग यज्ञोपवीती, सर्पों के कण्ठहार वाले व्याघ्रचर्म ओढ़े, तथा व्याघ्र चर्म पर ही सिद्धासन लगाये स्थित, आस-पास में नन्दि-भृंगी-आदि वाहन तथा गणोंसे युक्त एवं देवी-देवताओंसे सेवित—श्रीशंकरजीका दर्शन कर वह राजा विस्मय के साथ अपार हर्ष को प्राप्त हुआ। राजा स्तुति करने लगे, देवता लोग पुष्पवृष्टि करने लगे। भगवान् प्रसन्न होकर बोले—राजन्! तुम्हारी इस धर्ममय भक्ति से मैं अत्यन्त सन्तुष्ट हूं। मैंने तुम्हारी भक्ति एवं राजधर्म की परीक्षा के लिये ही यह माया रची थी। वास्तव में न वह व्याघ्र था, न द्विजदम्पति। सब मेरी माया थी। इसलिये तुम चिता से उतरो और स्त्रीसहित तुम्हारी जो

* इन्द्रकुलिश मम शूल बिशाला। कालदण्ड हरिचक्र कराला॥
जे इनकर मारे ना मरई। विप्ररोष-पावक ते जरई॥ (रामा० उ० कां०)

मनोकामना हो, निर्भय होकर मुझ से माँगो। तुम्हारे लिये मुझे कोई भी वस्तु अदेय नहीं है। यह सुनकर आनन्द से गद्गद तथा आँसुओं से भींगे हुए शरीर वाले प्रसन्न रोमों से पुलकित राजा ने विनयपूर्वक हाथ जोड़कर कहा—प्रभो! यदि मुझपर आप प्रसन्न हैं और वर देना चाहते हैं तो मेरे पिता वज्रबाहु मेरी माता सहित तथा मैं भी अपनी स्त्री सहित आपके श्रीचरणों की अप्राप्य विमल भक्ति पाऊँ। शिवजी ने राजा से "एवमस्तु" कहकर रानी कान्ति-मालिनी से कहा—तुम भी वर माँगो। रानी ने कहा—भक्तवत्सल! प्रभुवर!! मेरे पिता चन्द्राङ्गद तथा माता सीमन्तिनी देवी इन दोनों को भी आपकी भक्ति मिले और ये दोनों आपके निकट सदा निवास करें।" यह सुनकर भगवान् शंकर वहीं अन्तर्धान हो गये और राजर्षि भद्रायु एवं राजमहिषी कीर्त्ति-मालिनी शिव-भक्ति में परायण हो, दश हज़ार वर्षों तक राज्य-सुखोपभोग करके शिवधाम गये। इस कथा को जो पढ़ता-सुनता और दूसरों (श्रद्धालु शिवभक्तों) को सुनाता है, वह भी अपने जीवन को सुखमय बिताते हुए अन्त में शिवधाम सिधारता है। देखिये न!

"एतत्पवित्रमघनाशकरं विचित्रं, शम्भोर्गुणप्रकथनं परमं रहस्यम्।
यः श्रावयेद्बुधजनान् प्रयतः पठेद्वा, सम्प्राप्य भोगविभवं शिवमेति सोऽन्ते॥७६॥

(ब्रह्मो० खं० १४ अ०)

# सत्तानबेवाँ रत्न

## राजकन्या 'सीमन्तिनी'

आर्यावर्त देश में 'चित्रवर्म्मा' नामक एक प्रसिद्ध धर्मात्मा राजा हुआ। कहा जाता है कि वह दुष्ट-दुराचारियों के लिये यमराज तथा साधु-सदाचारियों के लिये धर्मराज था। सभी शत्रु उसके पराक्रम से काँपते थे। शरणागत पालक वह राजा उस समय संसार में अद्वितीय पुण्यात्मा कहाने लगा। चारों ओर उसकी यशश्चन्द्रिका फैल गई। उसको उन्हीं के समान एक पुत्र भी था। वह राजा शिव-विष्णु में अभेद रखता हुआ दोनों की पूजा-अर्चना किया करता था।

बहुत दिनों बाद राजाको एक कन्या उत्पन्न हुई। सब सुलक्षणों से युक्त उस कन्या को पाकर राजा ऐसे प्रसन्न हुए जैसे पार्वती को पाकर हिमालय

और लक्ष्मी को पाकर समुद्र प्रसन्न हुए थे। कुल-पुरोहित एवं अन्यान्य विद्वान् ब्राह्मणों को बुला, उन्हें दान-दक्षिणा से सन्तुष्ट करके राजाने उसके जन्मका फलाफल पूछा—उनमें से एक भविष्यद्वेत्ता ने कहा—राजन्! आपकी यह कन्या पार्वती के समान सती, दमयन्ती के समान रूपवती और लक्ष्मी के समान गुणवती होगी। और इसका नाम "सीमन्तिनी" होगा। यह दस हजार वर्ष तक अपने पति के साथ आनन्द करेगी। परन्तु एक विचारवान् ब्राह्मण ने कहा—महाराज! इस कन्या के चौदहवें वर्ष में वैधव्ययोग पड़ा है। इस प्रकार ब्राह्मणों द्वारा द्वैध वचनों को सुन कर राजा बड़े चिन्तित हुए। अन्त में यथायोग्य सब ब्राह्मणों की विदाई करके वे राजकाज में लग गये।

उधर राजकुमारी जब बड़ी हुई और व्याहने योग्य हो गई, तब एक दिन उसने अपनी किसी सखी से अपने वैधव्ययोग की चर्चा सुनी। तब से उसके चित्त में वैराग्य हो आया। इसलिये उसने मुनिपत्नी मैत्रेयी से जाकर निवेदन किया। राजकन्या बोली—मातः! भय से विकल मैं आपकी शरण में आयी हूं। अतः आप सौभाग्य-वर्द्धक कोई ऐसा उपाय बतलाने की दया करें—जिससे स्त्रियों का वैधव्ययोग नष्ट होकर वे सौभाग्यवती बनी रहें। मैत्रेयी बोली—पुत्री! शिव समेत पार्वतीजी की शरण में जाओ और नियम से स्नानादि करके प्रति सोमवार का व्रत करो। इससे सभी इच्छाएँ पूर्ण होंगी। क्योंकि भावी (प्रारब्ध) भी शिवाराधना से मिट सकती है*। विधिवत् लिंगार्चन एवं पूजन-ध्यान से तुम्हारा अवश्य कल्याण होगा। प्रति दिन उनके नमस्कारमात्र से ही धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष मिल जाता है। उनके केवल 'शिव' नामके जपने से ही सभी कार्य सिद्ध हो जाते हैं। इसलिये हे राजपुत्रि! तुम शिवालय में जाकर यही उपाय करो।

राजकुमारी मुनिपत्नी के कथानुसार शिवार्चन में लग गई। कुछ दिनों के बाद सीमन्तिनी का विवाह राजा इन्द्रसेन के पुत्र चन्द्राङ्गद से हुआ। राजा इन्द्रसेन महाराज नल की धर्मपत्नी दमयन्ती के पुत्र थे। राजा चित्रवर्मा ने सीमन्तिनी का विवाह बड़े धूमधाम के साथ किया। तदुपरान्त चन्द्राङ्गद भी यहीं (श्वशुर गृह) रहने लगे।

एक दिन अपने मित्रों के साथ राजकुमार नाव पर सवार होकर यमुनाजी में जल-क्रीड़ा कर रहे थे। इसी बीच संयोगवश नौका चकोह में

---

* भावी मेटि सकहिं त्रिपुरारी। (रामायण)

पड़कर डूब गई। वे सभी निषाद सहित वहीं डूब गये। यमुनाजी के दोनों तटों पर बैठे हुए लोगों ने हा-हाकार मचाया। यह दुर्घटना देख, लोग आश्चर्य्य के साथ दुःखी हुए। महाराज चित्रवर्मा मूर्च्छित हो गये। वृद्धों के समझाने—बुझाने पर उन्हें कुछ शान्ति मिली। चित्रवर्म्मा ने अन्तःपुर में जाकर अपनी रानी तथा कन्या को समझाया। अन्त में रानी विलाप करती हुई बोली—हाय दुर्दैव! हाय विधाता!! आज देवाराधन भी किसी काम नहीं आया। लोग कहते हैं "मृषा न होहिं देव-ऋषि वाणी" परन्तु हाय! आज मुनिपत्नी मैत्रेयी का भी कथन मिथ्या हुआ! कुमारी ने जिस निमित्त से श्रीशंकरजी का ध्यान-पूजन किया, वह भी सब व्यर्थ हुआ। अब क्या किया जाय-इत्यादि विलपती हुई स्त्रीको राजा ने समझा-बुझाकर शान्त किया।

उधर चन्द्रांगद के अलक्ष्य हो जाने पर चित्रवर्मा को उनके भाइयों ने कैद करके राज्य छीन लिया। इधर चन्द्रांगद ने जल में डूबकर नाग-नारियों को देखा। जल में कल्लोल करती हुईं नागिनों का भी ध्यान जब राजतेज से चमकते हुए उस राजकुमार पर गया, तब शीघ्र ही वे उसे पाताल लोक में ले गईं। वहाँ राजकुमार ने अनेक अलौकिक चीज़ें देखीं। वहाँ चमकते हुए सिंहासन पर विराजते हुए नागराज तक्षक को देखकर राजकुमार बड़ा चकित हुआ। पातालपति तक्षक ने राजकुमार से पूछा—हे राजकुमार! तुम डरो मत। धीरज धारण करो और अब यह बतलाओ कि तुम किसके पुत्र हो? राजपुत्र बोला—मैं पृथ्वीमण्डल में निषध देश के राजा नल महाराज के पुत्र इन्द्रसेन का पुत्र हूँ। आपके दर्शन से आज कृतार्थ हुआ। तक्षक ने फिर कहा—देवताओं में किसको पूजते तथा सर्वश्रेष्ठ समझते हो? राज-पुत्र बोला—हे पातालेश्वर! हम लोग पार्वतीपति श्री शंकरजी की पूजा करते हैं हमारे कुल के वे ही पूज्य देवता हैं। जिनके अंश से रजोगुण रूपधारी ब्रह्मा जी संसार की रचना करते हैं, जिनके सात्विक गुणों द्वारा विष्णु भगवान् संसार का पालन-पोषण करते हैं और जिनके तमःप्रधान अंश को लेकर रुद्र रूपधारी संसार का संहार करते हैं। अर्थात् सभी देवी-देवताओं के भी आदि कारण, बड़े से भी बड़ा तथा छोटे से भी छोटा भगवान् महेश्वर समस्त भूमण्डल के आदि कारण, एक, अद्वितीय, निर्विकार, सच्चिदानन्द, ब्रह्मस्वरूप हैं—ऐसे श्री शंकर जी हमारे पूज्य देवता हैं। हम उन्हीं के पूजन-भजन में सदा लगे रहते हैं। जिन भगवान् को भिन्न २ मतानुयायी भिन्न २ स्वरूप और नाम बताते हैं—ऐसे

ज्ञानमय, अचिन्त्य भगवान् शंकर हमारे पूज्य देवता हैं। देखिये न ? हमारे पूज्य शंकर महादेव कैसे हैं :—

ममेकमाद्यं पुरुषं पुराणं वदन्ति भिन्नं गुणवैकृतेन ।
क्षेत्रज्ञमेकेऽथ तुरीयमन्ये कूटस्थ मन्ये स शिवो गतिर्नः ॥ ९१ ॥
यं नास्पृशंश्चैत्यमचिन्त्यतत्त्वं दुरन्तधामा न मतत्स्वरूपम् ।
मनो वचो वृत्तय आत्मभाजां स एव पूज्यः परमः शिवो नः ॥ ९२ ॥
यस्य प्रसादं प्रतिलभ्य सन्तो वाञ्छन्ति नैन्द्रं पदमुज्ज्वलं वा ।
निस्तीर्णकर्मार्गलकालचक्राश्चरन्त्यभीताः स शिवो गतिर्नः ॥ ९३ ॥
यस्य स्मृतिः सकल पापरुजां विघातं सद्यः करोत्यपि च पुल्कसजन्मभाजाम् ।
यस्य स्वरूपमखिलं श्रुतिभिर्विमृग्यं तस्मै शिवाय सततं करवाम पूजाम् ॥ ९४ ॥
यन्मूर्द्ध्नि लब्धनिलया सुरलोकसिन्धुर्यस्याङ्गगा भगवती जगदम्बिका च ।
यत्कुण्डले त्वहह तक्षकवासुकी द्वौ सोऽस्माकमेवगतिरर्धशशांकमौलिः ॥ ९५ ॥
जयति निगमचूडाग्रेषु यस्याङ्घ्रिपद्मं जयति च हृदि नित्यं योगिनां यस्य मूर्त्तिः ।
जयति सकल तत्त्वोद्भासनं यस्य मूर्त्तिः स विजितगुणसर्गः पूज्यतेस्माभिरीशः ९६

इस प्रकार शिवजी की महिमा सुनकर पातालपति के हृदय में भगवान् शंकर के प्रति दृढ़ श्रद्धा-भक्ति उत्पन्न हो गई। इसलिये तक्षकराज ने कहा—हे नृपकिशोर ! मैं तुम्हारे ऊपर अत्यन्त प्रसन्न हूँ। तुम आनन्दपूर्वक स्वतंत्र होकर यहीं पर विहार करो; क्योंकि तुम श्री शिवजी के गूढ़ तत्त्व को जानने वाले हो। नागराज के ऐसे वचन को सुनकर उदार बुद्धिवाले चन्द्रांगद ने हाथ जोड़कर बड़े हर्ष से कहा—हे नागेश्वर ! मेरा विवाह हो चुका है, उत्तम व्रतवाली, शिवपूजन में परायण मेरी स्त्री सती है। और मेरे माता-पिता भी मेरे वियोग से दुःखित होंगे। मैं उनका एकही पुत्र हूँ। वे पुत्र-शोक से सन्तप्त होंगे। अतः मुझे अपने लोक में जाने की आज्ञा देवें—यही मेरी अभिलाषा है। यदि आप प्रसन्न हैं तो यही आज्ञा दें, ताकि मैं अपने घर पर जाकर अपने माता पिता को सुखी कर सकूं। राजकुमार के ऐसे सत्य वचन को सुनकर नागराज ने चन्द्रांगद को अनेक वस्त्राभूषणों द्वारा सन्तुष्ट करके एक दिव्य अश्व पर चढ़ाकर पातालपुरी से पृथ्वी पर भेजा। राजकुमार के साथ दो सर्पपुत्र—जो बड़े वीर थे, कर दिये और उन्हें धन-धान्य से परिपूर्ण करके यह कहा, कि तुम मुझे जब स्मरण करोगे, मैं शीघ्र ही वहाँ आ जाऊंगा।

राजकिशोर वहाँ से यमुनातट पर आकर इधर उधर घूम रहे थे, कि इसी बीच राजकुमारी भी अपनी सखी-सहेलियों के साथ यमुना-स्नान के लिये वहाँ आ पहुँची। राजकुमार ने उसे चिन्तित देखकर पूछा—तुम कौन हो? तुम्हारे इस बाल्यकाल में ही शोकातुर होने का क्या कारण है? यह सुन राजकुमारी तो लज्जित-सी होकर मौन रही, पर उसकी एक सखी ने सब वृत्तान्त कह सुनाया। राजकुमारी के पूछने पर चन्द्रांगद ने भी अपना कल्पित परिचय देता हुआ कहा—देवि! मैंने तुम्हारे पति को इसी संसार में देखा है। तुम अपने व्रत में इसी प्रकार लगी रहो। भगवान् शंकर की दया से वह शीघ्र ही तुम्हें मिलेंगे। मैं उन्हीं का चिर मित्र हूं, और ये दोनों मेरे दूत हैं। मैं एक सिद्ध महात्मा हूँ। अब मैं उनके घरपर चन्द्रांगद के पुनरागमन का शुभ-सन्देश सुनाने जा रहा हूं।

इधर सीमन्तिनी और उसकी सखियाँ प्रेम से गद्गद होकर शिवजी की महिमाकी भूरि २ प्रशंसा करने लगीं, उधर राजकुमार अपनी राजधानी में पहुँचकर एक उपवन में जा बैठा और अपने एक दूत को भेजकर संदेशा भेजा। दूत ने जाकर राजा से कहा, कि इन्द्रसेन को छोड़ दो और उसका राज्य उसे दे दो, नहीं तो उसका पुत्र (चन्द्रांगद) पातालपुरी से ऋद्धि-सिद्धि के साथ यहां आ गया है। आख़िर तुम लोगों को उसके बाणों द्वारा प्राण देना पड़ेगा। इसलिये अभी से सावधान हो जावो।

इधर सपत्निक राजा छोड़ दिये गये। चन्द्रांगद के स्वागत के लिये सब लोग नगर से बाहर आये, और बड़ी धूम-धाम से उन्हें ले जाकर राजगद्दी पर बैठाये। उधर चित्रवर्मा को अपने दामाद का आगमन सुनकर अपार हर्ष हुआ। अतः अनेक वस्त्राभूषणों से सुसज्जित असंख्य धन के सहित अपनी पुत्री सीमन्तिनी को उसके ससुराल में भेजा। कुछ ही दिनोंमें उनके आठ पुत्र और एक कन्या उत्पन्न हुई। इस प्रकार श्रीशंकरजी की भक्ति से वे सब बहुत दिनों तक राज्यसुख भोग करके अन्त में शिवधाम को गये।

यः साक्षी सर्वभूतानां य आत्मस्थो निरञ्जनः।
यस्येच्छावशगो लोकः सोऽस्माभिः पूज्यते शिवः॥ ९१॥

(ब्रह्मोत्तर खण्ड ८ अ०)

# अट्ठानबेवाँ रत्न

## रानी सुमति

अवन्तीपुरी में 'मन्दर' नामक एक ब्राह्मण रहता था। वह महाविषयी परदारापहारी तथा व्यभिचारी था। वह किसी भी उपाय ( चोरी बदमाशी अन्यायद्वारा ) से धन कमाना चाहता था। सन्ध्यादि नित्य क्रियाओं से रहित; गो-ब्राह्मण-सुरद्वेषी, कुमार्गगामी होने के कारण वह उस समय हेय दृष्टि से देखा जाने लगा। वह 'पिङ्गला' नामक वेश्या में आसक्त होकर उसी के यहाँ रहने भी लगा। खाना-पीना, उठना-बैठना सब उसी के साथ कर लिया। वे दोनों विषयानन्द में अनुरक्त होकर अपने सामने संसार को तुच्छ समझने लगे।

एक बार उसके घरपर 'ऋषभ' नामक कोई शिवयोगी उसे गृहस्थ समझकर, उसके यहां आया। उसे देखकर इन दोनों ने अपना अहोभाग्य समझा और हर्ष के साथ योगी का आतिथ्य सत्कार किया। उनके चरणों को धोकर सिर लगाया और बड़ी भाव-भक्ति से रात भर उनकी सेवा की। योगी प्रसन्न हो, आशीष देकर प्रभात होते ही चला गया। कुछ समय बीतने पर वे दोनों मर गये, और अपने २ कर्मवश फिर जन्मे।

दशार्णदेश के राजा 'वज्रबाहु' की रानी 'सुमति' के गर्भ से उस ब्राह्मण का पुनर्जन्म हुआ। जिस समय रानी गर्भवती हुई, उस समय से उनकी सपत्नियों को बड़ा सन्ताप होने लगा। वे अपनी बड़ी सौति के इस अभ्युदय को न सह सकीं और लगी द्वेष करने। ईर्ष्यावश एक दिन सौतियों ने मिलकर रानी सुमति को किसी प्रकार विष खिला दिया। परन्तु दैवयोग से वह न मर सकी। उसकी गर्मी का बड़ा भारी असर गर्भ पर अवश्य पड़ा। किसी प्रकार ओषधि-प्रयोग से गर्भपात तो न हो पाया; परन्तु जो असह्य वेदना उस रानी को हुई, वह वही जानती होगी। क्लेश से विकल होकर रानी सदैव रोया करती थी। उसका रोना सुन राजा को बड़ा कष्ट होने लगा। जब दसवें मास पर उसे एक सुन्दर तेजस्वी राजचिह्नों से युक्त पुत्र हुआ, तब राजा को भी परम आनन्द मिला, सभी प्रजा सुखी हुई। परन्तु राजा की शेष रानियों को अपार कष्ट हुआ।

उसे विष की गर्मी से प्रसव होने पर भी कई महीनों तक रानी को बड़ी वेदना सहनी पड़ी। साथही बालक भी क्लेशित रहने लगा। बचपन में इसके असह्य दुःख को राजा भी न सह सके। दिनरात-रोना-कलपना सुन-सुनकर

राजा-रानी चिन्तित रहा करती थीं। जब चिकित्सा करने पर भी उसका स्वास्थ्य नहीं सुधरा और रोना-चिल्लाना भी बन्द नहीं हुआ, तब अपना निद्रा-भंग तथा अत्यन्त कष्ट होते जानकर राजा ने महारानी सुमति को उसके नवजात शिशु के साथ ही रथपर बैठाकर सारथीद्वारा किसी दूर के वन में छोड़वा दिया।

निर्जन वन में त्यागी हुई अकेली रानी, अपने पुत्र को गोद में छिपाये इधर-उधर घूमती हुई, रास्ते में भूख-प्यास के मारे व्याकुल हुई, जल ढूँढ़ रही थी। इसी बीच उसने एक नगर देखा। उसके मन में कुछ धीरज आया। अनेक कुश-कंटकों से वींधती हुई रानी नगर के समीप पहुँची। उस नगर में एक बड़ा धनी-मानी नगरपति वैश्य था। उसका नाम 'पद्माकर' महाजन था। उस महाजन की एक गृहदासी आती हुई रानी के पास पहुँची। रानी ने अपना सब वृत्तान्त उससे कह सुनाया। वह बेचारी दासी भी राजा के इस निष्ठुर व्यवहार से दुःखित हुई। अतः रानी को वह महाजन के पास ले गई और सब वृत्तान्त कह सुनाया। रानी के इस कष्ट को सुनकर पद्माकर को भी बड़ी दया आयी। अतः उसका अपने यहाँ बड़ा आदर-सत्कार किया और अपना एक घर दे दिया, रानी उसी में सुख से रहने लगी।

दैव बड़ा प्रबल है। अभी तक रानी का उसने पीछा नहीं छोड़ा। निर्जन वन के अनेक कष्टों से जान तो बच गई; परन्तु बालक का रोग नहीं दूर हुआ। अब और भी वह अस्वस्थ होगया। वैश्य ने भी चिकित्सा कराकर हार खायी। निदान बालक की मृत्यु हो गई। वह अनाथ रानी विलाप करने लगी। हा! दैव सचमुच ही बड़ा निष्ठुर है। एक पर एक दुःख आताही रहता है। उसी समय महाजन के यहाँ एक ऋषभ नामक योगी आये और वैश्यपति द्वारा रानी के पास लाये गये। योगी ने रानी को दुःख से कातर एवं पुत्र-शोक से विह्वल देखकर बहुत समझाया।

ऋषभयोगी ने रानी से कहाः—हे सुमते! संसार में कौन किसका है? कौन मरता और जीता है? आत्मा तो सबकी एक है। सभी जीव समान हैं। मरना-जीना तो शरीर का धर्म है। आत्मा तो अजर-अमर निर्विकार, अज तथा नित्य है। प्राणिवर्ग गुणों (प्रारब्ध) से रचे जाते हैं। अपने २ प्रारब्ध कर्म के भोगने वास्ते सभी जीव संसार में आते हैं, मिथ्या मोहजाल आकर फँसते हैं और माता-पिता, पुत्र-कलत्र, स्त्री-पुरुष, शत्रु-मित्र के बन्धन में आसक्त होकर

संसार-सागर में निमग्न रहते हैं। यह जीव परब्रह्म परमात्मा के अंश से (अव्यक्त से व्यक्त) जल के बुल्ले के सदृश उत्पन्न होता और फिर यथाकाल उसी में विलीन हो जाता है। अपने पूर्वकृत कर्मों का भोक्ता जीव इस संसार में आकर फिर कर्मानुसार शरीरान्तर में चला जाता है। इसी प्रकार वह सदा (जब तक कर्मबन्धन क्षीण नहीं होता) आवागमन में लगा रहता है। और अपने २ कर्मानुसार सुख-दुःख भोगा करता है। ऐ रानी! प्राणी की *आयु, वित्त, विद्या, कर्म, और मृत्यु आदि सब गर्भ में ही रचे जाते हैं। इसलिये तुम चिन्ता न करो। क्योंकि "नाकाले म्रियते जन्तुः कल्पकोटिशतैरपि"† बिना काल के कोई नहीं मर सकता। तुम्हारे पुत्र की इतनी ही आयु थी। इसलिये वह शरीरान्तर में चला गया। अब उसके लिये चिन्ता करना व्यर्थ है। तुम शोक-मोह छोड़कर भगवान् शंकर की आराधना करो। क्योंकि एक न एक दिन सब की मृत्यु होगी। लड़का तथा राजा अपने कर्मवश है और तुम अपने कर्माधीन हो। सब जंजाल छोड़कर यदि तुम सुखी रहना चाहती हो, तो हे वरानने! 'मृत्युञ्जय भगवान् की शरण में जाओ'—यह मेरा अन्तिम उपदेश है। यथाः—

अतो जन्मजरां जेतुं यदीच्छसि वरानने!
शरणं व्रज सर्वेशं मृत्युञ्जयमुमापतिम् ॥ ७३ ॥
तावन्मृत्युभयं घोरं तावज्जन्मजराभयम्।
यावन्नो याति शरणं देही शिवपदाम्बुजम् ॥ ७४ ॥
अनुभूयेह दुःखानि संसारे भृशदारुणे।
मनो यदा वियुज्येत तदा ध्येयो महेश्वरः ॥ ७५ ॥
मनसा पिबतः पुंसः शिवध्यानरसामृतम्।
भूयस्तृष्णा न जायेत संसारविषयासवे ॥ ७६ ॥
विमुक्तं सर्वसङ्गैश्च मनोवैराग्ययन्त्रितम्।
यदा शिवपदे मग्नं तदा नास्ति पुनर्भवः ॥ ७७ ॥

---

* आयुः कर्म च वित्तं च विद्या निधनमेव च।
पंचैतानपि सृज्यन्ते गर्भस्थस्यैव देहिनः ॥

† नाभुक्तं क्षीयते कर्म कल्पकोटिशतैरपि ॥

तस्मादिदं मनो भद्रे शिवध्यानैकसाधनम् ।
शोकमोहसमाविष्टं मा कुरुष्व शिवं भज ॥ ७८ ॥
( ब्रह्मो० खं० १० अ० )

इस प्रकार शिवयोगी द्वारा समझाई गई वह रानी योगी के चरणों में सिर नवाकर फिर बोली—हे योगिराज ! बन्धु-बान्धवों से पृथक् की गई तथा पति-पुत्र वियोग से व्याकुल मेरी मृत्यु के सिवाय और कौन गति है ? इसलिये मैं अब जीते-जी शिवजी का पूजन-ध्यान करूँगी । परन्तु मेरे पुत्र को जिलाकर मुझे सुखी करने की कृपा करें । यही मैं चाहती हूँ । रानी के इस दैन्य वचन को सुनकर योगी ने उसे धैर्य्य दिया और शिवजी के महामंत्रद्वारा अभिषिक्त करके उस बालक को शीघ्रही जिला दिया । उसके समस्त अंगों में भस्म लेपन करके उसके सभी व्रण भर दिये । भस्म लगाते ही उस बालक के सभी अंग सोने के समान चमकने लगे । रानी ने अपने बालक के उस दिव्य शरीर को हृदय से लगाया और प्यारसे चुम्बन करके उसे गोदी में बैठाकर दूध पिलाया । उसी समय बालक को लिये हुए रानी योगी के चरणों पर गिर पड़ी । योगी ने उसे उठाया और कहा—हे साध्वि ! तुम्हारा यह पुत्र 'भद्रायु' नाम से संसार में प्रसिद्ध होगा । इसकी ख्याति अमर होगी ।" इस प्रकार भस्म के प्रताप से वह राजकुमार जीवित होकर संसार में परम सुख का भोग करते हुए अन्त में शिवधाम गया । रानी भी शिवधाम गयी ।

तौ च तद्भस्मना स्पृष्टौ प्राप्तदिव्यकलेवरौ ।
देवानां सदृशं रूपं दधतुः कान्तिभूषितम् ॥ ८६ ॥
( ब्रह्मो० खं० १० अ० )

जो तुम दीन दयाल कहाओ ॥ टेक० ॥
तौ मम हृदय विमल करिये प्रभु भक्ति भाव दरसावो ।
श्रीगौरी हिय रंजन शंकर मन मेरे बसि जावो ॥
वेगि हरो दारुण दुख दारिद अब जनि देर लगावो ।
देवी सहाय दास अपने को निज पुर वेगि बुलाओ ॥

# निन्नानबेवाँ रत्न

## शिवभक्त 'सुप्रिय' वैश्य

'सुप्रिय' नामक एक वैश्य शिवजी का परम भक्त था। वह धर्मात्मा, सदाचारी तथा शैवधर्म-परायण था। वह निरन्तर भस्म-रुद्राक्ष धारण किया करता था। बिना शिवपूजन किये जल तक नहीं ग्रहण करता। शिव जी को बिना भोग लगाये वह कभी भी खाद्य पदार्थों का स्वयं भोजन करना महापाप समझता था।

एक दिन वह वैश्य व्यापार से निवृत्त होकर नाव द्वारा किसी दूसरी जगह जा रहा था। रास्ते में दैववश 'दारुक' नामक एक राक्षस नौका में स्थित मनुष्यों को पकड़कर अपनी पुरी में ले गया। वहाँ दृढ़ बन्धन में उन्हें बाँधकर कारागार में डाल दिया। जेल में भी इस प्रकार शिवभक्ति देखकर सभी मनुष्य चकित हो रहे। क्योंकि पूजनोपरान्त सुप्रिय वैश्य शिवपूजन करता ही रह गया। इस प्रकार पूजनोपरान्त सुप्रिय वैश्य शेष कैदियों को शिवपूजन का उपदेश करता एवं उनका माहात्म्य समझाया करता था। मंत्रजप एवं शिवलिंग की पार्थिवपूजा की विधि बतला कर, उन लोगों की इधर अभिरुचि पैदा करता था। थोड़े ही दिनों में कारागार के सभी कैदी शिवभक्त हो गये और लगे श्रीशंकरजी की तन-मन से आराधना करने। इस प्रकार उस वैश्य के शिवाराधन करते २ छः मास निर्विघ्न समाप्त हो गये।

एक दिन दारुक राक्षस के किसी दूत ने जाकर उससे जेल की सारी अद्भुत बातें कह सुनाईं। दूत बोला—महाराज! आपने जिन्हें कैद किया है, वे सभी किसी देवता की आराधना में निमग्न रहते हैं और उनमें सुप्रिय नामक वैश्यपुत्र तो निरन्तर ध्यान लगाये रहता है। यह सुन क्रोध से लाल होकर दाँत पीसता हुआ वह दैत्येन्द्र कारागार में एकाएक आ पहुँचा। वहाँ दूत की सारी बातें सत्य देखकर वैश्यशिरोमणि सुप्रिय से उसने पूछा—ऐ वैश्य! तू

यह क्या कर रहा है? आँखें मूंदकर कौन सा षड्यंत्र रच रहा है? सत्य २ कहो, नहीं तो तुम आज सीधे यमलोक भेजे जावोगे। सुप्रिय ने कुछ उत्तर न दिया; वलिक निडर होकर शिवध्यान में ही ज्यों का त्यों लगा रहा। यह दशा देखकर वह अत्यन्त क्रोधित हो, अन्य राक्षसों को उसे मारने के लिये भेजा। राक्षसों को आते हुए देखकर वह वैश्य शिवजी का ध्यान करते हुए उनके नामों का उच्चारण करने लगा।

हे भक्तभयहारी शिवजी! हे त्रिलोकेश शंकरजी! हे भक्तवत्सल प्रभो!! हे दुष्टदल-निकन्दन, दयालु देवदेव!!! अपने इस दीन जनपर दया करो और दुष्ट के हाथ से प्राणों की रक्षा करके मुझे अपना विमल दर्शन दो। इस प्रकार उस वैश्य की करुण स्तुति सुनकर श्रीशंकरजी प्रसन्न हो गये और उस कारागार के चौहद्दी के मध्य, एक ऊँचे स्थान पर चमकते हुए सिंहासन में स्थित, ज्योतिःस्वरूप शिवलिंग का दर्शन देकर उसी में सपरिवार अपने पंच-वदन त्रिनेत्र, सिर पर गंगा तथा ललाट में चन्द्रमा और समस्त अंगों में विभूति रमाये हुए नागयज्ञोपवीती श्री शंकर जी ने दर्शन दिया! वैश्य ने फिर स्तुति की। उससे प्रसन्न होकर उसे पाशुपतास्त्र प्रदान किया। उसी अस्त्र से सम्पूर्ण राक्षसों का विनाश करके सुप्रिय वैश्य शिवधाम को चला गया। भगवान् ने भी यह आदेश किया कि जो मनुष्य अपने वर्ण-धर्म में स्थित रहते हुए मेरी आराधना करेगा और इस ज्योतिर्लिंग का दर्शन करेगा, वह चक्रवर्ती राजा होगा। आज से इस लिंग का नाम 'नागेश' पड़ा। इस नागेश लिंग की उत्पत्ति एवं माहात्म्य जो ध्यान से सुनेगा, वह बुद्धिमान्, संसार में समस्त सुखों का भोग करके अन्त में मुक्त होकर परमपद को पावेगा।

एतद्यश्शृणुयान्नित्यं नागेशोद्भवमादरात्।
सर्वान्कामानियाद्धीमान् महापातकनाशनान्॥
(शि० पु० श० को० रु० सं ४ अ०)

# सौवाँ रत्न

## शिवभक्त एक वैश्य और उसकी भार्या

वैदित्य नगर में एक वैश्य रहता था। निर्धनता के कारण अपने भाइयों से तिरस्कृत होकर, अपनी स्त्री को साथ ले, वह सौराष्ट्र देश के अन्तर्गत चमत्कारपुर के समीप अनर्तदेश में पहुँचा। मार्गश्रम से थक जाने के कारण वह एक सरोवर पर स्नानार्थ गया। वह सरोवर विविध रंग के सुन्दर कमलों से शोभायमान हो रहा था। निर्मल तथा शीतल जल हृदय को ठण्ढा करने वाला था। परन्तु भूख-प्यास के मारे बेचैन उस वैश्य को यह कुछ अच्छा नहीं लगा। वह पहुँचते ही उन सुन्दर फूलों को तोड़ कर बेचने की धुन में लग गया। और सोचने लगा—यदि मैं इन फूलों को ले जाकर नगर में बेचूं तो खाने-पीने के लिये पर्याप्त हो जायगा। ऐसा विचार, वह धीरे से फूलों को तोड़कर विक्रयार्थ किसी नगर में चला गया; परन्तु वहाँ प्रयत्न करने पर भी कुछ नहीं बिका। जब सूर्यास्त होने को आया, तब वह निराश होकर अपनी स्त्री को साथ ले किसी एक टूटे-फूटे देवालय में गया। वहां जाकर वे दोनों निराहार सो रहे। इस प्रकार निशीथकाल [ आधी रात ] में संगीत की ध्वनि सुनकर वैश्य चौंक पड़ा और जाकर देखा तो अनेक ब्राह्मण वहां खड़े होकर बड़ी भाव-भक्ति से देवदेव महाकालेश्वर भगवान् की पुजा कर रहे थे। कुछ लोग नृत्य करते हुए उनकी आरती उतार रहे थे। इसी बीच उस वैश्य ने उन कमल-कुसुमों से कुछ फूल बेंचने को कहा। यह सुनकर एक ब्राह्मण ने चौबीस तोला सुवर्ण देकर वह कमल लेना चाहा; परन्तु महाकाल भगवान् के दर्शन के प्रभाव से उस समय उस वैश्य की बुद्धि पवित्र हो गई। मन में विचारने लगा कि मैं फूल व्यर्थ ही बेंच रहा हूँ। यदि इन फूलों द्वारा भगवान् का पूजन करूँ तो वे प्रसन्न होकर मुझे सब कुछ दे सकते हैं। और मैं मनोवांछित वरदान पाकर कल्याण का भागी बन सकता हूँ।

ऐसा विचार कर तथा अपनी स्त्री के परामर्श देने पर स्नानादि नित्यक्रियाओं से युक्त होकर उसने प्रेमसहित कमलोंद्वारा भगवान् शंकर की पूजा की। तत्पश्चात् क्षुधा से व्याकुल उस वैश्य की वहीं पर मृत्यु होगई। वैश्य की साध्वी स्त्री भी हर्ष युक्त उसकी चिता में भस्म होकर "सती" होगई। इस प्रकार वे दम्पति जन्मान्तर में फिर जन्म लेकर पृथ्वी पर आये। वैश्य कान्तिपुर का राजा हुआ और वैश्यपत्नी दशार्णव देश के राजा की राजकन्या हुई। यथा

समय स्वयंवर में राजकन्या ने इसी राजा को पति स्वीकार किया। इस प्रकार शिवभक्ति के प्रभाव से वे दोनों राजा-रानी जीते जी इस लोक में परम ऐश्वर्य्य का उपभोग करके अन्त में शिवलोक [कैलासपुरी] को सिधारे।

ततः कालेन सम्प्राप्य देहान्तं स महीपतिः।
सम्प्राप्तः परमं स्थानं जरामरणवर्जितम् ॥

[ नागर खण्ड ४७ अ० ]

# एक सौ एकवाँ रत्न

## शिवभक्त धर्मगुप्त

प्रभास क्षेत्र में 'धर्मगुप्त' नामक एक सदाचारी वैश्य रहता था। वह धनाढ्य और परोपकारी पुरुष था। उसकी बुद्धि उदार, शरीर सुन्दर और मन शिवभक्ति में परायण था। उसकी स्त्री भी उसके अनुकूल तथा प्रियवादिनी थी। वह वैश्य-दम्पति सदैव शिवपूजन में तत्पर रहते हुए न्याय से काम किया करते तथा शिवरात्रि का व्रत रहकर शिवाराधन किया करते थे। एक वार एक शिवालय में वे दोनों पूजन के लिये पहुँचे। शिवरात्रि का महापर्व था, दिन में व्रतोपवास रहकर रात में शिवपूजन करने लगे। इसी बीच वहां एक चोर आया। उसने विचार किया कि आज शिवरात्रि है, शिवमन्दिर में यात्रियों की अपार भीड़ होगी, अतः वहां चलने से कुछ अवश्य ही गहरा माल हाथ लगेगा। इस प्रकार वह मन ही मन निश्चय करके एकान्त में छिपकर जा बैठा।

इधर वह पापी चोर चोरी की घात में लगा हुआ था। उधर मन्दिर में नृत्य-गान हो रहा था, सभी लोग उधर ही तन्मय होकर उत्सव में लगे हुए थे। जब कुछ रात्रि शेष बची तव किसी कार्यवश धर्मगुप्त की स्त्री बाहर निकली। वह चोर उसे बाहर निकलते ही झट उसके कानों से कर्णफूल छीनकर ले भागा। वैश्यपत्नी चोर २ चिल्लाने लगी। कोलाहल सुनकर लोग इधर-उधर दौड़े। तत्पश्चात् नगर-रक्षक [ पूलिस ] चोर को ढूँढ़ने के लिये भेजे गये। वह शीघ्रही पकड़ा गया। चोर ने उस सुवर्ण-भूषण को भय से मुख में छिपा लिया। राजरक्षकों [ सिपाहियों ] ने चोर का सिर तलवार से काट डाला। वह वहीं मरकर शिवधाम को चला गया। क्योंकि उस चोर ने पाखण्डवृत्ति द्वारा भी रात

में जागरण किया था। रात्रि में उस जागरण के प्रताप से तथा शिवसानिध्य में मरने के कारण जन्मान्तर में वही चोर "सुदर्शन" नामक राजा हुआ। जो शिव भक्ति करके रानीसहित शिवलोक को चला गया। क्योंकि शिवजी के नाम जपने से, उनके लिंगार्चन से तथा उनके मन्दिर में निवास करने से मनुष्य परम पद को पाता है।

पापानां हरणं शम्भोर्नाम शक्तिर्ई पावनी।
शक्नोति पातकं तावत्कर्त्तुं नापि नरः क्वचित् ॥

( विद्येश्वर संहिता २४ अ० )

## एकसौ दोवाँ रत्न

### शिवभक्त 'श्रीकर' गोप

उज्जैन नगरी में 'चन्द्रसेन' नामक एक राजा रहते थे। वे महाकाल शिव की प्रेम सहित पूजा किया करते थे। एक दिन वे उनके पूजन-ध्यान में मग्न थे। इसी बीच एक पाँच वर्ष का गोप-बालक अपनी माता के साथ वहां आ पहुँचा। उस बालक ने आश्चर्य तथा प्रेम से वह शिवपूजन देखकर प्रणाम किया और एक विचित्र भाव से उस कौतुक को हृदय में रख, शिवपूजन की उत्कण्ठा प्रगट करने लगा। मार्ग में प्राप्त एक सुन्दर पत्थर के टुकड़े को घर लाया। उसे शिवलिंग समझ, भाव-भक्ति के साथ, विधिवत् पुष्प-चन्दनादि चढ़ाकर उनकी पूजा करने लगा और उनके ध्यान में मग्न होगया।

इसी बीच उसकी माता उसे भोजन के लिये बुलाने आई। जब उसके अनेक प्रयत्न करने पर भी बालक नहीं सुना और न ध्यान ही छोड़ा, तब उसकी माता ने नेत्र मूंद कर शिवध्यान करते हुए अपने बालक को बलपूर्वक उठा ले चलने का विचार दृढ़ करके उस शिवलिंग को फेंक दिया। और बालक को उठा कर ले चलने लगी। किसी प्रकार घर पहुंच कर लड़के ने अपने ध्यान-पूजन को माताद्वारा भंग जानकर भगवान् की स्तुति करना प्रारम्भ किया। बारंबार हा देवदेव, हा परमात्मन्! शम्भो!! दया करो, मुझे बालक जानकर मेरे अपराधों को

क्षमा करो''—इस प्रकार विलाप करता हुआ, पृथ्वीपर मूर्छित हो गिर पड़ा। तदनन्तर कुछ सचेत होकर नेत्र खोला और देखा तो सामने एक अपूर्व विचित्रता देखने में आई। वह अपने घर के सामने महाकाल भगवान् का विचित्र मन्दिर—जिसमें सोने के किवाड़ लगे हुए हैं, जो रत्नजटित हैं, और जिसके भीतर एक प्रकाशमान ज्योतिर्लिंग देदीप्यमान हो रहा है—जिसके प्रकाश से रात्रि में दीपक की आवश्यकता नहीं पड़ती—ऐसी विशाल मूर्त्ति एवं अनुपम मन्दिर देखकर वह आश्चर्यित होगया। तत्पश्चात् वह गोपसुत भगवान् महादेव की स्तुति करने लगा।

इस प्रकार जब सूर्यास्त हो आया तब वह बालक अपने घर गया। वहां अपनी माता को देववधू की भाँति सोती हुई जान कर उसे जगाया। माता ने जागते ही अपने घर के सामने एक अद्भुत मन्दिर देखा। पुत्र को सामने खड़ा देखकर प्रेम से गोद में बैठा लिया और प्रेमालिंगन करके शिवभक्त उस बालक की मनही मन प्रशंसा की। इधर शंकर जी की अनुकम्पा से गोपी और गोपसुत आनन्द करने लगा। उधर महाराज चन्द्रसेन गोपी के पुत्र का आश्चर्य्यमय चरित्र सुनकर उसके घर आये। वहां महाकालेश्वर भगवान् की अपूर्व मूर्त्ति एवं विशाल मन्दिर को देखकर राजा चकित हो गये। गोपसुत को बुलाकर उसे हृदय से लगाया और उसके इस कार्य की भूरि २ प्रशंसा की। मनही मन उसके भाग्य की सराहना करके वे स्वयं भी कृतार्थ हुए।

उसी समय भगवान् की दया से कपिराज श्रीहनुमानजी वहाँ प्रगट हुए। और राजा आदि मनुष्यों से कहने लगे—"हे मनुष्यो! संसार में शीघ्र कल्याण कारी भगवान् शिवजी को छोड़कर दूसरा कोई नहीं है। तुम लोग प्रत्यक्ष ही गोपसुत को देख रहे हो। इसने कौन सी तपस्या की है? ऋषि-मुनि हजारों वर्ष तक तप करके जो फल नहीं पाते, वह इसने बालकपन में ही पा लिया। यह आशुतोष महाकाल भगवान् की दया का ही फल है। इसलिये तुम लोग भी इनके दर्शन से कृतार्थ होओ और यह भी स्मरण रखो। इस बालक की आठवीं पीढ़ी में महा यशस्वी नन्दगोप नामक एक राजा होगा। उसीके यहां भगवान् श्रीकृष्णजी पुत्ररूप से लीला करेंगे। और समस्त गोपों को अपनी अद्भुत लीलाओं द्वारा चकित करेंगे।" इस प्रकार हनुमानजी सन्देशा देकर वहीं अन्तर्धान हो गये। यथाकाल महाकाल भगवान् का पूजन-ध्यान करके श्रीकर गोप और महाराज चन्द्रसेन भी सपरिवार शिवधाम गये। जो इस चरित को मन

लगाकर सुनेगा और पढ़ेगा, वह भी शीघ्रही अपने मनोरथों को पाकर अन्त में सद्गति पावेगा।

कालेन श्रीकरः सोऽपि चन्द्रसेनश्च भूपतिः।
समाराध्य महाकालं भजेतुः परमं पदम् ॥ ७६ ॥
(शि० पु० रु० सं० ४ अ०)

# एक सौ तीनवाँ रत्न

## महाकाल और नन्दी वैश्य

प्राचीन काल में उज्जैनपुरी में "नन्दी" नामक एक वैश्य रहता था। वह धनी-मानी तथा क्रियानिष्ठ सज्जन पुरुष था। वह नित्य शिवपूजन में तत्पर रहता तथा वेद-वेदांग-शास्त्र निष्णात विद्वानों द्वारा शास्त्रोक्त विधि (आसन, पाद्य, अर्घ, स्नान, आचमन, वस्त्र, यज्ञोपवीत, गन्ध, अक्षत, पुष्प, चन्दन धूप, दीप, नैवेद्य, दक्षिणा और आरती-आदि षोडशोपचारों) से कराया करता था। इस प्रकार उस भाग्यवान् नन्दी वैश्य ने वर्षों तक अखण्ड पूजन कराया।

एक दिन एक व्याधा घूमता हुआ शिवलिंग के समीप आया। निकट के सरोवर में जलपान करके बाहर आया तो नन्दी वैश्य से पूजित उस शिवलिंग को देखा। लिंग के पास जाकर जलपात्र के अभाव से अपने मुंह के कुल्लाद्वारा ही उनको स्नान कराया। एक बिल्वपत्र चढ़ा तथा अपने भोजन की सामग्री को उन्हें अर्पण करके भोजन किया और मनमें नित्यपूजन का संकल्प करके वह अपने घर लौट आया।

जब दूसरे दिन नन्दी प्रातःकाल वहाँ पहुँचा तो शिवलिंग को अपवित्र तथा वहाँ के पात्रों को जूठा देखकर वह बड़ा चिन्तित हुआ। शिवालय को धोकर पुनः पूर्ववत् पूजन करके घर लौट आया। घर आने पर उस दिन नन्दी बहुत उदास था। उसके पुरोहित महाराज ने इस प्रकार नन्दी के उदास का कारण पूछा—तब नन्दी ने कहा—हे विप्रदेव! आज मैंने मन्दिर में बड़ी अपवित्रता देखी है। न जाने यह किसने किया है। यह न जानकर मेरा चित्त अत्यन्त दुःखित हो गया है। पुरोहित ने कहा—कल सवेरे चलकर मैं इसका पता लगा लूंगा। आप चिन्ता छोड़ दें।

दूसरे दिन नन्दी ने पुरोहित के साथ फिर मन्दिर में जाकर विधिवत् पूजन किया। आज पूजा करते २ उसे दोपहर हो गये। ठीक मध्याह्न में 'महाकाल' नामक एक भील (किरात) उन लोगों से देखा गया। पुरोहित ने अनुमान किया कि यह वही व्याधा है, जिसने उस दिन मन्दिर को अपवित्र किया था। उस विकराल वेषधारी महाकाल को देखकर नन्दी तथा उसके पुरोहित दोनों डरकर वहीं छिप गये। जब वह किरात पुनः शिवपूजन करके अपने स्थान पर चला गया, तब ये दोनों भी अपने घर लौट आये। यहाँ आकर वैश्य ने विद्वान् ब्राह्मणों को बुलाया और किरात के किये हुए सब कामों को सब से कह सुनाया। तब ब्राह्मणों ने कहा—हे वैश्यश्रेष्ठ! उस लिंग को अपने घरपर लाओ। नन्दी ने ब्राह्मणों की आज्ञा से शिवलिंग को वहाँ से उखाड़, अपने घर पर लाया और नवरत्नों से सुशोभित सुवर्ण की पीठिका बनाकर, विधिवत् उसकी प्राणप्रतिष्ठा करायी। तदनन्तर षोडशोपचार से शिवजी का पूजन किया।

उधर नियमानुसार किरात फिर दूसरे दिन यथाकाल वहाँ पहुँचा। जब शिवलिंग वहाँ नहीं दिखाई दिया, तब वह किरात ऊँचे स्वर से चिल्ला २ कर पुकारने लगा—हे शम्भो! कहाँ गये? आज दर्शन दो, नहीं तो मैं अपना प्राण त्याग दूँगा। हे त्रिपुरान्तक! हे प्रभो!! हे रुद्र महादेव!!! आप शीघ्र दर्शन दो नहीं तो मैं अब एक क्षण भी आपके दर्शन बिना नहीं जी सकता। जब उसे दर्शन नहीं मिला, तब वह क्रोधित होकर, दर्शन की इच्छा करता हुआ शिवजी के पूजन के लिये, जल-अक्षत-बिल्वपत्र आदि देकर वहीं दण्ड के समान गिर गया और चिल्लाया कि ऐ शम्भो! आप शीघ्र दर्शन देकर मुझे कृतार्थ करें, नहीं तो लीजिये आपको यह प्राण निछावर है। भूतलपर गिरा हुआ किरात शिवध्यान में निमग्न हो गया।

इस प्रकार अनन्य भक्ति वाले उस किरात के सम्मुख गणों से युक्त कपूर के समान चमकनेवाले जटाजूटधारी, भक्त-भयहारी, गंग-सिरधारी, भाल-चन्द्रमा विहारी वह अद्भुत रूपधारी नाग-यज्ञोपवीती श्रीशंकरजी ने दर्शन देकर कहा—हे वनवीर! तुम हमारे भक्त हो। अतः मनोवाँछित वरदान माँगो। भगवान् शिवजी के वचन सुनकर वह बोला—हे शिवशम्भो! 'मैं आपका दास होऊँ और आप मेरे स्वामी होवें। अर्थात् आपकी विमल भक्ति मुझमें हो। बस, यह वरदान दीजिये। क्योंकिः—

अहं दासोऽस्मि ते रुद्र ! त्वं मे स्वामी न संशयः ।
एतच्छ्लाघ्यतमं लोके देहि जन्मनि जन्मनि ॥ ७५ ॥
( केदारखंड ६ अ० )

इस प्रकार किरात की निष्काम भक्ति जानकर भगवान् बहुत प्रसन्न हुए । अतः उसको अपने धाम का द्वारपाल बनाकर गणों में मिला लिया । इसी बीच डमरू का शब्द वहाँ गूंज उठा । उस शब्द को सुनकर नन्दी वैश्य आश्चर्यित हो, उस तपोवन में आया । वहाँ गणों सहित शिवजी का निवास जानकर वह किरात की स्तुति करने लगा; क्योंकि वही द्वारपाल था । बिना उसकी आज्ञा के शिवजी के पास जाना असम्भव था । नन्दी बोला—हे परन्तप ! मैं आपकी शरण में हूं, मुझे भी भगवान् के दर्शन कराओ ?

नन्दी का विनम्र बचन सुन, किरात ने उसका हाथ पकड़कर उसे भगवान् की शरण में लाया । दयालु शिवजी ने हँसकर किरात से कहा—यह कौन है ? इसे तुम गणों के समीप तक कैसे लाये ? किरात ने कहा—हे देव ! यह आपका भक्त आपकी सदैव विधिवत् पूजा किया करता है । हे भक्तवत्सल ! स्वामिन् !! आप नन्दी को अपना अनुचर समझिये । श्री महादेव जी बोले हे महाकाल ! मैं नन्दी वैश्य को नहीं जानता । तुम मेरे भक्त और सखा भी हो । इसलिये हे तात ! तुम जो कहो, मैं वही करूंगा । यह वैश्य तुम्हारा अनन्य भक्त जान पड़ता है और तुम हमारे भक्त हो, इसलिये यह भी हमारा परम भक्त कहलाया । उसी समय दयालु शंकर की कृपा से विमान आया और उन दोनों को उसपर बैठाकर कैलासपुरी में पहुँचा दिया । वहाँ वे दोनों विश्वेश्वर की सारूप्य मुक्ति को प्राप्त हुए । इस प्रकार नन्दी और किरात दोनों परम धाम को चले गये ।

तयोर्भावं स भगवान् विदित्वा प्रहसन्निव ।
उवाच परया भक्त्या भवतोरस्तु वाँछितम् ॥ ७६ ॥
( केदार खं० ६ अ० )

॥ इति गुप्तखण्ड ॥

—०×०—

# भक्त खण्ड

## एकसौ चारवाँ रत्न

### परम शैव 'आहुक' भील

अर्बुदाचल पर्वत के निकट एक 'आहुक' नाम का भील रहता था। उसकी स्त्री बड़ी पतिव्रता थी। वे दोनों स्त्री-पुरुष परम शिवभक्त थे। अत्यन्त श्रद्धा-भक्ति से प्रतिदिन शिवजी का पूजन-ध्यान से करना इस दम्पति का नित्यकर्म था। बिना शिवजी के भोग लगाये वह कभी भोजन नहीं करता था।

एक दिन भगवान् शंकरजी अपने भक्त की परीक्षा के लिये भील के घर पर संन्यासी का रूप धारण करके आये। उस समय भोजन की सामग्री लाने के लिये भील कहीं बाहर गया था। संयोगवश उसी समय वह आ पहुँचा। जब आहुक ने अपने घर पर वेषधारी संन्यासी को देखा, तब वह परम प्रसन्न हो, उनका उचित आतिथ्य-सत्कार किया। उसकी प्रेम-परीक्षा के निमित्त आये हुए महात्मा संन्यासी ने डरते हुए उससे अपने ठहरने की प्रार्थना की। संन्यासी बोला—हे भक्तप्रवर! मुझे आज रात में ठहरने की जगह दो, कल सबेरे ही मैं चला जाऊँगा। भील बोला—हे महात्मन्! आपका कहना यथार्थ है; परन्तु मेरी झोंपड़ी बहुत छोटी है, उसमें आपका रहना कैसे होगा। भील का वचन सुनकर महात्मा जी जाने को तैयार हो गये, तब पतिव्रता भीलनी ने विचार कर अपने पति से उन्हें स्थान देने को कहा। भीलनी बोली—"हे स्वामिन्! इन माहात्मा को ठहरने की जगह देनी चाहिये; क्योंकि ये हमारे अतिथि हैं। अतिथि-सत्कार से बढ़कर गृहस्थ का दूसरा कोई धर्म नहीं है। जिसके यहां से अतिथि निराश हो कर लौट जाता है, उसका सब पुण्य क्षीण हो जाता है, और पाप का प्रायश्चित्त लगता है—"ऐसा मैंने साधु-सन्तों से सुना है।" इसलिये आप संन्यासी को साथ लेकर झोंपड़ी के भीतर रहिये और मैं बाहर पहरा दूंगी।

उस समय अपनी भार्या का धर्मयुक्त हितकर वचन सुनकर भील ने

विचार किया कि स्त्री को घर से बाहर रखकर सोना उचित नहीं और अतिथि को भी बाहर हटाना ठीक नहीं। इसलिये मुझे ही बाहर रहना और इन दोनों की हर प्रकार से रक्षा करना उचित है। इस प्रकार आग्रहपूर्वक उन दोनों को भीतर करके स्वयं वह झोंपड़ी से बाहर निकल कर पहरा देने लगा।

जब आधी रात बीती तब वहां एक विकराल व्याघ्र आया। और भील को भक्षण कर गया। अनेक यत्न करने पर भी भील अपने को न बचा सका और महात्मा के दुःखी होने के भय से उन्हें जगाया भी नहीं। प्रातःकाल संन्यासी ने देखा कि व्याघ्रद्वारा मारा गया भील मृत्यु को प्राप्त हुआ है, तो वह बड़ा दुःखी हुआ। उसे चिन्तित जान भीलनी ने धैर्य के साथ संन्यासी से कहा—महात्मन्! आप क्यों दुःख करते हो? मैं धन्य हूँ—जो मेरा पति आपकी रक्षा के लिये स्वर्ग चला गया। इससे वे भी कृतार्थ हुए होंगे। हे स्वामिन्! मैं भी अब अग्नि में प्रवेश कर, उनके शव के साथ सती हो जाऊँगी। प्रेम और हर्ष के साथ इस प्रकार सती होना ही हम स्त्रियों का सनातन धर्म है।

वह भीलनी ज्योंही चितापर जाकर बैठी, त्योंही उसकी प्रेम-परीक्षा से प्रसन्न साक्षात् शिवजी प्रगट होकर "धन्य हो सती, धन्य हो"—ऐसा कहते हुए बोले—हे अनघे! मैं तेरे इस आचरण से अत्यन्त प्रसन्न हूं, तुम मनोवांछित वरदान माँगो। भगवान् का यह वचन सुनकर वह प्रेम-मग्न हो मौन रही। उसकी तल्लीनता देख कर आशुतोष भगवान् शंकरजी ने स्वयं कहा—ऐ पुण्ये! तुम्हारा कल्याण हो। देखो, यह संन्यासी जन्मान्तर में 'हंस' होगा, तुम्हारा पति भील निषध देश के राजा वीरसेन का 'नल' नामक पुत्र होगा और तुम विदर्भनगर के महाराज भीम की पुत्री "दमयन्ती" होगी। इस प्रकार पृथ्वी पर जन्म ग्रहण कर, राज्यसुखोपभोग करके अन्त में तुम लोग योगियों के दुर्लभ पद (शिवधाम) को प्राप्त करोगी। ऐसा कहकर शिवजी वहीं शिवलिंग रूप होकर निवास करने लगे। तब से उस लिंग का नाम "यतीश" पड़ गया। जो मनुष्य इस यतीश महादेव का दर्शन करता तथा इस ब्रह्महंस अवतार का चरित्र सुनता या सुनाता है, वह परमगति (मोक्ष) को पाता है। तथाहि :—

> यतीश-ब्रह्महंसाख्याऽवतारचरितं शुभम्।
> शृणुयाच्छ्रावयेद्यो हि लभते स परां गतिम्॥ ३९॥

(श० रु० सं० २६ अ०)

# एकसौ पाँचवाँ रत्न

## शिवभक्त 'चण्ड' शबर

पाञ्चाल देश में एक 'सिंहकेतु' नामक राजा बड़े गुणज्ञ तथा धर्म-परायण थे। इनको शिकार खेलने से बड़ा प्रेम था। एक दिन क्षत्रियवीर ये राजा अपने अनुचरों के साथ किसी वन में शिकार खेलने गये। मार्ग में उनके एक अनुचर ने—जो शबर ( म्लेच्छ ) जाति का था—किसी पुराने टूटे-फूटे शिवमन्दिर में एक सुन्दर शिवलिंग देखा। अपने पूर्वजन्म के सुकृतवश उस मूर्तिपर शबर का बड़ा प्रेम हो गया, उसके मनमें सद्भाव उत्पन्न हुआ। अतः उसने बड़े आदर के साथ उस शिवलिंग को अपने पास रख, राजकुमार सिंहहेतु से दिखलाया और प्रेम से विह्वल होकर पूछा—महाराज! यह सुन्दर शिवलिंग देखिये, मैंने अभी मार्ग में पाया है। मेरी इनपर श्रद्धा-भक्ति हो गई है। इसलिये इनके पूजन की विधि कृपा करके बतलाइये। हमारे जैसे अधम ( मंत्र-तंत्र न जानने वाले ) के ऊपर ये कैसे प्रसन्न हो सकेंगे? इसका उपाय भी बताइये। हास्यरस की मूर्त्ति उस राजकुमार ने परिहास करते हुए, निषाद अनुचर से कहा—तू सदैव जल से स्नान करा, आसन पर बिठा, सुगन्धित द्रव्यों एवं पुष्पाक्षतादि से इनकी पूजा करके धूप दीप दिखाना और चिता का भस्म लेपन कराकर अपने खाद्य पदार्थोंका भोग लगाना। बन पड़े तो नृत्य-वादन भी कराना। यदि स्वयं नाच सको तो और भी शीघ्र प्रसन्न हो सकेंगे। चिता का भस्म कभी न भूलना चाहिये।

इस प्रकार परिहास रूप में समझाये जाने पर भी, शिवभक्त चण्डशबर ने उसे अक्षरशः सत्य माना, और दूसरे दिन से श्रद्धा-भक्ति समेत उपरोक्त विधि से उस लिंग की पूजा करने लगा। इस प्रकार अपनी स्त्रीसमेत प्रतिदिन शिवपूजन करता हुआ उसने कई वर्षों तक सुखपूर्वक समय व्यतीत किया। एक समय शिवपूजन के लिये शबर पात्र में चिताभस्म न देखकर भस्म लाने के लिये बाहर गया। जब दूर २ तक ढूंढ़ने पर भी भस्म न मिला, तब वह निराश होकर घर लौट आया और अपनी स्त्री से कहा कि प्रिये! आज भस्म नहीं मिलता, अब क्या किया जाय? आज मुझ पापी के शिवाराधन में यह बड़ा भारी विघ्न उपस्थित हो गया; क्योंकि बिना शिवपूजन किये मैं एक दिन भी नहीं जी सकता। इस प्रकार पतिको विकल देख, शबरी ( उसकी स्त्री ) ने कहा—हे स्वामिन्! आप घबड़ाइये नहीं, निर्भय होकर शिवध्यान में तत्पर रहिये। मैं अभी भस्म का

उपाय करती हूं। देखिये अपना घर जला, उसी अग्नि में प्रवेश करके मैं स्वयं जल कर भस्म होती हूं। उससे आप अपना काम कर लीजिये। शबर ने अपनी स्त्री के ऐसे प्रेम तथा साहस युक्त बचन को सुनकर उसे समझाया। प्रिये! धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष* का सर्वोत्तम साधन शरीर है। ऐसे शरीर को तुम भस्म न करो।

शबरी बोली—प्राणनाथ! इस असार संसार में शरीर नाशवान् है, यह किसी दिन अवश्य नष्ट हो जायगा। इसलिये यदि यह किसी देवकार्य या उपकार के कार्य में लग जाय तो इससे बढ़कर कोई और कार्य नहीं होगा। इस प्रकार अपनी स्त्री को भगवान् शंकर की भक्ति में अटल जानकर "ऐसा ही हो" कह कर फिर बोला—प्रिये! तू धन्य है और तुम्हारे इस कर्मद्वारा मैं भी धन्य हूँ, जो अपने इष्ट-देव के लिये फूल की तरह अपना प्राण निछावर कर रही हो। जाओ, शीघ्र स्नान करके पवित्र हो, अपने कथनानुसार अग्नि में प्रवेश करो। पति की आज्ञा पाकर प्रसन्नमना वह शबरी अग्नि में प्रवेश करके बोली—हे देव! हे वैश्वानर! मेरी इन्द्रियां आपके लिये पुष्प हों, यह पार्थिव शरीर धूप हो, स्नेह युक्त हृदय दीप हो, प्राण द्रव्य हो, ज्ञानेन्द्रियां अक्षत होवें, यह जीव फल हो, इस प्रकार हमारे सभी अंग-प्रत्यङ्ग आपके पूजन की सामग्री हो। इसी निमित्त मैं यह अपना शरीर तेजः स्वरूप ज्योतिर्मय साक्षात् प्रभु शंकर को अर्पित करता हूं। इसके बदले मैं यदि फिर कहीं जन्म लूं तो आपके चरणारविन्द की भ्रमरी बनूं—यही मेरी अभिलाषा है। इसके अतिरिक्त मैं स्वर्ग-अपवर्ग को भी तुच्छ समझती हूँ। हे सदाशिव! मैं बार बार आपको प्रणाम करती हूँ। ऐसा कहकर वह भीलनी ज्योंही अग्नि में प्रवेश करने लगी, त्योंही जलकर भस्म हो गयी।

शबर ने भी उस भस्म को बड़े प्रेम से लेकर महेश्वर का आदर से पूजन-भजन किया। अन्त में खाद्य पदार्थों का भोग लगाकर विनयपूर्वक रोमाञ्चित हो गद्गद स्वर से अपनी स्त्री का स्मरण करता हुआ वह भगवान् की स्तुति करने लगा। इसी बीच अपने पीछे भक्ति से नम्र, पवित्र हास्यवाली अपनी स्त्री को देखकर शबर ने विचार किया कि अग्नि तेज से, सूर्य किरणों से, राजा दण्ड से, और ब्राह्मण मन से जलाता है; परन्तु यह स्त्री अग्नि से जल न सकी। इसका क्या कारण? यह सोच, विस्मय से युक्त शबर ने अपनी स्त्री से पूछा कि तुम कैसे आ गयी हो, अभी तो अग्नि में भस्म हो गयी थी। वह बोली कि मुझे इस बातका

---

* धर्मार्थकाममोक्षाणामारोग्यं मूलसाधनम्।

तनिक भी ध्यान नहीं कि मैं अग्नि में जलायी भी गयी थी ! इस प्रकार दोनोंमें परस्पर बातें होही रहीं थीं कि एकाएक एक अद्भुत विमान-जो करोड़ों चन्द्रमा के समान प्रकाशमान्, चार शिवदूतों द्वारा नीयमान, छत्र-चामर समेत देदीप्यमान् था—उसके सामने उतर आया। उसी पर स्त्रीसमेत उस निषाद को बैठाकर वे दूत शिवलोक को चले गये। निषाद-दम्पति ने भी मनही मन योगियों के भी दुर्लभ पद को पाकर, अपने को तथा अपने पूर्वजों को भी कृतकृत्य समझा और कहा कि संसार में वही पुरुष धन्य है, जिसपर आशुतोष शिवाशिव प्रसन्न रहते हैं। क्योंकि:—

किं वा पुण्यं मम पितुः का वा मातुः कृतार्थता।
यच्छिवार्थे सम्मिद्धग्नौ त्यजत्येतत्कलेवरम् ॥ ३६ ॥

वाञ्छामि नाहमपि सर्वधनाधिपत्यं न स्वर्गभूमिमचलां न पदं विधातुः।
भूयो भवामि यदि जन्मनि नाथ नित्यं त्वत्पादपंकजलसन्मकरन्दभृङ्गी ॥
किञ्जन्मना सकलवर्णजनोत्तमेन किं विद्यया सकलशास्त्रविचारवत्या।
यस्यास्ति चेतसि सदा परमेशभक्तिः कोन्यस्ततस्त्रिभुवने पुरुषोऽस्ति धन्यः ॥

# एकसौ छठवाँ रत्न

## एक बहेलिया

नैमिषारण्य में कोई एक बहेलिया रहता था। वह अत्यन्त कुकर्मी, निर्दयी और पर-धनापहारी था। उसने न कभी व्रत किया, न दान-पुण्य। न पूजा-पाठ किया, न जप-तप। केवल छल-कपट द्वारा मनुष्यों का—विशेषतः पथिकों का—द्रव्य अपहरण करना ही उसका नित्यकर्म था।

एक बार माघ के कृष्णपक्ष में समस्त पातकों का नाश करनेवाली शिवरात्रि का महापर्व आया। उस समय दूर-दूर के यात्री देवदेव त्रिशूलधारी श्री शंकरजी के दर्शन-पूजन के निमित्त नैमिषारण्य में एकत्र हुए। वहां शिवजी का एक विशाल मन्दिर था। शिवरात्रि के दिन सभी यात्रियों ने व्रतोपवास रहकर रात में जागरण किया। उन दर्शक मनुष्यों में बहुमूल्य वस्त्राभूषणों से विभूषित

स्त्रियाँ भी थीं। इस ओर बहेलिया ने शिवालय के निकट जाकर विचार किया कि जब स्त्रियां शौचादि के निमित्त बाहर आवेंगी, तब मुझे गहरा माल हाथ लगेगा। इसी आशा से वह मन्दिर के बाहर ही छिपकर एक बेलवृक्ष पर जा बैठा।

जिस वृक्षपर वह चोर बैठा था, उसके नीचे भी एक शिवलिंग था। पत्तों के गिरने से भगवान् शंकर की निष्काम एवं अज्ञात पूजा हो गई। थोड़ी ही देर में चोरों के शत्रु, साधुओं के मित्र भगवान् भास्कर ( सूर्य ) का उदय हुआ। घंटी-घंटा बजने लगा। सभी यात्री प्रातःकाल उठकर पूजन-ध्यान में लग गये। पूजनोपरान्त यात्री [ नर-नारी ] लोग अपने २ घर चले गये। उधर चोर भी निराश होकर अपने घर को लौट गया। कालान्तर में जब उस बहेलिया की मृत्यु हुई, तब वह शिवरात्रि के जागरण तथा अज्ञात शिवपूजन के प्रभाव से दशार्ण देश के राजा के घर उत्पन्न होकर एक बड़ा धर्मात्मा शिवभक्त राजा हुआ। उसने अपने राज्य में शिवभक्ति का बड़ा प्रचार किया और कई शिवालय बनवाये। वह स्वयं भी शिवलिंग का पूजन प्रतिदिन करता हुआ प्रति शिवरात्रि के पर्वका उत्सव मनाया करता तथा ब्राह्मणों को दान-दक्षिणा द्वारा सन्तुष्ट किया करता था। इस प्रकार वह राज्यसुख का उपभोग करके सपरिवार शिवधाम को प्राप्त हुआ। कलिकाल में नर-नारियों के लिये इससे सरल उपाय संसार-सागर से पार होने के लिये दूसरा कोई नहीं है। देखियेः—

तस्मात्सर्वप्रयत्नेन कार्य्या सा नृपसत्तम।
कलिकाले विशेषेण य इच्छेद्भूतिमात्मनः ॥ ७८ ॥
एषा कृता च शिविना नलेन नहुषेण च।
मान्धात्रा धुन्धुमारेण सागरेण युयुत्सुना ॥ ७९ ॥
तथा चैव तु सवित्र्या श्रिया देव्या तु सीतया।
अरुन्धत्या सरस्वत्या पार्वत्या मेनया तथा ॥ ८१ ॥
इन्द्राण्या च दृषद्वत्या स्वधया स्वाहया तथा।
रत्या प्रीत्या च गायत्र्या तथाऽन्याभिर्नृपोत्तम ॥८२॥
सर्वाः प्राप्ता प्रियान्कामानतिसौभाग्यसंयुताः ॥ ८३ ॥

( नागर खं० अ० २२१ )

# एकसौ सातवाँ रत्न

## एक ब्रह्मराक्षस

एक बार महापापी दुराचारी दुष्ट बुद्धिवाला 'दुर्जय' नामक एक ब्रह्म-राक्षस मदिरा-पानसे उन्मत्त होकर, इधर-उधर घूमता हुआ 'क्रौंचवन' में पहुँचा। वहां जाकर उसने भगवद्भक्ति में परायण पवित्रात्मा शिवयोगी नामक एक ब्रह्मनिष्ठ महात्मा को देखा। देखते ही वह उस शिवयोगी को भक्षण करने के लिये वेग से दौड़ा। विकराल वदन, तीक्ष्ण दाँतोंवाले उस भयंकर राक्षस को अपनी ओर आक्रमण करते देखकर भी वह महात्मा अचल के समान निश्चल तथा समुद्र के समान गंभीर हो, स्थित रहा; परन्तु अपना ध्यान नहीं छोड़ा। राक्षस ने शिवयोगी को पकड़ लिया। वह राक्षसाधम महात्मा के अङ्गस्पर्श से निष्पाप होकर इस प्रकार पवित्र एवं दिव्य हो गया, जिस प्रकार चिन्तामणि को छूकर लोहा सोना हो जाता है, जम्बूनदी के स्पर्शसे मृत्तिका सुवर्ण हो जाती है, मान-सरोवर को पाकर कौवा हंस हो जाता है और अमृत को पीकर मनुष्य अमरत्व को प्राप्त हो जाता है। वैसे ही साधु-सन्तों * के दर्श-स्पर्श † से शीघ्र ही मनुष्य सद्गति को प्राप्त करता है। इसलिये सत्संग दुर्लभ ‡ है।

शिवयोगी मुनि के अङ्गों के सफेद भस्मकणों के लगने से, भूख-प्यास से व्यग्र, भयंकर वह बनचारी राक्षस तृप्त हो गया। उसी क्षण उसकी तमोगुणी बुद्धि नष्ट हो गई और पूर्वजन्म का स्मरण हो आया। झट वह योगी के चरण-कमलों पर गिरकर, विनय करते हुए बोला—हे दयानिधे! हे ब्रह्म योगीश्वर!! हे आनन्द-सागर!!! मुझ पर कृपा करिये और प्रसन्न होकर मेरे अघों का विनाश करिये। इस प्रकार अपनी स्तुति सुनकर शिवयोगी बोले, कि तुम कौन हो? कैसे यहां रहते हो और क्यों ऐसे महाक्लेश में पड़े हुए दुःख सह रहे हो? राक्षस बोला—हे महात्मन्! मैं २५ जन्मों से नाना प्रकार की योनि में जाकर कष्ट

---

* साधूनां दर्शनं पुण्यं तीर्थभूता हि साधवः।
तीर्थं फलति कालेन साधुः सहसमागमात्॥

† तथैव तु महात्मानो दर्शन-स्पर्शनादिभिः।
सद्यः पुनन्त्यघोपेतान् सत्संगो दुर्लभो ह्यतः॥ (ब्र० खं० १५ अ० १४ श्लो०)

‡ महत्संगस्तु दुर्लभोऽगम्योऽमोघश्च॥ (ना० भक्ति० सू०)

भोगता हुआ आज इस रूप में प्राप्त हुआ हूँ। सर्वप्रथम मैं पिशाचयोनि में गया। फिर व्याघ्र, अजगर, भेड़िया, ग्रामशूकर, गिरगिट' कुत्ता, सियार, सुरही गाय, मृग, गदहा, बानर, गीध, नेवला, कौवा, भालु, वनमुर्गी, विडाल, मेढ़क, अजा, मछली, चूहा, उल्लू, और हाथी—इत्यादि २४ योनियों में भ्रमता हुआ अपने कर्मविपाक से आज पचीसवाँ 'दुर्जय' नामक ब्रह्मराक्षस होकर क्षुधा-पिपासा से व्याकुल इधर-उधर घूमता हुआ आपको खाने के लिये यहां आया हूँ, सो आपकी दया से मेरा शरीर दिव्य होगया तथा बुद्धि विमल हो गई। इस समय हमारे मन में दया, प्रेम और सत्कर्म का सद्भाव उत्पन्न हो गया है। इस-लिये हे योगिराज! यह बतलाने की दया करें कि आपको यह प्रभाव (तेज) कैसे मिला? किस देवबल या मंत्रबल अथवा तपोबल से आपको यह शक्ति मिली है—जिससे मेरे सरीखे अधम कुकर्मी राक्षस के भी सब पाप आपके स्पर्शमात्र से दूर हो गये। इस समय मैं पुण्यात्मा के समान आपके सामने उपस्थित होकर आपकी शरण में आया हुआ अनुचर हूँ।

योगी ने कहा—हे भद्र! यह शिवजी की विभूति का फल है। वे हमारे आराध्य देव हैं। उनके भस्मस्पर्श से ही तुम ऐसे दिव्य शरीरधारी तथा अनेक जन्मों के पापों से मुक्त हो गये हो। सिवाय भस्म के और कौन सा पदार्थ ऐसा हो सकता है—जो तुम्हारे सरीखे अघी को भी इस प्रकार शुद्ध करके शिवधाम दिलावे। अब तुम अपने अभीष्ट स्थान को जावो। यह सब भस्म का माहात्य है।

को वेद भस्मसामर्थ्यं महादेवादृते परः।
दुर्विभाव्यं यथा शम्भोर्माहात्म्यं भस्मनस्तथा ॥ ५१ ॥

(ब्रह्म० खं० १५ अ०)

# एकसौ आठवाँ रत्न

## शिवभक्त 'महानन्दा' वेश्या

प्राचीन काल में, "महानन्दा" नामवाली एक अत्यन्त सुन्दरी वेश्या रहती थी। वह धन-ऐश्वर्य्य से युक्त, गानविद्या में निपुण और शिवभक्ति में परा-यणा थी। वह भस्म-रुद्राक्ष को प्रेमसहित सदैव धारण करती तथा निरन्तर 'शिव' नाम का जाप किया करती थी। पार्वती समेत भगवान् शंकर के विधि-

वत् पूजन करते समय नृत्य-वाद्य द्वारा वह उन्हें सदैव रिझाया करती थी। उसने अपने पास एक बन्दर और मुर्गा भो पाला था। उन दोनों को रुद्राक्ष की सुन्दर मनियों का भूषण पहनाकर शिवजी के सामने करताल बजाती हुई नचाया करती थी। इस प्रकार उस वेश्या का बड़े सुख के साथ समय बीतता था।

एक दिन उस वेश्या की निष्कपट भक्ति से प्रसन्न होकर पतितपावन भगवान् शंकर जी वैश्य के वेष में उसकी परीक्षा के निमित्त आये। त्रिपुण्ड से शोभायमान मस्तक, रुद्राक्ष की माला पहिने, समस्त अङ्गों में भस्म रमाये, हाथ में सुन्दर कंकण पहिने, शिवनाम जपने में आसक्त, रत्नों से शोभायमान उस वैश्य-शिरोमणि को देखकर उस सुन्दरी वेश्या ने शुद्ध भाव से हर्षपूर्वक उनका आदर-सत्कार करके उनके बैठने को पवित्र आसन दिया। वैश्य के हाथ में सुन्दर कंकण को देखकर लोभित महानन्दा बोली—'हे वैश्यशिरोमणे! स्त्रियों के पहिनने योग्य रत्नजटित यह आपका कर-कंकण मेरे मन को लुब्ध कर रहा है।

इस प्रकार उस वेश्या की इच्छा देखकर, वह वैश्य हँसते हुए बोला—हे सुन्दरी! यदि तुम्हारा मन इस कंकण पर मोहित है तो तुम इसे ले सकती हो, पर इसका मूल्य क्या दोगी? परिहास रूप में महानन्दा ने कहा—मैं वेश्या हूँ। यदि आप अपना कर-कंकण मुझे दे देंगे तो मैं तीन रात तक आपकी प्रिया (स्त्री) बनी रहूँगी। वैश्य ने कहा—यदि तुम्हारा वचन सत्य है तो लो, यह कंकण मैं तुझे दिये देता हूँ। साथ ही रत्नमय एक शिवलिंग भी देकर वैश्य ने कहा—हे प्रिये! यह रत्नजटित शिवलिंग हमारे प्राणों से भी अधिक प्यारा है। इसको बड़ी सावधानी से पवित्र स्थान में रखना। वेश्या नृत्यगृह में शिवलिंग रखकर सुखपूर्वक विहार करने लगी। अकस्मात् नृत्यमण्डप में आग लग जाने के कारण अनेक बहुमूल्य वस्तुओं के साथ वह रत्नजटित शिवलिंग भी जलकर चूर २ हो गया। यह दुर्घटना देखकर वेश्या तथा वैश्य दोनोंही मनमें दुःखी हुए।

उस समय वैश्य ने शिवलिंग को जला हुआ देख, वेश्या के हृदयगत भावों को जानने के निमित्त अपने मरण की इच्छा प्रगट की। नाना प्रकार की लीला करने वाले मनुष्य-देहधारी कौतुकी भगवान् शंकर जी महा दुःखित हो कर उस वेश्या से बोले—हा, प्रिये! अब मैं क्षण भर भी जीवित न रह सकूंगा। क्योंकि जब प्राणों से भी प्यारा हमारा शिवलिंग नष्ट हो गया तब यह अधम शरीर रह

कर ही क्या करेगा ? इसलिये मेरे लिये तुम शीघ्र ही चिता सजाओ, मैं शिवध्यान में रत होकर अभी चिता में प्रवेश करके प्राण निछावर कर दूँगा। ऐसा दृढ़ संकल्प देख कर वेश्या ने चिता सजाकर आग जला दी और उसमें वैश्यरूपधारी वह महापुरुष झट प्रवेश कर गया। यह देख, महानन्दा अत्यन्त विस्मय में पड़ कर खेद करने लगी और अपने घरवालों से कहने लगी कि ऐ महाशयो ! मैं इस वैश्य महोदय से एक रत्नजटित कर-कंकण लेकर तीन रात के लिये इनकी पत्नी हुई थी। इस बीच इनकी इस प्रकार मृत्यु हो गई। इसलिये मैं भी इनकी चिता पर जाकर जल मरती हूँ। ऐसा न करने से हमारा सत्यव्रत नष्ट हो जायगा। क्योंकि सत्य से ही स्वर्ग तथा मोक्ष भी मिलता है ❀।

इस प्रकार सत्य में तत्पर हुई वह वेश्या अपने बन्धु-बान्धवों के मना करने पर भी, अपना सर्वस्व धनादि ब्राह्मणों को दान करके, पतितपावन भगवान् शंकर का ध्यान करती हुई, अग्नि की प्रदक्षिणा करके उसमें प्रवेश कर गई। उसके इस प्रकार अग्नि में प्रवेश करते ही साक्षात् भगवान् शिवजी ने उसे बचा लिया और उसके इस सत्यप्रेम तथा साहस की प्रशंसा करते हुए पंचवदन, त्रिनेत्र, नागयज्ञोपवीती, गंग-सिरधारी, भाल-चन्द्रमाविहारी महाप्रभु शिवजी ने उसे दर्शन दिया। उनका दर्शन करते ही अश्रुपूर्ण नेत्रवाली रोमांचित वदनवाली उस वेश्या का हाथ पकड़ कर महादेवजी ने कहा—हे सत्यव्रते ! तुम्हारे इस कार्य से मैं अत्यन्त प्रसन्न हूँ। मैं स्वयं तुम्हारी परीक्षा लेने के लिये वैश्यवेष में आया था। अब तुम्हारी परीक्षा हो चुकी, तुम मनोवाँछित वरदान माँगो। तुझे आज सुर-मुनियों के भी दुर्लभ पद मैं देने को उपस्थित हूँ।

यह आश्चर्य्यमयी घटना देखकर महानन्दा विस्मित होकर बोली—हे देव-देव ! मुझे लौकिक सुख-सम्मति नहीं चाहिये। मैं केवल आपके चरणारविन्द को ही चाहती हूँ। अतः यदि आप प्रसन्न हैं तो मुझे अपनी दासी बनावें और मेरे परिवारवालों को भी अपना परम धाम देवें।

न मे वाँच्छास्ति भोगेषु भूमौ स्वर्गे रसातले।
तव पादाम्बुजस्पर्शादन्यत्किंचिन्न कामये ॥ ५९ ॥

---

❀ सत्यः श्रेयः परो धर्मः सत्येन परमा गतिः।
सत्येन स्वर्गमोक्षौ च सत्ये सर्वं प्रतिष्ठितम् ॥ ४८ ॥

# एकसौ नवाँ रत्न

## एक वेश्या

दक्षिण देश के 'वास्कल' नामक ग्राम में 'विदुर' नामक एक ब्राह्मण रहता था। वह दुष्ट, दुराचारी एवं वेश्यागामी था। वह दिन भर अपने घर काम-काज करता और रात में वेश्या के घर सोया करता था। यहाँ तक कि ऋतु * स्नान के बाद भी वह अपनी उस सुन्दर स्त्री का परित्याग कर, वेश्या से ही रमण करता था।

इस प्रकार अपने पति का अनाचार देख तथा कामदेव की प्रबलता को न सह सकने के कारण ब्राह्मणी ने विनयपूर्वक ब्राह्मण से कहा—हे स्वामिन्! आप प्रति दिन मेरा अनादर करके वेश्या के यहाँ जाते हैं और मैं रूपवती होती हुई भी प्रतिदिन कामवेदना सहती हूँ। यह कब तक सहा जायगा? आप अब से मेरे ऊपर दया करें। उसने ऐसा सुनकर उससे भी ऐसा ही करने को कहा। ब्राह्मण बोला—कामिनि! तुम भी पर-पुरुष से रति करो और उससे धन लेकर मुझे दो। मैं वेश्या को उस धन से प्रसन्न करूंगा। ऐसा करने से हम दोनों की कामचेष्टा पूरी होगी।

कुछ दिनों तक इसी प्रकार चला। बाद में जब वेश्यापति उस कुकर्मी की मृत्यु हुई, तब दैवयोग से एक महापर्व के दिन वह वेश्या गोकर्णक्षेत्र में गई। वहाँ तीर्थस्नान करके उसने एक देवालय में किसी विद्वान् ब्राह्मण द्वारा पुराण की कथा सुनी। उसमें उन्होंने कहा था कि जो स्त्री पर-पुरुष के साथ रति करती है, उस स्त्री के गुह्यस्थान में यमदूत लोग तपे हुए लोहे का सलाका डालते हैं। इस प्रकार भयंकर यमदण्ड को सुनकर भयभीत उस ब्राह्मणी ने एकान्त में उस कथावाचक विद्वान् से कहा—हे विद्वन्! मैंने अनजान में बड़ा उग्र पाप किया है। उसके परिणाम-फल का मुझे बड़ा भय हुआ है। मैं बारम्बार काँप रही हूं। मुझ पापिनी को धिक्कार है! जो क्षणिक सुख के लिये ऐसी दुर्गति देनेवाला पाप मैंने किया। हाय! मैं भयंकर उन यमदूतों द्वारा दण्ड दिये जानेवाले रौरवकुण्ड में, तप्त तेल में पकाये जानेवाले, अग्नि से तपाये गये लोहखम्भों में सटाये जानेवाले यमदण्डों को कैसे सह सकूंगी? दस हज़ार अश्वमेध यज्ञ तथा सैकड़ों वर्ष गंगास्नान करने पर भी इस पाप से

* ऋतौ भार्यामुपेयात्।

छुटकारा नहीं मिलेगा। मैं अब दिनरात इसी चिन्ता में रहती हूं, कि मेरा उद्धार कैसे होगा। हे ब्राह्मण देवता! अब आपही मेरे गुरु हैं, मैं आपकी शरण आयी हूं। मेरे उद्धार का कोई उपाय बताइये? इस प्रकार चरणों पर गिरी हुई, खेद से वैराग्य प्राप्त उस स्त्री को दयालु ब्राह्मण ने दया करके उठाया और कहा कि तुम डरो मत। अब तुम्हारे पापों को नष्ट करनेवाला, उत्तम गति देनेवाला उपाय बताता हूं।

विद्वान् ब्राह्मण ने कहा—"हे ब्राह्मणि! भगवान् शंकर की उत्तम कथा के सुनने से तुम्हारी बुद्धि इस समय विमल हो गई है। इसीलिये किये हुए कुकर्मों का पश्चात्ताप एवं संसार से वैराग्य हो रहा है। सो अब मेरे कहे उपायों को ध्यान से सुनो। "पापकर्म जो हो गया सो, हो गया। अब भविष्य में न करना। उत्तम कथा सुनने एवं सत्संगति करने से पाप में मन नहीं जाता। व्रतोपवास करना पापनाशक होता है। जैसे धोये हुए शुद्ध दर्पण में अपना स्वरूप साफ़ दिखाई देता है, वैसे ही सत्संग तथा पूजन से चित्त शुद्ध होता है। शिवनाम के जपने से मनोमालिन्य दूर हो जाता है। कायक, वाचिक और मानसिक पापों को शिवजी की निर्मल कथा क्षण भर में नाश कर देती है। सब प्रकार से पवित्र हृदयवाले लोग शिवधाम में जाकर सद्गति पाते हैं। सांसारिक सभी विषयों से मन को हटाकर उत्तम शिवभक्ति में अपनी इन्द्रियों को अर्पित करके शिवकथा सुनने से चित्त शुद्ध होता है। चित्त शुद्ध होने पर विश्वेश्वर में प्रेम होता है, फिर प्रेम होने से शिवजी के चरणारविन्द में ध्यान होता है, ध्यान से विमल ज्ञान उत्पन्न होता है, तब ज्ञान* से मुक्ति मिलती है। इसमें तनिक भी सन्देह नहीं कि पापी से भी पापी शिवाराधन से निष्पाप होकर सद्गति को प्राप्त करता है। इसलिये हे ब्राह्मणि! मैं सत्य २ कहता हूँ। तुम निश्चिन्त होकर अब शिवार्चन में लग जावो।"

इस प्रकार के सदुपदेश को ब्राह्मण-गुरुद्वारा सुनकर वह ब्राह्मणी शिवपूजन में लग गई। नित्य नियमानुसार उनका पूजन-ध्यान करती हुई एक बार शिवजी के प्रेम में गद्गद हो, आँसुओं की धारा से आर्द्रवदन वह गिरिजापति भगवान् शंकर की इस प्रकार स्तुति करने लगी:—

"हे विश्वेश्वर! हे विश्ववन्द्य, शिवशम्भो! मेरे ऊपर कृपा करो, मैं आप

---

* ऋतेर्ज्ञानान्न मुक्तिः।

को बार २ प्रणाम करती हूँ। हे चन्द्रभाल, शान्तमूर्त्ते! हे गंगाधर, अमरवृन्दवन्दित-चरण!! हे भक्तवत्सल, भूतेश!!! मुझ दीना के पातकों का संहार करके शरण दो। हे नीलकण्ठ, महादेव! हे उमापते, महेश्वर! जगन्निवास, जगदीश्वर!!! आप आशुतोष और पापनाशक हैं। इसलिये मेरी ओर दयादृष्टि करो, मैं प्रणाम करती हूँ।" इस प्रकार वह प्रतिदिन शिवस्तुति करने तथा शिवगुणगान सुनने लगी। कालान्तर में जब उसकी मृत्यु हुई तब शिवजी के गण-दूत वहाँ आये और उसे अपने दिव्य विमान पर बैठाकर आनन्द के साथ कैलास पुरी में आकर शिवशरण में ले गये। वहां नन्दी भृंगी आदि गणों से युक्त दिव्य शिव-परिवार को देख, वह ब्राह्मणी विस्मय में पड़ गई और वाम भाग में श्रीपार्वती, गोद में श्रीगणेश-षड़ानन तथा अन्यान्य पार्षदों से शोभायमान भगवान् शंकर को उसने हाथ जोड़कर प्रणाम किया। पुलकित अंगों वाली उस स्त्री को पार्वतीजी ने बड़े आदर-भाव से अपने निकट बैठाया और उसे अपनी-दासी बनाकर आनन्दित किया।

एक बार उस स्त्री ने श्री पार्वती जी से पूछा—हे स्वामिनि! मेरा पति इस समय कहाँ है? उसकी सद्गति कैसे होगी? पार्वती जी ने कहा—तुम्हारा दुष्ट पति यमलोक में जा, नाना प्रकार की यम-यातनाओं को सहकर इस समय विन्ध्यपर्वत पर पिशाच हुआ है। ऐसा सुन कर उसने अपने पति के उद्धार के लिये पार्वती से प्रार्थना की। वारंवार उसकी प्रार्थना सुनकर दयामूर्त्ति पार्वती जी ने तुम्बरू नामक गन्धर्व को बुलाकर कहा—हे तुम्बरू! तुम इस स्त्री के साथ विन्ध्याचल पर्वत पर जाओ, वहाँ क्रूर बुद्धिवाला इसका पति पिशाच योनि में है। उसके सामने दुर्गति-नाशिनी मेरी प्यारी कथा कहकर उसे निष्पाप करके भगवान् के पास ले आवो। आज्ञा पातेही वह शीघ्र विन्ध्य पर्वत पर पहुँचा और उस पिशाच को शिवाशिव की अद्भुत कथाएँ सुनाने लगा। पाप-विनाशिनी उन निर्मल कथाओं के सुनते ही पिशाच योनि से मुक्त हो, दिव्य शरीरधारी उसको (पति स्त्री समेत) विमान द्वारा शिवपुरी में ले आया। यहाँ आकर वह भगवान् शंकर की इस प्रकार स्तुति करने लगा:—

विश्वेश विश्वनिलय स्थितिजन्महेतो<br>
विश्वैकवन्द्य शिवशाश्वत विश्वरूप।

विध्वस्तकालविपरीतगुणावभास
श्रीमन्महेश मयि धेहि कृपाकटाक्षम् ॥७॥

शम्भो शशाङ्ककृतशेखर शान्तमूर्त्ते
गङ्गाधरामरवरार्चितपादपद्म ।

नागेन्द्रभूषण नगेन्द्रनिकेतनेश
भक्तार्चिहृन्ममि निधेहि कृपाकटाक्षम् ॥ ८ ॥

श्रीविश्वनाथ करुणाकर शूलपाणे
भूतेश भर्गभुवनत्रयगीतकीर्त्ते ।

श्रीनीलकण्ठ मदनान्तक विश्वमूर्त्ते
गौरीपते मयि निधेहि कृपाकटाक्षम् ॥ ६ ॥

( ब्रह्मो० खण्ड २२ अ० )

सावधान होकर जो मनुष्य पापनाशक इस उत्तम स्तोत्र का पाठ करता तथा इस चरित्र को सुनता और दूसरों को प्रेमसहित सुनाता है, वह इस संसार में सुख भोगकर अन्त में सर्वोत्तम गति को पाता है।

य इदं शृणुयान्मर्त्यः कीर्त्तयेद्वा समाहितः ।
शम्भोर्गुणप्रकथनं विचित्रं पापनाशनम् ॥ ३१ ॥
परमानन्दजनकं भवरोगमहौषधम् ।
भुक्त्वेह विविधान्भोगान् मुक्तो याति परां गतिम् ॥३२॥

( ब्रह्मो० खं० २२ अ० )

परिव्राजकाचार्य्य श्री १०८ घनश्यामानन्दजी
तीर्थ महाराज, मुमुक्षु भवन, काशी।

नित्यं ब्रह्मविचारणाप्रवणधीः संत्यक्त–सांसारिक-
व्यापारोऽखिलशास्त्रपाठनपरः प्रज्ञावतामग्रणीः।
यस्याखण्डतपः प्रभावविगतक्रोधादिवैरिव्रजः
सौधोप्याश्रमवद्विभाति स घनश्यामो यती राजते॥

॥ श्रीगणेशाय नमः ॥

# काशी-मोक्ष-विचार

श्रीशंकर-पद-पद्म को, बन्दि सदा सुख-कन्द ।
"काशी-मोक्ष-विचार" यह, रचौं त्याग जगद्वन्द ॥

श्रुति-स्मृति तथा पुराण-इतिहास के देखने एवं सन्त महात्माओं के अनुभव द्वारा भी यह बात निर्विवाद सिद्ध है कि विमुक्तपुरी काशी में मृत्यु के समय प्राणी को भगवान् शिवजी "तारकमन्त्र" द्वारा मोक्ष प्रदान करते हैं। महात्मा एवं विद्वान् लोग तो शास्त्रों ( श्रुति स्मृति पुराणों ) के अवलोकन द्वारा अपने सन्देह की निवृत्ति कर लेते हैं, और समीप आनेवाले मनुष्यों का भी संशय सदुपदेशों द्वारा दूर कर ही देते हैं; परन्तु जो लोग इस सौभाग्य से वंचित हैं, अथवा जिन्होंने न शास्त्र-पुराण देखा, न सत्संगति हो की। उन भक्तों के लिये ही मैंने अपने सुने हुए तथा ग्रन्थों में देखे हुए प्रमाणोंमें से थोड़ा—बहुत संग्रह कर दिया है। क्योंकि कितने मनुष्य यह संदेह कर बैठते हैं कि बिना ज्ञान के मुक्ति कदापि नहीं हो सकती ( ऋतेर्ज्ञानान्न मुक्तिः ) है।

यद्यपि यह शङ्का युक्तियुक्त है; तथापि नीचे के प्रमाणों से उनका सन्देह निवृत्त हो जायगा। निस्सन्देह भगवान् शंकर के तारक मन्त्रोपदेश द्वारा प्राणि-मात्र को मरण काल में ज्ञान की प्राप्ति होती है और फिर ज्ञान से मुक्ति के होने का भी समन्वय हो जाता है। यदि इस विषय में विस्तृत रूप से जानना चाहें तो "काशी-मोक्ष-निर्णय" देखें। *

---

*यह पुस्तक पूज्य श्री १०८ स्वामी घनश्यामानन्दजी तीर्थ की आज्ञा से पं० श्रीसरयूप्रसाद शास्त्री कृत 'मुक्ति-सुधा' नामक भाषाटीका सहित छप रही है। पुस्तक प्राप्ति 'मुमुक्षु-भवन' असी काशी, और भक्ति-ग्रन्थ-माला, ठी० रामचन्द्र-गौरीशंकर, गोरखपुर से हो सकती है।

—गौरीशंकर गनेड़ीवाला,

शिवगीता—

गर्भजन्मजरामृत्युसंसार-भवसागरात् ।
तारयामि यतो भक्तं तस्मात्तारोऽहमीरितः ॥ ३४ ॥

अर्थ—गर्भवास, जन्म, जरा और मृत्यु रूपी संसार-सागर से मैं भक्तों को तार देता हूँ। इसलिये मेरा नाम *'तारक' कहा गया है ॥ ३४ ॥

## भस्मजाबालोपनिषद्—

त्रिशूलगां काशीमधिश्रित्य त्यक्तासवोऽपि मर्त्येत्र संविशन्ति। एष एवा देशः । एष एव उपदेशः । एष एव परमो धर्मः ।

अर्थ—भगवान् शंकर के त्रिशूल पर स्थित काशीपुरी में रहकर प्राण त्यागने पर जीव मुक्ति को ही पाता है ।

## जाबालोपनिषद्—

अत्र हि जन्तोः प्राणेषूत्क्रममाणेषु †रुद्रस्तारकं ब्रह्म व्याचष्टे येनासाव मृतीभूत्वा मोक्षीभवति तस्मादविमुक्तमेव निषेवेत अविमुक्तं न विमुंचेत् ।

अर्थ—काशी में प्राण-त्यागने के समय दुःखों को नाशकरने वाले रुद्र भगवान् 'तारक-मंत्र' देते हैं—जिस मन्त्र के प्रभाव से जीव जन्म-मरण से रहित हो जाता है। अतः काशी-सेवन अवश्य करे। इस अविमुक्तपुरी का निवास कभी न छोड़े ।

## प्राणाग्निहोत्रोपनिषद्—

वाराणस्यां मृतो वापि इदं वा ब्रह्म यः पठेत् ।
एकेन जन्मना जन्तुर्मोक्षं च प्राप्नुयादिति ॥

अर्थ—जो प्राणी श्रीकाशीजी में देह-त्याग करता है, अथवा वह अन्त में तारकब्रह्म को पढ़ता है, उसे एक जन्म में ही मुक्ति मिलती है ।

---

*अकारः प्रथमाक्षरो भवति, उकारो द्वितीयाक्षरो भवति, मकारस्तृतीयाक्षरो भवति, अर्द्धमात्रश्चतुर्थाक्षरो भवति, विन्दुः पंचाक्षरो भवति, नादष्षष्ठाक्षरो भवति, तदेव 'तारकं' ब्रह्मत्वं विद्धि ।

†रुद्र—रु दुःखं द्रावयतीति वा रुद्रः, रुद्रमित्युच्यते । तस्माच्छिवं परमकारणम् ।

## मुक्तिकोपनिषद्--

यत्र कुत्रापि वा काश्यां मरणे स महेश्वरः।
जन्तोर्दक्षिणकर्णे तु मत्तारं समुपादिशत् ॥
काश्यां तु ब्रह्मनालेस्मिन्मृतो मत्तारमाप्नुयात् ।
पुनरावृत्तिरहितां मुक्तिं प्राप्नोति मानवः ॥

अर्थ—श्रीकाशीजी, विशेष करके ब्रह्मनाल के बीच में जो मरता है, वह मनुष्य जन्म मरणसे रहित होकर मुक्त हो जाता है।

## महाभारत अनुशासनपर्व-

कीटपक्षीपतङ्गानां तिरश्चामपि केशव ।
महादेवप्रपन्नानां न भयं विद्यते क्वचित् ॥

अर्थ—कीड़ा, जन्तु, पतंग और पक्षी भी यदि महादेव जी की शरण लेते हैं तो उनको कहीं ( जन्म-मरणका ) भय नहीं होता ।

## आत्मपुराण-

कृमिकीटपतङ्गो वा ब्राह्मणो वा बहुश्रुतः। मृतश्चतुर्विधो जन्तुस्त्रिनेत्रत्वमुपैति हि।

अर्थ—काशी में मरने से कृमि-कीट-पतङ्ग तथा विद्वान् ब्राह्मण—ये चार प्रकारके प्राणी भी भगवान् त्रिनेत्र ( शिव ) को पाते हैं।

## श्रीमद्भागवत द्वादशस्कन्ध-

क्षेत्राणां चैव सर्वेषां यथा काशी ह्यनुत्तमा ।

अर्थ—सूतजी ऋषियों से कहते हैं कि अनेक क्षेत्र हैं, पर उनमें काशी ही एक उत्तम क्षेत्र है।

दर्शनाद्देवदेवस्य ब्रह्महत्या प्रणश्यति। प्राणानुत्सृज्य तत्रैव मोक्षं प्राप्नोति मानवः॥

अर्थ—देवों के देव श्रीमहादेवजी के दर्शन से ब्रह्महत्या का भी पाप छूट जाता है अर्थात् काशीक्षेत्र में प्राणत्याग से मनुष्य मोक्ष पाता है।

## श्रीमत्स्वामी शंकराचार्यजी—

काशी धन्यतमा विमुक्तनगरी सालंकृता गंगया ।
तत्रेयं मणिकर्णिका सुखकरी मुक्तिर्हि तत्किंकरी ॥

अर्थ—काशी जी धन्यतमा अर्थात् अत्यन्त पुण्यरूप उत्तम नगरी है—जहां गंगाजी शोभायमान हैं । उसमें मणिकर्णिका उत्तम सुख देनेवाली है—जिसकी मुक्ति भी दासी है ।

## लिंगपुराण—

काश्यां यो वै मृतश्चैव तस्य जन्म पुनर्नहि ।

अर्थ—काशी में मरनेवाले प्राणी फिर संसार में जन्म नहीं लेते; क्योंकि वे सायुज्य मुक्ति पाते हैं ।

## शिवरहस्य—

जले स्थलेऽन्तरिक्षे वा यत्र कुत्रापि वा मृताः ।
तारकं ज्ञानमासाद्य कैवल्यपदभागिनः ॥

अर्थः—श्री काशीजी में पृथ्वी, जल, आकाश आदि किसी जगह भी यदि मृत्यु हो ( अकाल मृत्युभी हो ) तो वह प्राणी भगवान् शिवजी के तारक-मन्त्रोपदेश-द्वारा मोक्ष पद का भागी होता है ।

## स्कन्दपुराण—

असीवरुणयोर्मध्ये पञ्चक्रोशमहत्तरम् ।
अमरा मृत्युमिच्छन्ति का कथा त्वितरे जनाः ॥

अर्थः—असी और वरुणा के बीच में—पञ्चकोश ( काशीक्षेत्र ) में—देवता लोग भी जन्म लेकर मृत्यु चाहते हैं, तब इतर मनुष्यों की कथा ही क्या है ?

## काशीखण्ड—

अन्यानि मुक्तिक्षेत्राणि काशीप्राप्तिकराणि च ।
काशीं प्राप्य विमुच्यन्ते नान्यथा तीर्थकोटिभिः ॥
कीटाः पतङ्गा मशकाश्च वृक्षा जले स्थले ये विचरन्ति जीवाः ।
मण्डूकमत्स्याः कृमयोऽपि काश्यां त्यक्त्वा शरीरं शिवमाप्नुवन्ति ॥

अर्थ—अन्यान्य मुक्तिक्षेत्र, केवल काशी को प्राप्त कराते हैं । परन्तु काशी को पाकर प्राणी मुक्त हो जाते हैं । अर्थात् अन्य करोड़ों तीर्थों से बढ़ी यह काशीपुरी है ॥ कीट, पतङ्ग मच्छड़, वृक्ष, जलचर, थलचर आदि प्राणी भी अपने शरीर को छोड़कर कल्याण को प्राप्त होते हैं ॥

## वायवीयसंहिता—

येनैकजन्मना मुक्तिर्यस्मात् करतले स्थिता ।
अनेकजन्मसंसार-बन्धननिर्मोक्षकारिणी ॥

अर्थ—श्री काशी जी में एक ही जन्म से मुक्ति हो जाती है । क्योंकि यह अनेक बार जन्म देने वाले संसार-बन्धन को नाश-कारक है ।

## जाबालोपनिषद्—

मुक्तेश्च प्रापकं ह्येतच्चतुष्टयमुदाहृतम् ।
शिवार्चनं रुद्रजप उपोष्यं च दिनत्रयम् ॥
वाराणस्यां च मरणं मुक्तिरेषा चतुर्विधा ।

अर्थ—मुक्तिको देनेवाले ४ नियम हैं ( १ ) शिवपूजन ( २ ) रुद्रजाप ( ३ ) उपवास ( ४ ) काशीजी में शरीरत्याग ।

कुत्रचिच्च शुभं वर्धेत् कुत्रचित्पापसंक्षयः ।
सर्वेषां कर्मणां नाशो नास्ति काशीपुरीं विना ॥

अर्थ—कोई क्षेत्र पुण्य को बढ़ाता है, कोई पापों का नाश करता है, परन्तु काशीवास समग्र कर्मों का नाश करनेवाला है । अर्थात् मुक्ति देनेवाली केवल श्री काशीपुरी ही है ।

## शिवपुराण-

सर्वे वर्णा आश्रपाश्च बालयौवनवार्द्धकाः ।
अस्यां पुर्यां मृताश्चेत्स्युर्मुक्ता एव न संशयः ॥

अर्थ—सब वर्ण आश्रमवाले बालक, वृद्ध तथा युवावस्था वाले प्राणी काशी जी में शरीरत्याग करने से मुक्त होते हैं—इसमें संशय नहीं ।

## मत्स्यपुराण-

एक एव प्रभावोऽस्ति क्षेत्रस्य परमेश्वरि ।
एकेन जन्मना देवि मोक्षं प्राप्नोत्यनुत्तमम् ॥

अर्थ—इस ( काशीजी ) की एक सबसे बड़ी महिमा यह है कि, यहाँ एकही जन्म में जीव उत्तम मोक्ष पाता है ।

## नारदपुराण-

योजनानां शतस्थोऽपि यो विमुक्तं स्मरेद्यदि ।
बहुपातकपूर्णोऽपि स पापैर्न प्रबाध्यते ॥

अर्थ—यदि एक सौ योजन पर स्थित रहकर भी श्रीकाशीजी का स्मरण करे तो बहुत पापकर्म से पूर्ण होने पर भी वह पापों से रहित हो जाता है ।

## कूर्मपुराण-

यत्र साक्षान्महादेवो देहान्ते स्वयमीश्वरः ।
व्याचष्टे तारकं ब्रह्म तदेवातिविमुक्तिदम् ॥

अर्थ—श्री काशीजी में साक्षात् शंकरजी जीव को मरण समय में तारक ब्रह्म का उपदेश देते हैं । यह वही मोक्षदायिनी काशीपुरी है ।

## ब्रह्मवैवर्तपुराण-

अविमुक्तं समासाद्य न त्यजेन्मोक्षकामुकः ।
क्षेत्रन्यासं दृढं कृत्वा वसेद्धर्मपरः सदा ॥

अर्थ—अविमुक्त काशीक्षेत्र को पाकर मुक्ति की इच्छा रखने वाला पुरुष क्षेत्र संन्यास दृढ़ करके धर्म्मपरायण होकर काशीवास करे।

## पद्मपुराण-

तीर्थांतराणि क्षेत्राणि विष्णुभक्तिश्च नारद।
अंतःकरणसंशुद्धिं जनयन्ति न संशयः॥
वाराणस्यपि देवर्षे तादृश्येव परन्तु सा।
प्रकाशयति ब्रह्मैक्यं तारकस्योपदेशतः॥

अर्थ—अन्यान्य तीर्थ तथा विष्णुभक्ति आदि केवल अन्तःकरण की शुद्धि करती है, इसमें सन्देह नहीं, परन्तु हे नारद जी! केवल काशी ही तारकब्रह्म के उपदेश से 'मुक्तिपद' को देती है॥

## काशीखण्ड-

उत्तरं दक्षिणं वापि अयनं न विचारयेत्।
सर्वोऽप्यस्य शुभः कालो ह्यविमुक्ते प्रिये यतः॥

अर्थ—हे प्रिये! काशी मरण के लिये कोई समय या पर्वविशेष की गिनती नहीं है। क्योंकि इस अविमुक्तक क्षेत्र में जो मरता है, उसके लिये सब समय दिन एक सा है।

## सनत्कुमारसंहिता-

रथान्तरे मूत्रपुरीषमध्ये चांडालवेश्मन्यथ वा श्मशाने।
कृतप्रयत्नोऽप्यकृतप्रयत्नो देहावसाने लभतेऽत्र मोक्षम्॥

अर्थ—इस पुरी में गलियों में, मूत्र, विष्ठा से दूषित स्थानों में चांडाल के गृह में या श्मशान-भूमि की कहीं भी विधि से या अविधि से मरने पर जीव मोक्ष को प्राप्त करता है।

## काशीखण्ड-

संसारभयभीता ये ये बद्धाः कर्मबन्धनैः।
येषां क्वापि गतिर्नास्ति तेषां वाराणसी गतिः॥

श्रुतिस्मृतिविहीना ये शौचाचारविवर्जिताः।
येषां क्वापि गतिर्नास्ति तेषां वाराणसी गतिः॥

अर्थ—जो सांसारिक भय से डरे हुए हैं, अथवा जो कर्मपाश से बँधे हुए हैं और जिन्हें कहीं गति नहीं मिलती, उनके लिये काशी ही गति देने वाली है। जो वेद-शास्त्र नहीं जानते अथवा शौचादि नित्यक्रियाओं से रहित हैं और जिन्हें कहीं गति नहीं, उनके लिये भी यह काशी नगरी ही मोक्षदायिनी है।

## पद्मपुराण-

काश्यां मृतस्तु सालोक्यं साक्षात्प्राप्नोति सत्तमः।
ततः सरूपतां याति ततः सान्निध्यमश्नुते॥
ततो ब्रह्मैकतां याति न परावर्तते पुनः॥

अर्थ—काशी में मरे हुए सज्जन साक्षात् सालोक्य को प्राप्त करके सारूप्य मुक्ति पाते हैं, फिर वे सान्निध्य भोगते हैं। तत्पश्चात् ब्रह्मैकता को प्राप्त करके पुनः संसार में नहीं आते।

## ब्रह्मपुराण-

चतुर्धा वितते क्षेत्रे सर्वत्र भगवाञ्छिवः।
व्याचष्टे तारकं वाक्यं ब्रह्मात्मैकप्रबोधकम्॥

अर्थ—इस क्षेत्र में चारो ओर फैले हुए भगवान् शिवजी ब्रह्मैकत्व को बताने वाले 'तारक' मन्त्र का उपदेश करते हैं॥

## रामायण-

मुक्ति जन्म महि जानि, ज्ञान खानि अघ हानि कर।
जहँ बस शम्भु भवानि, सो काशी सेइय कस न॥

अर्थ—मुक्ति का जन्मस्थान, ज्ञान की खानि और पापों को नाश करनेवाली इस काशीपुरी में अन्नपूर्णा सहित श्रीविश्वनाथजी निवास करते हैं—ऐसी पुरी में क्यों न निवास किया जाय, अर्थात् अवश्य काशीवास करना चाहिये।

# गौरीशाष्टकम्

भज गौरीशं, भज गौरीशं गौरीशं भज मन्दमते ।
जडभव दुस्तर जलधि सुतरणं, ध्येयं चित्ते शिव हर चरणम् ॥
अन्योपायं नहि नहि सत्यं, गेयं शंकर शंकरनित्यम् ॥ भज० ॥
दारापत्यं क्षेत्रं वित्तं, देहङ्गेहं सर्वमनित्यम् ।
इति परिभावय सर्वासारं गर्भविकृत्यास्वप्नविचारम् ॥ भज० ॥
मलवैचित्ये पुनरावृत्तिः पुनरपि जननी जठरोत्पत्तिः ।
पुनरप्याशाकुलितं जठरं किं नहि मुञ्चसि कथमे चित्तम् ॥
मायाकल्पितमैन्द्रं जालं, नहि तत्सत्यं दृष्टिविकारम् ।
ज्ञाते तत्वे सर्वमसारं, मा कुरु मा कुरु विषयविचारम् ॥
रज्जौ सर्पभ्रमणारोपस्तद्वद्ब्रह्मणि जगदारोपः ।
मिथ्या मायामोहविचारं मनसि विचारय वारंवारम् ॥ भज० ॥
अध्वर कोटी गंगागमनं, कुरुते योगं चेन्द्रियदमनम् ।
ज्ञानविहीने सर्वमतेन न भवति मुक्तिर्जन्मशतेन ॥ भज० ॥
सोहं हंसो ब्रह्मैवाहं, शुद्धानंदस्तत्त्वपरोहम् ।
अद्वैतोऽहं संगविहीने, चेन्द्रियआत्मनि निखिले लीने ॥ भज० ॥
शंकरकिंकर मा कुरु चिन्ता, चिन्तामणिना विरचितमेतत् ।
यः सद्भक्त्यापठति हि नित्यं, ब्रह्मणि लीनो भवति हि सत्यम् ॥भ०॥

( शिव-मनोरञ्जनी )